तदित्थमहोरात्रमध्ये—

**चन्द्रसूर्योदयो ह्येष मया ते परिकीर्तितः ॥ ४१ ॥**

साधकानां सौम्येतरसिद्ध्यर्थमत्रैव मध्ये सूरोदयोक्तवद् ग्रहपञ्चकोदयक्रमं दर्शयति—

**भौमाद्याश्च ग्रहा ह्येवं चरन्ति प्रविभागशः ।**

यथा सदा बहिरन्तश्च दिननिशयोः सूर्यसोमौ चरतः, तथा सदैव पञ्चधा पञ्चधा विभक्तयोस्तयोः भौमाद्याः सौरान्ताः पञ्च विभागक्रमेण चरन्ति, तेन च क्रूरसौम्यसिद्ध्यंगं भवन्ति ॥

अथ बाह्यवेलावारानुसारमहनि निशायां चान्तरपि ग्रहसप्तकोदयं गारुडा-दिशास्त्रदृष्टन्यायेन दर्शयति—

**प्राणे चाप्युदयन्त्येते प्रहरे प्रहरे प्रिये ॥ ४२ ॥**
**वेला वारो भवेद्यस्य स चरेत् प्रहरद्वयम् ।**

यस्य ग्रहस्य बहिर्वारः, स प्रथमे प्रहरे बहिरिव अन्तरप्युदेति । ततो दिने

---

रात्रि, में अपान का उदय होने पर चन्द्रमा प्रमेयसमूह रूप होकर सञ्चरण करता है = प्रमाण रूपी प्रकाश में प्रवेश कर प्रमाता के साथ एकरूप हो जाता है ॥

तो इस प्रकार अहोरात्र के मध्य में—

मैंने चन्द्रमा और सूर्य का उदय तुमको बतलाया ॥ -४१ ॥

साधकों को सौम्य (= शुभ) और इतर (= अशुभ) सिद्धियों के लिये इसी बीच में सूर्योदय में उक्त की भाँति अन्य पाँच ग्रहों का उदयक्रम दिखलाते हैं—

भौम आदि ग्रह भी इसी प्रकार विभाग के अनुसार सञ्चरण करते हैं ॥ ४२- ॥

जिस प्रकार सूर्य और सोम दिन और रात में सदा बाहर और भीतर सञ्चरण करते रहते हैं उसी प्रकार सदैव पाँच-पाँच भाग में विभक्त उन दोनों (= दिन और रात्रि) में भौम से लेकर सौर (= शनि) तक (= भौम बुध, गुरु, शुक्र और शनि) ये पाँच ग्रह विभाग के क्रम से सञ्चरण करते रहते हैं । इससे वे क्रूर एवं सौम्य सिद्धि के अङ्ग बनते हैं ॥

अब बाह्य बेला और वार के अनुसार दिन और रात में (शरीर के) भीतर भी गारुड आदि शास्त्र में वर्णित न्याय से सात ग्रहों का उदय बतलाते हैं—

हे प्रिये ! ये सब एक-एक प्रहर के समय में प्राण में भी उदित होते हैं । जिस ग्रह की बेला और वार होता है वह पहले दो प्रहर में सञ्चरण करता है ॥ -४२-४३- ॥



षट्परिवर्तनक्रमेण अर्धेऽर्धे प्रहरे तदन्ये, यावदन्त्ये तद्दिनार्धप्रहरे स एव । तदुत्तरेष्वसरेषु क्रमेण पञ्चपरिवृत्तिक्रमेणान्ये, यावदन्त्ये तन्निशार्धप्रहरे स एव । एवमेकैकस्य ग्रहस्य दिनेऽर्धप्रहरं रात्रावर्धप्रहरं चोदयः । वारभागिनस्तु द्विगुणमिति स्थितेऽहोरात्रमेलनया वारभागिनः प्रहरद्वयम्, तदन्येषां तु प्रहरमुदयो भवति । तदुक्तं श्रीतोतुले—

'प्रहरार्धभुजः सर्वेऽहोरात्रं च चरन्ति ते ।' इति ।

---

जिस ग्रह का बाहर दिन रहता है वह बाहर की भाँति अन्दर भी प्रथम प्रहर में उदित होता है । उसके बाद दिन का तीन प्रहर बचता है । उस दिन में आधे-आधे प्रहर में शेष छः ग्रह परिवर्त्तन के क्रम से सञ्चरण करते हैं और रात्रि के अन्तिम अर्धप्रहर में भी वही (= दिन के प्रथम प्रहर का ग्रह) सञ्चरण करता है । इस प्रकार एक-एक ग्रह का दिन में आधा प्रहर और रात्रि में भी आधा प्रहर उदय होता है । वार वाला ग्रह दो गुना (अर्थात् एक प्रहर तक) सञ्चरण करता है । इस स्थिति में दिन और रात्रि के समय को मिला कर वारभागी ग्रह का सञ्चरण काल दो प्रहर का होता है और उससे भिन्न ग्रहों का एक प्रहर का उदय होता है । (निम्नलिखित तालिका से स्थिति स्पष्ट हो जायेगी । उदाहरण के लिये रविवार को लेते हैं—)

**रविवार-दिनमान — ४ प्रहर**

| प्रहर | — | ग्रहसञ्चरणकाल (प्रहर) |
|---|---|---|
| प्रथम | — | रवि १ प्रहर |
| द्वितीय | — | सोम १/२ + भौम १/२ प्रहर |
| तृतीय | — | बुध १/२ + वृहस्पति १/२ प्रहर |
| चतुर्थ | — | शुक्र १/२ + शनि १/२ प्रहर |

**रविवार-रात्रिमान — ४ प्रहर**

| प्रहर | — | ग्रहसञ्चरणकाल (प्रहर) |
|---|---|---|
| प्रथम | — | रवि १ प्रहर |
| द्वितीय | — | सोम १/२ + भौम १/२ प्रहर |
| तृतीय | — | बुध १/२ + वृहस्पति १/२ प्रहर |
| चतुर्थ | — | शुक्र १/२ + शनि १/२ प्रहर |

इस प्रकार दिन और रात्रि के सञ्चरण को मिला देने पर रवि का सञ्चरण काल १+१ = २ प्रहर और शेष ग्रहों का १/२+१/२ = १ प्रहर होता है । वही तोतुल शास्त्र में कहा गया—

'(दिन वाले ग्रह को छोड़कर शेष) सब ग्रह आधे प्रहर तक भोग करते हैं । और इस प्रकार वे दिन और रात में सञ्चरण करते हैं ।'

संहितासारेऽपि—

'णिसिवासर दुपहरेणा आभुञ्जन्ति गहपराहणा ।
जस्स दिनं से वारो विणिवत्तई रअणिव अणा ते ।
कमपरिवत्तेण दिणरतिं भुञ्जन्ति बाणपरिवत्ते ॥

इति ॥ ४२ ॥

अत्रैव मध्ये—

**राहुश्चरति सोमेन केतुश्चरति भास्वता ॥ ४३ ॥**

सहेत्यर्थः । तेन तच्चार एव तयोश्चारः । न तु ग्रहान्तरवद् व्यतिरिक्तः ॥४३॥

किं च—

**ये ग्रहास्ते च वै नागा लोकपालाष्टकं च ते ।**
**मूर्तयश्चैव ते चाष्टावष्टौ ते च गणेश्वराः ॥ ४४ ॥**
**ते च पञ्चाष्टका रुद्रास्तथा योगाष्टकाः परे ।**

---

संहितासार में भी कहा गया—

'निशिवासरे द्विप्रहरे आभुञ्जन्ति ग्रहा अपराह्ले ।
यस्य दिनं वारः विनिवर्त्तते रजनीव दिनान्ते ।
क्रमपरिवर्त्तनेन दिनरात्रं भुञ्जन्ति वाणपरिवर्त्तने ॥'

(जिस ग्रह का दिन होता है रात और दिन में वह दो प्रहर काल तक सञ्चरण करता है । शेष ग्रह एक प्रहर भोग करते हैं । जिसका दिन होता है उसी का वार रात्रि में भी दिन की भाँति विनिवृत्त होता है । क्रमपरिवर्त्तन के द्वारा दिन और रात्रि के बाण (= पाँच) भाग में परिवर्त्तित (विभक्त) होने पर ये ग्रह रातदिन भोग करते हैं (यहाँ ४-४ भाग तो ऊपर बतला दिया गया । पाँचवाँ भाग सन्धिकाल होता है—यह ध्यान रखना चाहिये) ॥ ४२ ॥

यही बीच में—

राहु चन्द्रमा के साथ और केतु सूर्य के साथ सञ्चरण करता है ॥-४३ ॥

इससे उन (दोनों चन्द्रमा और सूर्य का चार ही) उन दोनों (= राहु और केतु) का चार होता है । न कि अन्य ग्रहों की भाँति (सूर्य और चन्द्रमा से) भिन्न चार होता है ॥ ४३ ॥

और भी—

जो ग्रह हैं वे ही आठ नाग, आठ लोकपाल, आठ मूर्त्तियाँ, आठ गणेश्वर, पञ्चाष्टक रुद्र, (५ × ८ = चालिस रुद्र) योगाष्टक, अनन्त से



**अनन्तादिशिखण्ड्यन्तास्ते च विद्येश्वराष्टकाः ॥ ४५ ॥**
**सकलाद्यानि तत्त्वानि स्थितानि परतस्त्विह ।**
**पूर्वोक्ता भैरवाश्चाष्टौ सर्वे ते च व्यवस्थिताः ॥ ४६ ॥**

ग्रहा आदित्यादयः सौरान्ता यथाक्रममनन्तवासुकितक्षककार्कोटपद्ममहापद्म-शंखपालनागाः, राहुस्तु कुलिकः । तदुक्तम्—

'इनस्त्वनन्त इत्युक्तः सोमो वासुकिरुच्यते ।
तक्षकः कुज इत्युक्तः कार्कोटः सोमजो भवेत् ॥
सरोजो गुरुराख्यातो महाब्जः शुक्र उच्यते ।
शंखो मन्दगतिर्ज्ञेयः सप्त नागा ग्रहाः क्रमात् ॥
अष्टमः कुलिको नाम राहुः क्रूरग्रहो भवेत् ।' इति ।

यश्च श्रीतोतुले—

'रवेः षोडश मध्यात्तु चतुरोऽन्ताच्च भार्गवात् ।
चषकौ द्वौ बुधस्यादौ सोमस्याष्टौ तु मध्यतः ॥
सौरस्यान्ताच्चतुः षष्टिं मध्यतश्चषक गुरोः ।
द्वात्रिंशतं कुजस्यान्ताद् भुङ्क्ते षट्परिवर्ततः ॥'

इति चषकसंख्यया कुलिककाल उक्तः, सोऽत्रात्यन्तसूक्ष्मे प्राणचारे दुर्लक्ष्य

---

लेकर शिखण्डी तक आठ विद्येश्वर हैं । उसके बाद उसे सकल आदि तत्त्व एवं पूर्वोक्त आठ भैरव ये सब इसी में व्यवस्थित हैं ॥ ४४-४६ ॥

ग्रह = सूर्य से लेकर शनि तक; ये क्रमशः अनन्त, वासुकि, तक्षक, कार्कोट, पद्म, महापद्म और शंखपाल—ये सात नाग हैं । राहु कुलिक हैं । वही कहा गया है—

'सूर्य को अनन्त कहा गया है । सोम वासुकि कहा जाता है मङ्गल को तक्षक, सोमपुत्र (= बुध) को कार्कोट कहा जाता है । गुरु सरोज (= पद्म), शुक्र महापद्म और मन्दगति (= शनि) शंख है । इस प्रकार सात ग्रह सात नाग (= सर्प) हैं । अष्टम क्रूरग्रह राहु कुलिक कहा गया है ।'

और जो श्रीतोतुलतन्त्र में—

'सूर्य के (काल के) मध्य से सोलह (चषक), शुक्र के (काल के) अन्त से चार (चषक), बुध के आदि में दो चषक सोम के मध्य से आठ, शनि के अन्त से चार, गुरु के मध्य से साठ और मङ्गल के अन्त से बत्तीस चषक काल का भोग कुलिक करता है । यह भोग छः के परिवर्त्तन (= छः प्रकार के भावविकार—जायते, अस्ति, विपरिणमते, वर्द्धते, अपक्षीयते, नश्यति—) से होता है ।'

इस प्रकार चषक की संख्या के अनुसार कुलिक का काल कहा गया है यह

एवेत्यविचार्य एव । एवं पुंभोगाय दिनार्धप्रहरानधितिष्ठतां ग्रहाणां नागैरधिष्ठितत्वम्, नागानां तूक्तक्रमस्थितिभिर्लोकपालैरिन्द्रादिभिः । इन्द्राद्या मूर्तिभिरिति क्षित्यादिमूर्त्यधिष्ठातृशर्वरुद्रभवादिभिर्मूर्तीश्वरैः, ते च चण्डनन्द्यादिभिः प्रागुक्तैर्गणेशैः, तेऽपि गुह्यातिगुह्यपवित्र स्थाण्वाद्यैः पञ्चभिरष्टकैः क्रमात् क्रममधिष्ठिताः । तेऽप्यकृतादिना योगाष्टकेन व्याप्ताः । योगाष्टकादपि परे ये प्रकृतिस्थाः क्रोधाद्या, मायास्था मण्डलिप्रभृतयस्तैर्व्याप्ताः, तेऽपि विद्यातत्त्वगतैरनन्तादिभिः, विद्येश्वरा अपि सकलाद्यैरिति सदाशिवपरिवारभूतैः

'सकलो निष्कलः शून्यः कलाढ्य..... ।' (१०।११९४)

इति वक्ष्यमाणैरष्टभिः, यद्वा सकलः सदाशिव आद्यो येषामूर्ध्ववर्तिबिन्द्वीशब्रह्माव्यापिव्योमानन्तानाथानाश्रितानाम्, तैस्तत्त्वैरित्यभेदभूमिस्पर्शात् पारमार्थिकैर्देवैः । तेऽप्यौन्मनसपदव्याप्त्यवस्थितश्रीस्वच्छन्दनाथपरिवारत्वात् तदधिष्ठितैः कपालीशादिभिर्भैरवैरधिष्ठिताः । तदाह—सर्व एवैते तेषु प्राणीयाहोरात्रार्धप्रहरेषु व्यवस्थिताः । अत्र चाद्यार्धप्रहरक्रमेणैव इन्द्रादीनां दिने रात्रौ च द्वितुटिक उदयः,

---

कथन यहाँ अत्यन्त सूक्ष्म प्राणचार में आसानी से अनुभवगम्य नहीं है । इसलिये यह कथन विचार के योग्य नहीं है । इस प्रकार पुरुष के भोग के लिये दिन के आधे प्रहर के अनधिष्ठातृ ग्रहों को नाग अधिष्ठित (= व्याप्त) करते हैं । नागों के अधिष्ठाता उक्त क्रम की स्थितियों (= दिनार्धप्रहर के अनधिष्ठान) के अनुसार इन्द्र आदि हैं । इन्द्र आदि की अधिष्ठातृगण मूर्त्तियाँ हैं । पृथिवी आदि मूर्त्तियों के अधिष्ठातृवर्ग शर्व रुद्र भव आदि मूर्त्तीश्वर हैं । ये मूर्त्तीश्वर पूर्वोक्त चण्ड, नंदी आदि गणेश्वरों के द्वारा (अधिष्ठित हैं) । वे भी गुह्यातिगुह्य, पवित्र, स्थाणु आदि पाँच अष्टकों के द्वारा क्रमशः अधिष्ठित हैं । वे भी अकृत आदि योगाष्टक से व्याप्त है। योगाष्टक से भी ऊपर जो प्रकृति में स्थित क्रोध आदि हैं वे माया में स्थित मण्डली आदि से व्याप्त हैं । वे (= मण्डली आदि) भी शुद्ध विद्यातत्त्व में स्थित अनन्त आदि से व्याप्त हैं । विद्येश्वर भी सदाशिव के परिवारभूत सकल आदि आठ, जिनका वर्णन ।

'सकल, निष्कल, शून्य, कलाढ्य............' (१०।११९४)

के द्वारा आगे किया जायेगा, के द्वारा (अधिष्ठित हैं) । ('सकलाद्यैः' की व्याख्या करते हैं—) सकल = सदाशिव, आद्य (= प्रथम) हैं जिनमें ? अर्थात् ऊर्ध्ववर्त्ती बिन्दु, ईश्वर, ब्रह्माव्यापी, व्योम, अनन्तनाथ, अनाश्रित (शिव) में, उन तत्त्वों से अर्थात् अभेद भूमि के स्पर्श के कारण पारमार्थिक देवों के द्वारा (अधिष्ठित हैं) । वे (= बिन्दु ईश आदि) भी उन्मना पद को व्याप्त कर स्थित श्री स्वच्छन्द नाथ के परिवारभूत होने के कारण उन (= स्वच्छन्द भैरव) से अधिष्ठित कपालीश आदि भैरवों के द्वारा अधिष्ठित हैं । (तात्पर्य यह है कि कपालीश आदि भैरवों के अधिष्ठाता स्वच्छन्दनाथ हैं और ये कपालीश आदि विन्द्वीश आदि के अधिष्ठाता हैं) । वही कहा—ये सभी उन प्राणसम्बन्धी अहोरात्र के अर्धप्रहरों में



न तु षट्परिवृत्त्याद्यवस्थितग्रहस्थित्या, ग्रहाणां सप्तानामष्टकैः सह सङ्गत्ययोगात् । व्यवस्थितिश्चैषामभेदव्याप्तिः, अत एवात्र सामानाधिकरण्येनोक्तिः कृता । एवं च परभैरवस्फारमयत्वमेव प्राणे पर्यवसितम् । अतो यदस्माभिः प्राणभूमिकायामहोरात्रक्रमेण व्याप्तिप्रदर्शनं पूर्वं कृतम्, तदुत्सूत्रं न मन्तव्यम् । इत्थं च सर्वमिदं परमेश्वराद्वयमेवेत्यत्र ज्ञानादेव ज्ञानिनां जीवन्मुक्तिः करतलगतेव, साधकानां तु तत्तद्भुवनेश्वरादिव्याप्ततत्पदानुसारेणापि महाव्याप्त्यनुसन्धानाविघ्नेनैव तत्तत्सिद्ध्युदयो भवति, इति प्रतिपादितं भवति ॥ ४६ ॥

तदुक्तमेवार्थमनुबध्नाति—

**ग्रहादीन् समधिष्ठाय सर्वेषूदयकारकाः ।**

सर्वे एवैते लोकपालाद्या भैरवान्ताः, सर्वेषु दिनरात्रिप्रहरेषु उदयं कुर्वन्ति । कथम् ? ग्रहादीनिति तत्तदर्धप्रहरेषु पर्यायेण प्राप्तवारान् सूर्यादिग्रहान्, आदिशब्दादनन्तादिनागांश्च सम्यगभेदेनाधिष्ठाय ॥

---

व्यवस्थित हैं । यहाँ दिन और रात्रि में इन्द्र आदि का उदयकाल प्रथम अर्धप्रहर के क्रम से दो तुटि की मात्रा वाला होता है । न कि छः परिवृत्ति आदि में अवस्थित ग्रह की स्थिति के अनुसार, क्योंकि सात ग्रहों की आठ के साथ सङ्गति नहीं बनती । व्यवस्थिति का अर्थ है—इनकी अभेदेन व्याप्ति । इसीलिये यहाँ (= 'ये ग्रहास्ते च वै नागा .... सर्वे ते च व्यवस्थिताः' श्लोकों में) समान विभक्ति की उक्ति की गयी है । इस प्रकार यह सिद्ध हुआ कि प्राण परभैरव के स्फार से परिपूर्ण है । इसलिये हमने पहले जो प्राणभूमिका में अहोरात्र के क्रम से (ग्रह आदि की) व्याप्ति को बतलाया उसे उत्सूत्र (= नियमविरुद्ध, शास्त्रविपरीत) नहीं समझना चाहिये । इस प्रकार यह सब (विश्व) अद्वय परमेश्वर ही है इस विषय में ऐसा ज्ञान होने पर ही ज्ञानियों को जीवन्मुक्ति करतलगत होती है । जहाँ तक साधकों (= योगियों) की बात है वे जब तत्तद् भुवनेश्वर आदि से व्याप्त तत्तत् पद का अनुसरण कर महाव्याप्ति का निर्विघ्न अनुसन्धान करते हैं तब उनको तत्तत् सिद्धि की प्राप्त होती है—यह प्रतिपादित होता है ॥ ४६ ॥

उसी उक्त अर्थ को फिर कहते हैं—

(ये सब) ग्रह आदि को सम्यक्तया अधिष्ठित कर (= पूर्णरूपेण व्याप्त कर) सब समय में उदयकारी होते हैं ॥ ४७- ॥

लोकपाल से लेकर (कपालीश आदि) भैरवपर्यन्त ये सब के सब, सब में = दिन रात्रि और प्रहर में उदय करते हैं (= उदित होते हैं) । किस प्रकार ?—(उत्तर देते हैं—) ग्रह आदि को ....... । अर्थात् तत्तत् अर्धप्रहरों में क्रम से प्राप्त दिन वाले सूर्य आदि ग्रहों को-यहाँ 'आदि' पद से अनन्त आदि और नागों का, सम्यक् = अभेदेन, अधिष्ठान कर (= उनको व्याप्त कर), उदित होते हैं ॥

किं च—

**राशिभिः सह नक्षत्रैस्त उद्यन्ति अहर्निशम् ॥ ४७ ॥**

हृदयात् प्रभृति द्वादशान्तं यावत् प्रत्यंगुलषट्कं राशिः, इति स्थित्या मकरादयो मिथुनान्ताः षड्राशयः, तदधिष्ठितानि च नक्षत्राणि तदनुसारेणैव प्रत्यंशमपि तत्र उद्यन्ति, तथैव च द्वादशान्ताद्धृदयं यावत् कर्कटाद्या धन्व्यन्ताः ॥ ४७ ॥

अत्रैवाभिजिदुदयमाह—

**मध्याह्ने चार्धरात्रे च उदयोऽभिजितो भवेत्।**

तालुनीत्यर्थः । अभिजयति सर्वान् विघ्नान् इत्यभिजिद् नक्षत्रविशेषः ॥

अतश्च—

---

और भी—

वे (= लोकपाल आदि) राशियों और नक्षत्रों के साथ दिन और रात में उदित होते हैं ॥ -४७ ॥

हृदय से लेकर ऊर्ध्व द्वादशान्त तक एक-एक षडङ्गुल पर एक-एक राशि (उदित) होती है । इस स्थिति के अनुसार मकर से लेकर मिथुन राशि तक (= मकर, कुम्भ, मीन, मेष, वृष और मिथुन) ये छः राशियाँ होती हैं । इन राशियों से अधिष्ठित नक्षत्र भी उसी के अनुसार वहाँ प्रत्येक अंश पर उदित होते हैं । (यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि नक्षत्रों की संख्या सत्ताइस है । एक-एक नक्षत्र के चार-चार चरण होते हैं । इस प्रकार कुल २७ × ४ = १०८ चरण हुए । बारह से भाग देने पर १०८ ÷ १२ = ९, अर्थात् एक-एक राशि में नौ चरण अर्थात् २।१/४ नक्षत्र होते हैं । इस प्रकार प्रत्येक राशि नक्षत्रों के नौ चरणों के कालमान तक उदित रहती हैं) । उसी प्रकार विपरीत क्रम से ऊर्ध्व द्वादशान्त से हृदय तक कर्कट से लेकर धनु राशि (= कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक एवं धनु) तक का उदय होता है ॥ ४७ ॥

(अश्विनी से लेकर रेवती तक सत्ताइस नक्षत्र होते हैं । एक और नक्षत्र होता है जो उत्तराषाढ के बाद आता है और जिसका नाम है—अभिजित्) । उसके उदय को बतलाते हैं—

मध्याह्न और अर्ध रात्रि (= मध्यरात्रि) में अभिजित् नामक क्षत्र का उदय होता है ॥ ४८- ॥

यह उदय (शरीर के) तालु स्थान में होता है । (अभिजित् शब्द का व्युत्पत्त्यर्थ बतलाते हैं—) जो समस्त विघ्नों पर विजय प्राप्त करता है वह अभिजित् एक नक्षत्र होता है ॥

इसलिये—



**अभीप्सितं फलं तत्र साधकानां भवेदिह ॥ ४८ ॥**

इह इति पारमेश्वरेषु शास्त्रेषु, उक्तं यद् भोगमोक्षाख्यं फलं साधकानामिष्टम्, तत्तु माध्याह्ने आर्धरात्रिकेऽभिजिन्नक्षत्रे भवत्येव ॥ ४८ ॥

एतदुपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**अहोरात्रविभागोऽयमेवं ते कथितो मया ।**
**अधुना पक्षमासांश्च वर्षाणि कथयामि ते ॥ ४९ ॥**

तत्र निर्णीताभ्यन्तराहोरात्रं बाह्ये काले नियोजयति—

**आध्यात्मिकाहोरात्रेण बाह्ये काष्ठा विधीयते।**

अत्र काष्ठा न घटिका, अपि तु दशपञ्चनिमेषात्मा कालावयवविशेष इति दर्शितमेव ॥

किं च—

**मासेनाध्यात्मिकेनैव बाह्ये चैव कला भवेत् ॥ ५० ॥**
**तत्र त्रिंशदहोरात्रा मासस्तु वरवर्णिनि ।**

---

इस नक्षत्र में साधकों को अभीष्ट फल प्राप्त होता है ऐसा यहाँ (कहा गया है) ॥ -४८ ॥

यहाँ = पारमेश्वर शास्त्र में, कहा गया है कि भोग और मोक्ष नामक फल जो साधकों को इष्ट है, वह क्रमशः मध्याह्नवाले तथा अर्धरात्रि वाले अभिजित् में प्राप्त होता ही है ॥ ४८ ॥

इसका उपसंहार करते हुए अन्य प्रकरण का प्रारम्भ करते हैं—

इस प्रकार का अहोरात्र विभाग मैंने तुमको बतलाया । अब पक्ष मास और वर्ष को तुम्हें बतलाऊँगा ॥ ४९ ॥

पहले बतलाये गये आभ्यन्तर अहोरात्र को बाह्यकाल में नियुक्त करते है—

आध्यात्मिक अहोरात्र से बाह्य जगत् में काष्ठा बनती है ॥ ५०- ॥

यहाँ काष्ठा का अर्थ घटिका नहीं है बल्कि दश पञ्च (= १० + ५ = १५) निमेष (या १/३० कला नामक) विशेष कालावयव है, यह पहले बतलाया जा चुका है ॥

तथा—

आध्यात्मिक एक मास की बाहरी एक कला होती है । हे वरवर्णिनि ! उस (= प्राणचार) में तीस अहोरात्र का एक मास होता है ॥ -५०-५१- ॥

आध्यात्मिको मासः, ते प्राणचारात्मानस्त्रिंशदहोरात्रा बाह्यास्त्रिंशत्काष्ठाः, तेन ईदृशेनान्तरेण मासेन बाह्यकलाख्य एव कालो भवति ।

वक्ष्यति चैकादशे—

'त्रिंशत्काष्ठाः कला ज्ञेया' (११।२०३) इति ।

'एव'शब्दः कलाशब्दानन्तरं योज्यः । वरं वर्णयति सर्वोत्कृष्टं परं तत्त्वं परामृशतीति वरवर्णिनी ॥

किञ्चाध्यात्मिकैः—

**मासैर्द्वा दशभिश्चैव बाह्योऽथ घटिका भवेत् ॥ ५१ ॥**

तदेव स्फुटयति—

**शतानि त्रीण्यहोरात्राः षष्टिरेव तथाधिकाः ।**
**वर्षमेतत् समाख्यातं बाह्ये वै घटिका च सा ॥ ५२ ॥**

सषष्टित्रिशतप्राणापानचारा बाह्या घटिका । 'यतोऽसौ षष्टिश्चषकाणि' चषकं च षट् प्राणापानचाराः ॥ ५२ ॥

एवमुक्तरूपाध्यात्मिकवर्षकलिताः—

---

जो आध्यात्मिक मास होता है वह प्राणचारस्वरूप तीस अहोरात्र होते हैं और बाहरी तीस काष्ठायें होती हैं । इस रीति से इस प्रकार के आन्तर मास से बाह्य कला नामक ही काल होता है । ग्यारहवें पटल में कहेंगे भी—

'तीस काष्ठा की एक कला समझनी चाहिये ।' (११।२०३)

(श्लोक सं० ५० में पठित) 'एव' शब्द को कला शब्द के बाद जोड़ना चाहिये । (वरवर्णिनी शब्द की व्याख्या करते हैं—) जो वर = सर्वोत्कृष्ट तत्त्व का, वर्णन = परामर्श, करती है वह वरवर्णिनी कहलाती है ॥

तथा आध्यात्मिक—

(आभ्यन्तर) बारह मासों से बाह्य एक घटिका होती है ॥ -५१ ॥

उसी को स्पष्ट करते हैं—

३६० अहोरात्र का एक वर्ष कहा गया है (यह जो ३६० प्राणचार है)। बाह्य जगत् में यह एक घटिका होती है ॥ ५२ ॥

३६० प्राण अपान का चार (जो कि आध्यात्मिक एक वर्ष होता है) बाहरी एक घटिका है । क्योंकि यह (= आध्यात्मिक वर्ष) साठ चषक का होता है और एक चषक में छः प्राणचार होते हैं (इस प्रकार ६० × ६= ३६० प्राणापानचार का एक आध्यात्मिक वर्ष होता है) ॥ ५२ ॥



**घटिकाः षष्टिस्त्वहोरात्रे बाह्ये तु प्रवहन्ति वै ।**
**ता एवान्तरचारेण षष्टिः संवत्सराः स्मृताः॥ ५३ ॥**

बाह्यघटिका आन्तरं वर्षमिति विभक्तमेव । अतस्ताः षष्टिस्तावन्त्येवान्तराणि वर्षाणि सूक्ष्मकालगत्या । अत एवैकत्र प्राणचारे षष्ट्यब्दोदय इति परा कालस्थितिरग्रे स्फुटीभविष्यति ॥ ५३ ॥

अथ षष्टिघटिकात्मसु वर्षेषु—

**प्राणसंख्या पुनस्तेषु कथयाम्यधुना तव ।**
**षट् शतानि वरारोहे सहस्राण्येकविंशतिः ॥ ५४ ॥**
**अहोरात्रेण बाह्येन अध्यात्मं तु सुराधिपे ।**

घटिकायां सषष्टित्रिशती प्राणचाराणाम्, इति गणनया षष्टिघटिकासंख्ये बाह्येऽहोरात्रेऽध्यात्मे आत्मनि तदाश्रयेण प्राणचाराणामेषैव संख्या भवति ॥

एवमीदृशी—

**प्राणसंख्या समाख्याता ज्ञातव्या साधकेन तु॥ ५५ ॥**

एवं प्रोक्तवक्ष्यमाणव्याप्तिसतत्त्वेन—

---

इस प्रकार उक्तरूप आध्यात्मिक वर्ष से कलित (= बनायी गयी)—

साठ घटिकायें बाहरी एक अहोरात्र में प्रवाहित होती हैं । वे ही आन्तर प्राणचार की दृष्टि से साठ संवत्सर होते हैं ॥ ५३ ॥

बाहर की एक घटिका आन्तर का एक वर्ष होता है यह स्पष्ट ही है । अतः वे साठ घटिकायें सूक्ष्म काल की गति से उतने ही (= ६० ही) आन्तर वर्ष होते हैं । इसलिये एक प्राणचार में साठ वर्ष का उदय होता है यह परा कालस्थिति आगे स्पष्ट होगी ॥ ५३ ॥

अब साठ घड़ी वाले (आन्तर) उन वर्षों में—

तुमको प्राणचार की संख्या को बतला रहा हूँ । हे वरारोहे ! (यह संख्या) २१६०० होती है । हे सुराधिपे ! (यह २१६०० प्राणचार) बाह्य अहोरात्र होते हैं ॥ ५४-५५- ॥

एक घड़ी में ३६० प्राणचार होते हैं । इस गणना के अनुसार ६० घड़ी वाले बाह्य दिनरात में और अध्यात्म = अपने अन्दर उसी के आधार पर प्राणचारों की यही (३६० × ६० = २१६००) संख्या होती है ॥

इस प्रकार ऐसी—

कही गयी प्राणसंख्या साधक को जाननी चाहिये ॥ -५५ ॥

**प्राणहंसे सदा लीनः साधकः........**

लीनो निभालनया विश्रान्तः ॥

तथा प्राणभूमिन्यग्भावेन शाक्तपदसमावेशादेवासौ—

**........परतत्त्ववित् ।**

भवति ॥ तदा च—

**तस्यायं जप उद्दिष्टः सिद्धिमुक्तिफलप्रदः ॥ ५६ ॥**

इह प्राणो निर्णीतविश्वमन्त्रवीर्यभूतहंसाश्रयत्वाद्धंस इति । तत्र यो लीनः, स प्राणसंख्ययैव सदैतावज्जपयुक्तो भवति । यथोक्तं श्रीविज्ञानभैरवे—

'षट् शतानि दिवारात्रं सहस्राण्येकविंशतिः ।
जपो देव्याः समुद्दिष्टः प्राणस्यान्ते सुदुर्लभः[1] ॥' (श्लो० १५६)

इति ॥ ५६ ॥

सिद्धिमुक्तिद इति यदुक्तम्, तद्विभजति—

---

इस प्रकार प्रोक्त एवं वक्ष्यमाण व्याप्ति के साथ—

**साधक (जब) प्राणहंस में सदा लीन रहता है ॥ ५६- ॥**

लीन का अर्थ है—पूर्ण पर्यवेक्षण करते हुए विश्रान्त होता है ॥

और उस प्रकार प्राणभूमि में न्यग्भाव (= अधीनता, विश्रान्ति) के कारण शाक्त पद में समावेश के कारण यह—

**परतत्त्व का ज्ञाता हो जाता है ॥ -५६- ॥**

तब—

**उसका यह जप सिद्धि और मुक्ति देने वाला कहा गया है ॥ -५६ ॥**

यहाँ प्राण हंस है क्योंकि यह पूर्ववर्णित विश्वमन्त्र के वीर्यभूत हंस का आश्रय है । उसमें जो लीन है वह प्राण की संख्या के ही द्वारा सदा उतने (= प्राणसंख्या की संख्या वाले) जप से युक्त होता है । जैसा कि श्रीविज्ञानभैरव में कहा गया—

दिन और रात्रि दोनों में (परा) देवी का २१६०० जप (योगियों के लिये) सुलभ है और जड़ मनुष्यों के द्वारा दुर्लभ है (अथवा प्राणान्त में भी दुर्लभ = बड़ी कठिनाई से प्राप्त होता है)। (वि०भै० १५६)

'सिद्धि और मुक्ति को देने वाला है' यह जो कहा गया उसको विभक्त करते हैं—

---

१. सुलभो दुर्लभो जडैः ।



**अधः प्रवहणे सिद्धिर्हृत्पद्मं यावदागतः ।
मुक्तिश्चैव भवेदूर्ध्वे परतत्त्वे तु सुव्रते ॥ ५७ ॥**

एतच्च—

'यदा करोति सृष्टिं च' (६।१५)

इत्यादौ वितत्य निर्णीतम् ॥ ५७ ॥

तदेवमुक्तव्याप्तिज्ञानपूर्वं प्राणहंसे लीनतया परतत्त्वविदो योगिनः सर्व एव कालस्तत्प्ररोहप्रकर्षात्तादृगनुभवमय एव भवतीत्याह—

**मनोऽप्यन्यत्र निक्षिप्तं चक्षुरन्यत्र पातितम् ।
यथा प्रवर्तते प्राणस्त्वयत्नादेव सर्वदा ॥ ५८ ॥**

तथेति मध्येऽध्याहार्यम् । तेन यद्यप्यन्तःकृतयो बहिष्कृतयः स्वधिये प्रसृताः, तथापि परतत्त्वविश्रान्तिपरत्वेन प्राणव्याप्तिज्ञस्य तथा तेनैव परविश्रान्तिप्रदेन प्रकारेण प्राणो हंसात्मा मध्यमः, अयत्नादेव स्वरसत एव, सर्वदा प्रवर्तते वहति ॥ ५८ ॥

---

**(यह प्राण जब) नीचे की ओर प्रवहण (= सञ्चरण) करता है अर्थात् नीचे की ओर हृदय कमल तक आता है तब यह सिद्धियाँ प्रदान करता है । हे सुव्रते! और जब यह ऊपर पर तत्त्व में प्रवहण करता है तब मुक्ति प्राप्त होती है ॥ ५७ ॥**

यह विषय—

'जब सृष्टि करता है............. ।' (६।१५)

इत्यादि श्लोकों में विस्तार से बतलाया गया है ॥ ५७ ॥

तो इस प्रकार उक्त व्याप्ति के ज्ञान के बाद प्राण हंस में लीन होने के कारण परतत्त्ववेत्ता योगी को सम्पूर्ण काल उस (= प्राण) के प्ररोह के प्रकर्ष से उस प्रकार (= परतत्त्वमयता वाले) अनुभव से भरा हुआ होता है—यह कहते हैं—

**मन अन्यत्र (= हंसोच्चारण से भिन्न स्थल में) निक्षिप्त कर दिये जाने पर तथा चक्षु अन्यत्र (= किसी बाह्य पदार्थ पर) स्थिर कर दिये जाने पर जैसे प्रवृत्त होते हैं प्राण उस प्रकार (प्रवृत्त नहीं होता, वह तो) बिना प्रयास के सर्वदा (प्रवृत्त होता है = 'हंस' मन्त्र का जप करता रहता है) ॥ ५८ ॥**

'तथा' शब्द का ('प्रवर्त्तते' और 'प्राण' के) बीच में अध्याहार (= उल्लेख या पाठ) कर लेना चाहिये । इससे यद्यपि अन्तःकृतियाँ (= मनन चिन्तन आदि) बाह्य कृतियाँ (= देखना सुनना आदि क्रियायें) अपनी बुद्धि के अनुसार चलती हैं तथापि पर तत्त्व में विश्रान्त होने के कारण प्राणव्याप्ति के ज्ञाता योगी को उस प्रकार = पर तत्त्व में विश्रान्तिप्रदरूप से, प्राण = हंसस्वरूप मध्यम प्राण, बिना प्रयत्न के =

एतदेवोपोद्बलयति—

**नास्योच्चारयिता कश्चित् प्रतिहन्ता न विद्यते ।**
**स्वयमुच्चरते हंसः प्राणिनामुरसि स्थितः ॥ ५९ ॥**

हंसः प्राग्व्यावर्णितसतत्त्वपरनिष्कलभट्टारकः, तदधिष्ठितत्वान्मध्यमः प्राणोऽपि निर्णीतव्याप्तिसारः । स्वयमुच्चरते अशेषं वाच्यवाचकक्रममुल्लङ्घ्य परमाभेदसारमहामन्त्रवीर्यात्मना स्फुरति । यतोऽस्य **न कश्चिदुच्चारयिता** प्रतिहन्ता वा अस्ति, अस्यैव सर्वकर्तृत्वेन परमातृरूपत्वात् । **अत** एव चायम् अनाहत इत्युद्घोष्यते, इतरवर्णवत् स्थानकरणाभिघातानभिव्यक्तत्वादनस्तमितत्वाच्च । स चायं प्राणिनामुरसि हृदये जीवितस्यापि जीवितभूतः स्थितः । केचिदेव त्ववधानधना एतत्सत्तामाविशन्ति ॥

तदित्थं परतत्त्वावहितसाधकजपनिष्पत्त्यभिप्रायेण—

**मासवत्सरसंख्या तु एषा ते कथिता मया ।**

आध्यात्मिकीति शेषः । त्रिंशत्प्राणचारा आध्यात्मिको मासः, षष्ट्यधिका तु

---

स्वाभाविक रूप से, स्वयं सर्वदा प्रवृत्त होता है = प्रवहण करता है ॥ ५८ ॥

इसी की व्याख्या करते हैं—

इसका (= प्राण रूपी हंस का) न तो कोई उच्चारण करने वाला है और न ही कोई इसको रोकने वाला है । प्राणियों के हृदय में स्थित यह हंस स्वयं उच्चरित होता रहता है ॥ ५९ ॥

हंस = पूर्ववर्णित परतत्त्वस्वरूप निष्कल भट्टारक; उनसे अधिष्ठित होने के कारण मध्यम = प्राण, भी उसी व्याप्ति वाला है । स्वयं उच्चरित होता है = समस्त वाच्यवाचक क्रम का उल्लङ्घन कर परम अभेद सार वाले महामन्त्र के वीर्य के रूप में स्फुरित होता रहता है । क्योंकि इसका न तो कोई उच्चारयिता है और न प्रतिहन्ता (= प्रतिघात करने वाला = रुकावट डालने वाला) क्योंकि इसी के सबका कर्ता होने के कारण यह परप्रमाता रूप है । इसीलिये यह अनाहत कहा जाता है । इस कथन का कारण यह है कि दूसरे वर्ण (तालु आदि) स्थान और (मुख आदि) इन्द्रिय के द्वारा अभिव्यक्त होते हैं पर यह उनके द्वारा अभिव्यक्त नहीं होता । (वे वर्ण तृतीयक्षणध्वंसी हैं और) इसका कभी ध्वंस नहीं होता । ऐसा वह वर्ण प्राणियों के उरस् = हृदय, में जीवन के भी जीवन के रूप में, स्थित है । (लेकिन सब लोग इसका अनुभव नहीं करते) कुछ ही लोग जो अवधान (= ध्यान और धारणा) के धनी हैं, इस सत्ता में आविष्ट होते हैं ॥

इस प्रकार परतत्त्व में सावधान साधक के जप की निष्पत्ति के अभिप्राय से—

मास और वर्ष की यह संख्या मैंने तुमको बतलायी ॥ ६०- ॥



त्रिशती वत्सरः, इति हि निर्णीतमेव ॥

इदानीमत्रैव प्राणचारे—

**चन्द्रसूर्योपरागं तु कथयामि ततः परम् ॥ ६० ॥**

साधकस्य भुक्तिमुक्तिफलप्रदमिति स्थितमेव ॥ ६० ॥

तत्रादौ—

**अहोरात्रस्तु यः प्रोक्तः प्राणेऽस्मिन् सुरसुन्दरि ।**
**स एव पक्षद्वितयं मासं च कथयामि ते ॥ ६१ ॥**

अविभागेनेति शेषः । त्रिंशत्प्राणचाराः ॥ ६१ ॥

तत्र कृष्णपक्षं तावत् पक्षसंधिप्रदर्शनपूर्वं निरूपयति—

**तुट्यर्धं चाप्यधश्चोर्ध्वं विश्रमः परिकीर्तितः ।**
**मध्ये पञ्चदशोक्ता यास्तिथयस्ताः प्रकीर्तिताः ॥ ६२ ॥**

अध ऊर्ध्वं च यत्तुट्यर्धं पूर्वमहोरात्रोदये पूर्वापरसंध्यात्वेनोक्तम्, स एवेह विश्रमः पक्षसंधित्वेन कीर्तितः । यास्तु मध्ये पञ्चदश तुटयः, ता एव प्रति-

---

यह संख्या आध्यात्मिकी है । तीस प्राणचार का एक आध्यात्मिक मास होता है । ३६० प्राणचार का एक वर्ष होता है—यह पहले बताया जा चुका है ॥

अब इसी प्राणचार में—

इसके बाद चन्द्र एवं सूर्य के ग्रहण को बतलाऊँगा ॥ -६० ॥

(यह चन्द्रसूर्योपराग) भोग और मोक्ष को प्रदान करने वाला है—यह पहले से ही निश्चित है ॥ ६० ॥

इसमें सबसे पहले—

हे सुरसुन्दरि ! इस प्राण में जो अहोरात्र कहा गया वही दो पक्ष और मास है । इसको मैं तुमको बतलाता हूँ ॥ ६१ ॥

(दोनो पक्ष) एक साथ मिलकर मास बनते हैं । (यह मास) तीस प्राणचार ही होते हैं ॥ ६१ ॥

उसमें पक्षसन्धि को बतलाते हुए कृष्णपक्ष का निरूपण करते हैं—

(हृदय से लेकर ऊर्ध्व द्वादशान्त तक) ऊपर और नीचे आधी तुटि का काल (सूर्य और चन्द्र का) विश्रामकाल कहा गया है । बीच में जो पन्द्रह (तुटियाँ) कही गयीं वे तिथियाँ मानी जाती हैं ॥ ६२ ॥

नीचे और ऊपर जो आधी तुटि पहले अर्थात् अहोरात्र के उदय के समय पूर्व

पदाद्यास्तिथयः ॥ ६२ ॥

अत्र च पक्षसंधितुट्यर्धमुत्सृज्य, प्रतितुट्यहोरात्रविभागमाह—

**प्रथमोदये तु हृत्पद्मात्तुट्यर्धं तु दिनं भवेत् ।**
**द्वितीये चैव तुट्यर्धे यदा चरति शर्वरी ॥ ६३ ॥**

हृत्पद्मादित्युपलक्षणम् । तेनैकैकस्यास्तुटेः सार्धपादांगुलपरिमाणमाद्यमर्धं दिनं प्रकाशरूपम्, परं तु विश्रान्त्यात्मा रात्रिः । यत इयं भगवती संवित्प्रकाशान्दमयी, ततो यत्र यावन्तावनया वेद्यवेदकविश्रान्तिरूपौ प्रकाशानन्दावाभास्येते, तत्र तावद्रूपे एव दिननिशे । तथा च मशकादौ सदाशिवादौ चात्यल्पातिविततकालत्वं तयोर्युक्तमेव । एवं च प्रतितुट्यर्धं वक्ष्यमाणक्रमेण तदंशांशेष्वपि वा तावाभासमानौ दिननिशाभेदं समुचितं प्रमातारं प्रति भासयत एव। कदाचिच्च प्रकाशस्याधिक्यम् कदाचिच्च विश्रान्तेः, कदाचित्तयोः साम्यमिति कृत्वा दिननिशयोर्वैषम्यं

---

और पर सन्ध्या के रूप में कही गयी वही (= तुट्यर्ध) यहाँ पक्षसन्धि के रूप में विश्राम कहा गया है । और जो मध्य में पन्द्रह तुटियाँ हैं वे ही प्रतिपदा आदि (पन्द्रह) तिथियाँ हैं ॥ ६२ ॥

यहाँ पर पक्षसन्धिरूपी आधी तुटि को छोड़ कर प्रति तुटि अहोरात्र का विभाग बतलाते हैं—

**(प्राणचार का) हृदयकमल से प्रथम उदय होने पर आधा तुटि दिन होता है। जब दूसरे तुट्यर्ध में (प्राण) सञ्चरण करता है तब रात्रि होती है ॥ ६३ ॥**

'हृदयकमल से'—यंह कथन उपलक्षण[1] है (इससे कण्ठ तालु आदि में भी प्राणसञ्चार के बारे में ऐसा ही समझना चाहिये) । इससे एक-एक तुटि का डेढ़ पाद (= १।१/२ × १/४ = ३/८...) अंगुल परिमाण वाला प्रथम तुट्यर्ध प्रकाशरूप दिन होता है और दूसरा आधा विश्रान्तिरूपा रात्रि होती है । चूँकि यह भगवती संवित् प्रकाश और आनन्दमयी है इसलिये जहाँ जिस मात्रा में वेद्यवेदकविश्रान्तिरूप प्रकाश और आनन्द इसके द्वारा आभासित किये जाते हैं वहाँ उतनी ही मात्रा में दिन और रात्रि होते हैं इस प्रकार मच्छर आदि और सदाशिव आदि के काल का क्रमशः अत्यल्प और अतिविस्तृत होना ठीक ही है । इस प्रकार वक्ष्यमाण क्रम से प्रति तुट्यर्ध और उनके अंश और अंश के अंश में भी वे दोनों (= प्रकाश और आनन्द) आभासित होते हुए समुचित प्रमाता के प्रति दिन और रात्रि के भेद को आभासित कराते ही हैं । (इस क्रम में) कभी प्रकाश की अधिकता होती है, कभी विश्रान्ति की । कभी वे दोनों समान हो जाते हैं । इस कारण (मनुष्य शरीर के) अन्दर और बाहर (= विश्व में) दिन और रात का वैषम्य होता है । 'यदा चरति'

---

१. स्वबोध कत्वे सति स्वेतर बोधकत्वं उपलक्षणत्वम् ।



च भवत्यन्तर्बहिश्च । 'यदा चरति' इति सूत्रांशादनन्तरं तदेत्यध्याहार्यम् ॥ ६३ ॥

अत्र च दिनरात्रिभेदे—

**राशयो ग्रहनक्षत्राण्युदयन्ति यथाक्रमम् ।**

पारमेश्वर्या हि संविदा या यादृशी दिनादिव्यवस्था क्रियते, तां सर्वे ग्रहादयोऽनुवर्तन्ते ॥

तदित्थम्—

**अस्मिन्नेवमहोरात्रे पूर्ववच्च वरानने ॥ ६४ ॥**
**तुटिभिः पञ्चदशभिः पक्षः स तु विधीयते ।**

अस्मिन् इत्यान्तरे । एवम् इति तुट्यर्धार्धकलनया । पूर्ववद् इति सुसूक्ष्मया दृष्ट्या । पक्ष इति कृष्ण इत्यर्थात् ॥

अथात्रैव पक्षे आमावस्यप्रातिपदतिथ्यंशमेलनप्रकटनेन सूर्यग्रहं निर्णिनीषुस्तिथिच्छेदवृद्धी दर्शयति—

**तिथिच्छेदे ऋणं ज्ञेयं वृद्धौ चैव धनं भवेत् ॥ ६५ ॥**

---

इस अंश के बाद 'तदा' जोड़ना चाहिये (इस प्रकार यह अन्वय होगा-यदा प्राणः चरति तदा शर्वरी भवति) ॥ ६३ ॥

दिन और रात्रि के इस भेद में—

**राशियाँ ग्रह और नक्षत्र अपने क्रम के अनुसार उदित होते रहते हैं ॥ ६४- ॥**

पारमेश्वरी संविद् के द्वारा जो जिस प्रकार की दिन आदि की व्यवस्था की जाती है ब्रह्मा आदि सब के सब उसी का अनुवर्त्तन करते हैं ॥

तो इस प्रकार—

**हे वरानने ! पूर्व की भाँति इस रीति से इस आन्तर अहोरात्र में पन्द्रह तुटियों का एक पक्ष माना जाता है ॥ -६४-६५- ॥**

इसमें = आन्तर (अहोरात्र) में । इस प्रकार = तुटि के आधे के आधे की गणना से । पूर्ववत् = अत्यन्त सूक्ष्म दृष्टि से । पक्ष = कृष्णपक्ष होता है यह अर्थात् समझ लेना चाहिये ॥

अब इसी (कृष्ण) पक्ष में अमावास्या और प्रतिपदा तिथियों के अंशमेलन के प्रकाशन के द्वारा सूर्यग्रहण को बतलाने की इच्छा से युक्त (परमेश्वर) तिथि के विच्छेद और वृद्धि को दिखलाते हैं—

**तिथि का छेद (= हानि) होने पर ऋण और वृद्धि होने पर धन होता**

**ऋणं चैव भवेत् कासो निःश्वासो धन (मु)[1]च्यते।**

ऋणं प्राणवाहस्य किञ्चिदल्पकालता कासवशाद्भवति । तथा सति झगिति धावनादामावस्योंऽशः प्रतिपत्स्थानं प्रसरति । एतच्च दर्शयिष्यमाणसूर्यग्रहणोपयोगि । निःश्वासवशात्तु किञ्चिच्चिरकालता अपानचन्द्रस्य धनम्, तथा सति पूर्णमास्युदयश्चन्द्रग्रहोपयोगी भवति ॥

प्रकृतु (तस्य)[2] तु—

**कृष्णपक्षोर्ध्वचारेण संहारः संक्षयो भवेत् ॥ ६६ ॥**

कृष्णपक्षरूपेणोर्ध्वचारेण प्रकृतस्य प्राणस्य यः संहारः, स एव प्रवेशितपूर्वप्राणावस्थितमेयचन्द्रस्य प्रतितुट्येकैककलाक्रमेण अमावस्यान्तं पञ्चदशकलानां संक्षय इत्यर्थः । तदुक्तं श्रीकामिकायाम्—

'अमृतं चन्द्ररूपेण द्विधा षोडशधा पुनः ।
पिबन्ति च सुराः सर्वे दश पञ्च पराः कलाः॥
अमाशेषगुहान्तस्थामावस्या विश्वर्तार्पणी ॥' इति ।

---

है । कास (= खाँसी) ऋण होता है और निश्वास को धन कहा जाता है ॥ -६५-६६- ॥

ऋण का तात्पर्य है—प्राणचार का अल्पकालिक होना । और यह ऋण कास के कारण होता है (= खाँसी आने पर प्राण का स्वाभाविक सञ्चरण काल टुकड़े टुकड़े में बँट कर छोटा से छोटा हो जाता है । खाँसी जितनी ही तीव्र होगी श्वास खण्ड उतना ही छोटा होगा) । ऐसा होने पर तुरन्त धावन के कारण तुटि में जो अमावास्या का अंश है वह प्रतिपत् के स्थान में फैल जाता है । यह (= ऋण) आगे बतलाये जाने वाले सूर्यग्रहण का उपयोगी है । निःश्वास के कारण थोड़ी देर तक रुकना अपानरूपी चन्द्र का धन है । वैसा होने पर पूर्णमासी का उदय होता है जो चन्द्रग्रहण के लिये उपयोगी होता है ॥

कृष्णपक्ष रूप ऊर्ध्वचार से प्रकृत का (प्राण का) संहार अर्थात् संक्षय होता है ॥ -६६ ॥

कृष्णपक्ष रूप ऊर्ध्वचार के द्वारा प्रकृत (= प्रस्तुत) प्राण का जो संहार है वही प्रवेशित पूर्वप्राण में अवस्थित प्रमेय चन्द्र का एक-एक तुटि में एक-एक चन्द्रकला के क्रम से प्रतिपद् से लेकर अमावस्या पर्यन्त पन्द्रह कलाओं का क्षय होता है । वही बात श्रीकामिकतन्त्र में कही गयी है—

सब देवता लोग चन्द्ररूप से दो प्रकार से और फिर सोलह प्रकार से अमृत का पान करते हैं । दूसरी जो पन्द्रह कलायें हैं और सोलहवीं जो अमाकला है यह

---

१. उ  २. तं ।



द्विधेति कलापञ्चदशकभित्तिभूतातिस्वच्छरूपतया दृश्यमानसितपक्षपञ्चदशकलात्मना चेत्यर्थः ॥ ६६ ॥

यत ईदृक् कृष्णपक्षः, ततः—

**क्रूरकर्माणि वै तत्र कुर्वन् सिद्धिमवाप्नुयात् ।**
**शुभकर्माणि कृष्णे च न च सिद्ध्यन्ति सुव्रते ॥ ६७ ॥**

चकारौ तुशब्दैवशब्दयोरर्थे । इह यदन्तस्तद्बहिरिति स्थित्या यद्यदान्तरे दिनरात्रितत्संध्यापक्षमासादिके फलमुक्तम्, तत्तद् बाह्येऽपि तत्र तथैवेति मन्तव्यम् ॥ ६७ ॥

अथान्तरीममावस्यां दर्शयति—

**शक्तिं वै विशति प्राणे या तुटिस्तु विधीयते ।**
**आमावस्या तु सा ज्ञेया कृष्णपक्षे वरानने ॥ ६८ ॥**

शक्तिः ब्रह्मरन्ध्रस्थानम्, तुटिरिति प्रक्षीणचन्द्रा पञ्चदशी । अत एवामाख्यायां षोडश्यां तुटौ वसनात् तद्भित्त्यवलम्बनादमावस्या सा ज्ञेया ॥ ६८ ॥

---

प्रतिपत् के भीतर छिपी हुई है और विश्व तर्पिणी है (इसे ही षोडशी कला या अमृता कला कहते हैं)

दो प्रकार से—१. पन्द्रह कलाओं की आधारभूत और २. अतिस्वच्छरूप होने के कारण दृश्यमान शुक्लपक्ष की पन्द्रह कलाओं के रूप में ॥ ६६ ॥

चूँकि कृष्णपक्ष ऐसा है इसलिये—

हे सुव्रते ! उस (= कृष्णपक्ष) में क्रूर कर्मों को करने वाला सिद्धि को प्राप्त करता है । कृष्णपक्ष में किये गये शुभ कर्म सिद्ध नहीं होता ॥ ६७॥

उक्त श्लोक में दो चकार का प्रयोग 'तु' (= तो) और 'एव' (ही) अर्थ में किया गया है । जो शरीर के अन्दर है वही शरीर के बाहर भी है—इस सिद्धान्त के अनुसार आन्तरिक दिन रात्रि और उनकी सन्ध्या, पक्ष मास आदि में जो-जो फल कहा गया वही-वही फल बाहरी संसार में भी उन दिनरात्रि आदि में उसी प्रकार समझना चाहिये ॥ ६७ ॥

अब आन्तरिकी अमावास्या को बतलाते हैं—

प्राण जब शक्ति में प्रवेश करता है उस समय जो तुटि होती है, हे वरानने ! कृष्णपक्ष में उसी को अमावास्या समझना चाहिये ॥ ६८ ॥

शक्ति = ब्रह्मरन्ध्रस्थान । तुटि = प्रक्षीण चन्द्रवाली पञ्चदशी (= अमावस्या) । इसलिये इस अमा नामक सोलहवीं तुटि में रहने के कारण अर्थात् उस आधारभूमि का अवलम्बन करने के कारण, उसे अमावस्या समझना चाहिये । (अमावास्या शब्द

अथ पूर्वमासूत्रितं पक्षसंधिं स्फुटयति—

**शक्तेर्मध्योर्ध्वभागे तु तुट्यर्धं यत्प्रकीर्तितम् ।**
**पक्षसंधिस्त्वसौ ज्ञेयः.........**

ब्रह्मरन्ध्रादुत्थितायाः शक्तेर्मध्यं त्वक्स्थानं त्वक्शेषस्तु केशस्थानमूर्ध्वमेकमेव तुट्यर्धं यत्, स पक्षयोः कृष्णशुक्लयोः संधिः । यदेव हि प्राणस्यान्त्यं तुट्यर्धं तदेवापानस्याद्यं भवतीत्येतदुभयोस्तुट्यर्धात्मकं देशत एकमेव ततुट्यर्धद्वयवाहकालं संधिपदम् ॥

अथात्र सूर्यग्रहणं दर्शयति—

**............अमावस्यार्धप्रतिपदा ॥ ६९ ॥**
**तिथिच्छेदेन वै तत्र सूर्यस्य ग्रहणं भवेत् ।**

प्रागुक्तात् कासात् तिथिच्छेदेन यदा अमावस्येति तत्सम्बद्धः पक्षसंध्यार्धकालः स्वस्मिन् संध्यातुटिभागे प्रतिपत्कालेन सह भवति, तदा सूर्यग्रहणं भवति ॥

यतः—

---

का यह भी अर्थ है—अमा = साथ-साथ, चन्द्र और सूर्य जिसमें रहते है वह तिथि अमावास्या कहलाती है) ॥ ६८ ॥

अब पहले कही गयी पक्षसन्धि को स्पष्ट करते हैं—

**शक्ति के मध्य के ऊर्ध्व भाग में जो तुट्यर्ध कहा गया उसे पक्षसन्धि समझना चाहिये ॥ ६९- ॥**

ब्रह्मरन्ध्र से निकली हुई शक्ति का जो मध्य है वह त्वक्स्थान है । उस त्वक् का अन्तिम भाग = केशस्थान, ऊर्ध्व है । वही जो तुट्यर्ध है । वह दोनों पक्षों = शुक्लपक्ष और कृष्णपक्ष, की सन्धि है । जो प्राण का अन्तिम तुट्यर्ध है वही अपान का आदिम तुट्यर्ध होता है । तो इस प्रकार स्थान की दृष्टि से दोनों तुट्यर्ध एक ही हैं । तो इस प्रकार (= प्राण और अपान के) दो तुट्यर्ध का वाहकाल सन्धि होता है ॥

अब यहाँ सूर्यग्रहण को दिखलाते हैं—

**तिथि के छेद से जब अमावस्या और उससे युक्त प्रतिपदा होती है उस समय वहाँ सूर्यग्रहण होता है ॥ -६९-७०- ॥**

पूर्वोक्त कास के कारण तिथिच्छेद होने पर जब अमावस्या और उससे सम्बद्ध पक्षसन्ध्या का आधा काल अपने सन्ध्यातुटिभाग में प्रतिपत के काल के साथ, होता है तब सूर्य ग्रहण होता है ॥

क्योंकि—



**रविबिम्बान्तरे देवि चन्द्रबिम्बं तदा भवेत् ॥ ७० ॥**
**तदन्तरे भवेद्राहुरमृतार्थी वरानने ।**
**अमृतं स्रवते चन्द्रो राहुश्च ग्रसते तु तम् ॥ ७१ ॥**
**पीत्वा त्यजति तद्बिम्बं तदा मुक्तः स उच्यते ।**

तदेति प्रतिपदोऽमावस्याभागसंघट्टे, रविबिम्बान्तरे प्राणमध्ये, चन्द्रबिम्बम् अपानः, प्रविशेत् । पूर्वोक्तनीत्या च चन्द्रसहचारी राहुः सूर्यसंस्पर्शविलीनं चान्द्रममृतं पीत्वा कंचित्कालमास्वाद्य अपानरूपं चन्द्रबिम्बं स्वसम्बन्धाद् मुञ्चति । इदमत्र सतत्त्वम्—

प्राणार्कमानहठघट्टितमेयचन्द्र-
विद्रावितामृतरसोत्सुकितः खमाता ।
स्वर्भानुरावृणुत एव रविं रसं तु
पुण्ये ग्रहेऽत्र रसयेत् त्रयघट्टनज्ञः ॥

एवमन्तरिव बहिरप्यनयैव युक्त्या भवेत् ॥

**आदित्यग्रहणं चैव लोके तदुपदिश्यते ॥ ७२ ॥**

ततो ज्योतिःशास्त्रोक्तप्रक्रियया—

---

**हे देवि ! उस समय चनद्रबिम्ब रविबिम्ब के अन्दर होता है । हे वरानने ! उन दोनों के बीच में अमृतार्थी राहु आया रहता है । चन्द्रमा अमृत का क्षरण करता है और राहु उस अमृत को पीता है । अमृतपान के बाद (जब राहु) उस बिम्ब को छोड़ देता है तब वह (= चन्द्र) मुक्त कहा जाता है ॥ -७०-७२- ॥**

उस समय = प्रतिपद् का अमावास्या भाग से संघट्ट होने पर । रविबिम्ब के अन्दर = प्राण के मध्य में, चन्द्रबिम्ब = अपान, प्रवेश करता है । पूर्वोक्त नीति के अनुसार चन्द्रसहचारी राहु सूर्य के स्पर्श से विलीन चन्द्रसम्बन्धी अमृत का पान कर = कुछ समय तक आस्वादन कर, अपानरूप चन्द्रबिम्ब को, अपने सम्बन्ध से अलग कर देता है (तब वह चन्द्र मुक्त कहा जाता है) । यहाँ यह रहस्य है—

'प्राणरूपी सूर्य के प्रमाण से हठात् संघट्ट को प्राप्तप्रमेय चन्द्र से निकलने वाले अमृत रस के प्रति उत्सुक खमाता (= शून्यप्रमाता) स्वर्भानु (= राहु) सूर्य को आवृत कर देता है । इस प्रकार तीन (= सूर्य चन्द्रमा एवं राहु) के संघट्ट को जानने वाला इस पुण्यकाल में रस का आस्वादन करे'

**इस प्रकार अन्दर की भाँति बाहर भी इसी युक्ति से (ग्रहण) होता है ॥**

**लोक में इसी को सूर्यग्रहण कहते हैं ॥ -७२ ॥**

**इसलिये ज्योतिःशास्त्र में वर्णित रीति से—**

**राहुरादित्यचन्द्रौ च त्रय एते ग्रहा यदा ।**
**दृश्यन्ते समवायेन तन्महाग्रहणं भवेत् ॥ ७३ ॥**

महत्त्वमेव व्यनक्ति—

**स कालः सर्वलोकानां महापुण्यतमो भवेत् ।**

तथा च—

**तत्र स्नानं तदा दानं पूजाहोमजपादिकम् ॥ ७४ ॥**
**यत्कृतं साधकैर्देवि तदनन्तफलं भवेत् ।**

अनन्तम् अपरिच्छिन्नं मोक्षाख्यं फलं यस्य । यद्वक्ष्यति—

'मोक्षश्चैव पुनर्भद्रे' (७।८६) इत्यादि ॥

एवं कृष्णपक्षं सूर्यग्रहणं च प्रदर्श्य, शुक्लपक्षं चन्द्रग्रहणं च क्रमादादिशति देवः—

**तां चैवार्धतुटिं त्यक्त्वा शुक्लपक्षोदयो भवेत् ॥ ७५ ॥**

ताम् इति यत्र सूर्यग्रहणं दर्शितम्, शुक्लपक्षः अपानचन्द्रोदयरूपः ॥ ७५ ॥

तदाह—

---

राहु सूर्य और चन्द्रमा ये तीन ग्रह जब समवायेन (= एक साथ) दिखलायी पड़ते हैं तब वह (= समवाय) महाग्रहण होता है ॥ ७३ ॥

(महाग्रहण मे) महत्त्व क्या है ?—इसको बतलाते है—

वह काल सब लोगों के लिये महापुण्यतम होता है ॥ ७४- ॥

और—

उस काल में साधकों के द्वारा स्नान, दान, पूजा, होम, जप आदि जो कुछ किया जाता है वह अनन्त फलदायक होता है ॥ -७४-७५- ॥

अनन्तफल = अपरिच्छिन्न (= असीम) अर्थात् मोक्ष नामक फल है जिसका वह । जैसा कि कहेंगे—

'हे भद्रे ! मोक्ष ही होता है ।' (७।८६) ॥

कृष्णपक्ष और सूर्यग्रहण का वर्णन कर अब शुक्लपक्ष और चन्द्रग्रहण का क्रमशः निर्वचन करते हैं—

उस अर्ध तुटि को छोड़ कर शुक्ल पक्ष का उदय होता है ॥ -७५ ॥

उसको = जिसमें सूर्यग्रहण दिखलाया गया उसको शुक्लपक्ष = अपान रूपी चन्द्र का उदय रूप ॥ ७५ ॥



**शक्तिगर्भादधः सृष्टिस्तस्माद् वृद्धिः प्रजायते ।**

शक्तेर्गर्भः कुण्डलाकारता, सा हि शिम्बिकारूपतया स्वान्तरशेषं विश्वमासूत्र्य, अध इति हृदयपर्यन्तं तदेव सृजति । अत एव वृद्धिः क्रमात्क्रममपानचन्द्रपरिपुष्टिरूपा तथा वृद्धिर्निःश्वासात्मकधनरूपा जायते । अत्र कासक्रमेण तिथिच्छेदस्याभावात् ॥

यत एवम्, अतः—

**तदारभ्य च कर्माणि शुभान्यभ्युदयानि च ॥ ७६ ॥**
**ध्यानमन्त्रादियुक्तस्य सिद्ध्यन्ते नात्र संशयः ।**

तदारभ्य इति शक्तिगर्भस्वरूपमवष्टभ्य, शुभानि आप्यायनादीनि कर्माणि, अभ्युदयानि च तत्फलानि च ॥

अत्र शुक्लपक्षे दिननिशाविभागं प्रदर्शयति—

**प्राणहंसो यदा प्राप्तस्त्वधस्तां प्रथमां तुटिम् ॥ ७७ ॥**
**पूर्वमर्धं त्वहः प्रोक्तं तुट्यर्धमपरं निशा ।**

---

वही कहते हैं—

शक्ति गर्भ से लेकर नीचे तक सृष्टि होती है और उससे वृद्धि होती है ॥ ७६- ॥

शक्ति का गर्भ = शक्ति का कुण्डली के रूप में होना । वह शिम्बिका (= मटर की फली) के रूप में अपने भीतर समस्त विश्व का प्रारम्भ कर, अधः = हृदय तक, उस विश्व की रचना करती है । इसीलिये क्रमशः अपान चन्द्र की परिपुष्टि रूपा तथा निश्वासात्मक धन रूपा वृद्धि होती है क्योंकि यहाँ कास के क्रम से तिथिच्छेद नहीं होता ॥

चूँकि ऐसा होता है इसलिये—

तब से लेकर (पूर्णिमा तक) ध्यान मन्त्र आदि से युक्त (साधक) के शुभ और आभ्युदयिक कर्म सिद्ध होते हैं ॥ -७६-७७- ॥

तब से प्रारम्भ कर—शक्तिगर्भ के स्वरूप को आधार बना कर । शुभ = आप्यायन (= पौष्टिक) आदि (= शान्ति आरोग्य आदि) कर्म । अभ्युदय = उन कर्मों के फल ॥

शुक्ल पक्ष में दिन और रात्रि के विभाग को दिखलाते हैं—

**प्राणहंस जब नीचे की ओर चलने के क्रम में प्रथम तुटि को प्राप्त करता है तो (उस प्रथम तुटि का) पूर्वार्द्ध दिन और पश्चिमार्द्ध रात्रि कहे जाते हैं ॥ -७७-७८- ॥**

**प्राणहंस इति प्राग्वत् । अध इति संधितुट्यर्धात् प्रथमां तुटिं शुक्लपक्ष-प्रतिपद्रूपाम् । 'य'दाशब्दश्रवणात् तदेत्यध्याहार्यम् । अहर्निशाप्रविभाग: प्राग्वदेव । एवं द्वितीयादितिथिष्वपि मन्तव्यम् ॥**

किं चात्र—

**राशयो ग्रह ऋक्षाणि योगाश्च करणानि च ॥ ७८ ॥**
**पूर्ववत् क्रमयोगेन तान्युद्यन्ति त्वहर्निशम् ।**

गतार्थमेतत् ॥

या चेयं प्रथमा तुटि:—

**प्रतिपत् सा तु विज्ञेया............**

अत्र—

**............चन्द्रश्चैककलो भवेत् ॥ ७९ ॥**

किं च—

**द्वितीयायां द्वितीया तु वृद्धिमेति क्रमेण तु ।**

द्वितीयायाम् इति तुटौ । द्वितीया इति कला ॥

---

प्राण हंस को पूर्व की भाँति समझना चाहिये । नीचे-सन्धितुटि के आधे से नीचे । प्रथमा तुटि—शुक्लपक्ष की प्रतिपद् रूपा । श्लोक में 'यदा' शब्द के श्रवण के कारण 'तदा' का अध्याहार करना चाहिये । दिन और रात्रि का विभाग पूर्व की भाँति समझना चाहिये । द्वितीया आदि तिथियों के बारे में भी वैसा ही समझना चाहिये ॥

इसके अतिरिक्त यहाँ—

राशियाँ, ग्रह, नक्षत्र, योग और करण ये सब पूर्व की भाँति क्रम के योग से रातदिन उदित होते रहते हैं ॥ -७८-७९- ॥

इसका अर्थ स्पष्ट है ॥

जो यह प्रथमा तुटि है—

उसे प्रतिपद् समझना चाहिये ॥ -७९- ॥

इस (= तिथि या तुटि) में—

**चन्द्रमा एक कला वाला होता है ॥ -७९ ॥**

**तथा—**

**दूसरी तुटि में द्वितीया तिथि क्रमश: वृद्धि को प्राप्त होती है ॥ ८०- ॥**



एता एव तुटय:—

**तिथयश्चैवमारभ्य यावत्पञ्चदशी तुटि: ॥ ८० ॥**

भवति ॥ ८० ॥

सा च पञ्चदशी—

**पौर्णमासी तु विज्ञेया तिथिर्वै साधकेन तु ।**

मा: चन्द्र: पूर्णोऽस्यामिति कृत्वा, अत एवैहिकसिद्धिं साधयति । तेनैषा साधकैरुक्तवक्ष्यमाणव्याप्तिसारतया ज्ञातव्या ॥

अतश्च—

**तत्र पूजा जपो ध्यानं सम्पूर्णं सफलं भवेत् ॥ ८१ ॥**

ऐहिकफलमित्यर्थात् ॥ ८१ ॥

यत:—

**सम्पूर्णश्च भवेत्तस्यां चन्द्रो वै चारुलोचने ।**

---

द्वितीय अर्थात् द्वितीय तुटि में । द्वितीया का अर्थ है कला ॥

ये ही तुटियाँ—

और तिथियाँ इस प्रकार आरम्भ कर तब तक चलती रहती है जब तक कि पन्द्रहवीं तुटि आ जाती है ॥ -८० ॥

होती हैं—यह शेष है ॥ ८० ॥

और वह पन्द्रहवीं (तुटि)—

साधक के द्वारा पौर्णमासी तिथि समझी जानी चाहिये ॥ ८१- ॥

(पौर्णमासी शब्द का अर्थ बतलाते हैं—) मास् = चन्द्रमा, पूर्ण होता है जिस (तिथि या तुटि) में, वह पूर्णमासी होती है । इसीलिये (= पूर्ण होने के कारण ही, यह तिथि) ऐहिक सिद्धि को देती है । इससे यह साधकों के द्वारा उक्त एवं वक्ष्यमाण व्याप्ति वाली ज्ञातव्य है ॥

इसलिये—

इस (= पूर्णमासी) में किया गया पूजा जप ध्यान सम्पूर्ण और सफल होता है ॥ -८१ ॥

(सफल का अर्थ है—) ऐहिक फल वाला ॥ ८१ ॥

क्योंकि—

हे सुन्दर लोचनों वाली ! उस तिथि में चन्द्रमा पूर्ण हो जाता है ॥ ८२-॥

चो ह्यर्थे । चन्द्रः अपानः ॥

अथ—

**तस्याश्चार्धतुटिर्या तु पक्षसंध्या तु सा स्मृता ॥ ८२ ॥**

प्राग्वदेव । तस्या इत्यवधौ पञ्चमी ॥

कृष्णपक्षसंध्याशब्दवाच्यस्य पक्षसन्धे पूर्ववदेव—

**तस्यार्धं पौर्णमासी तु प्रतिपदर्धेन संस्थिता ।**

प्रतिपदः सम्बन्धिना अर्धेनेति तृतीया सहार्थे ॥

इत्थं च प्रागुक्तव्याप्त्यैव—

**हृत्पद्मसंधिमध्ये तु सोमस्य ग्रहणं भवेत् ॥ ८३ ॥**

संधिमध्यं प्राणापानसंधिस्थानम् । इदमत्र तत्त्वम्—

'शक्तिसंस्नुतसुधारसक्रमात् पूर्णमिन्दुमणुराहुराहरन् ।
छादयेदिह शुभे महाग्रहे द्रावितं पिबति तं महामुनिः ॥' इति ।

---

यहाँ 'च' का प्रयोग हि (= निश्चित रूप से) अर्थ में हुआ है । चन्द्र = अपान ॥

इसके बाद—

उसके बाद जो अर्धतुटि है वह पक्षसन्ध्या कही गयी है ॥ -८२ ॥

(इसे) पूर्व की भाँति (समझ लेना चाहिये) 'तस्याः' यहाँ पञ्चमी विभक्ति अवधि अर्थात् मर्यादा अर्थ में प्रयुक्त है ॥

कृष्णपक्ष की सन्ध्या शब्द से वाच्य उस पक्षसन्धि का पूर्व की ही भाँति—

आधी पौर्णमासी प्रतिपद् के अर्धभाग के साथ स्थित रहती है ॥ ८३- ॥

(प्रतिपदर्धेन की व्युत्पत्ति बतलाते हैं—) प्रतिपद् से सम्बद्ध अर्ध के साथ यहाँ तृतीया विभक्ति का प्रयोग (सहयुक्ते अप्रधाने पा०सू० २।३।१९) से 'सह' अर्थ में हुआ है ॥

इस प्रकार पूर्वोक्त व्याप्ति के ही द्वारा—

हृदय कमल की सन्धि के मध्य में सोम का ग्रहण (= चन्द्रग्रहण) होता है ॥ -८३ ॥

सन्धि का मध्य = प्राण और अपान की सन्धि का स्थान । यहाँ यह तथ्य है—

'शक्ति से संस्नुत (= क्षरण करने वाले) सुधारस के क्रम से अणु राहू पूर्ण





तदेतद् अन्तरिव बहिरपि ॥ ८३ ॥

**आदित्येन विना लोके सोमग्रहणमुच्यते ।**

प्रतिपत्सङ्गात् दूरस्थार्कस्पृष्टेऽपीन्दौ रात्रावर्काभावात्, सूर्यग्रहणे तु पार्वणेन्दुकलयार्कः संस्पृश्यत एव ॥

किं च—

**तत्रैव च महत्पुण्यं ध्यानहोमजपादिभिः ॥ ८४ ॥**

यथोर्ध्वपदे आदित्यग्रहणं मोक्षप्रदतया महापुण्यम्, तथा तत्रैव इति मध्यमधामप्रवेशक्रमलब्धे हृदये, चन्द्रग्रहणमैहिकोत्तमसिद्धिप्रदतया महापुण्यम् ॥ ८४ ॥

न च केवलं मध्यधामनि चन्द्रसूर्ययोर्ग्रहणम्, यावत्—

**पक्षद्वयेऽपि देवेशि ग्रहणं चन्द्रसूर्ययोः ।**

---

चन्द्र का आहरण करता हुआ इस शुभ महाग्रह में आच्छादन करता है । महामुनि उस द्रावित सुधारस का पान करता है ।' (इस श्लोक का निहितार्थ यह है कि यह जीवात्मा प्राण और अपान के संघट्ट से उत्पन्न एवं शक्ति से द्रव रूप में निकलने वाले अमृतविन्दु का पान करता है । शरीर के अन्दर पूर्वोक्त तुटिनियमावली के द्वारा प्रतिदिन एक सूर्य ग्रहण और एक चन्द्र ग्रहण होता रहता है अर्थात् योगी को नित्य अमृतपान का अवसर मिलता रहता है । अत्यन्त उच्च कोटि के योगियों को उस तुटि के सूक्ष्मतम अंश में दिन रात वर्ण आदि होने से एक ही मानवीय दिन में कई बार सूर्यग्रहण और चन्द्र ग्रहण का अनुभव होता है । फलतः वे निरन्तर अमृतरस का पान करते रहते हैं) ।

यह ग्रहण भीतर की भाँति बाहर भी होता है ॥ ८३ ॥

लोक में सूर्य के बिना भी चन्द्रग्रहण कहा जाता है ॥ ८४- ॥

प्रतिपत् के प्रसङ्ग से दूरस्थ सूर्य से स्पृष्ट भी चन्द्रमा में (ग्रहण होता ही है) क्योंकि रात्रि में सूर्य रहता नहीं । लेकिन सूर्यग्रहण में पार्वण चन्द्र की कला से सूर्य का स्पर्श होता ही है ॥

तथा—

उस काल में ध्यान होम जप आदि के द्वारा महापुण्य (का कार्य किया जाता है अथवा फल प्राप्त किया जाता है) ॥ -८४ ॥

जैसे ऊर्ध्वपद में सूर्य का ग्रहण मोक्षप्रद होने के कारण महापुण्य है उस प्रकार । वहीं = मध्य धाम (= सुषुम्ना) में प्रवेशक्रम से लब्ध हृदय में । चन्द्रग्रहण ऐहलौकिक उत्तमसिद्धिदायी होने के कारण महापुण्य है ॥ ८४ ॥

केवल मध्यधाम में ही चन्द्र और सूर्य का ग्रहण नहीं होता बल्कि—

**नानासिद्धिप्रदं ह्येतत् साधकस्याभियोगिनः ॥ ८५ ॥**

पक्षद्वये दक्षे वामे च, मध्यवदेव ग्रहणद्वयम् । नाना इति क्रूरसौम्यसिद्धिप्रदम् । अभियोगिन उद्युक्तस्य ॥ ८५ ॥

मुमुक्षोस्तु—

**मोक्षश्चैव पुनर्भद्रे पक्षद्वयसमुज्झितः ।**

चशब्द एवशब्देन सह नियतविषयतया तत्त्वेश्वरपदव्याप्त्यादिरूपमुत्तमं भोगं समुच्चिनोति । तेन पक्षद्वयोज्झितो मध्यमार्गश्च यो मोक्षः, तदूर्ध्वे सूर्यग्रहणे मोक्ष एव, हृदि तु चन्द्रग्रहणे भोगो मोक्षश्च ॥

अतश्च यो मोक्षार्थी—

**पक्षद्वयं परित्यज्य पूर्वोक्तकरणेन तु ॥ ८६ ॥**
**उनमन्यन्ते स्थितो नित्यं परवृत्त्यवलम्बकः ।**
**परित्यज्य त्वधः सर्वं ध्यानमास्थाय योजयेत् ॥ ८७ ॥**
**तस्य मुक्तिर्न संदेहस्त्वन्यथा सिद्धिभाग्भवेत् ।**

पूर्वोक्तं करणं दिव्यम् । परा वृत्तिरुक्ता लक्ष्यते च । अधस्तनं सर्व-

---

**हे देवेशि ! दोनों पक्षों में भी चन्द्र और सूर्य का ग्रहण होता है । साधना में लगे हुए साधक के लिये यह अनेक सिद्धियाँ प्रदान करता है ॥ ८५ ॥**

दोनों पक्षों = बाँयें और दाँयें पक्षों में भी, मध्यधाम की भाँति दो ग्रहण होते हैं । अनेक प्रकार की = क्रूर सौम्य आदि । अभियोगी = उदयुक्त (= साधना-कार्य में लगे हुए) ॥ ८५ ॥

लेकिन मुमुक्षु को—

**हे भद्रे ! मोक्षलाभ दोनों पक्षों से व्यक्त (मध्यमार्ग से) होता है ॥८६-॥**

श्लोक में 'एव' शब्द के साथ 'च' शब्द का प्रयोग नियतविषय होने के कारण भिन्न-भिन्न तत्त्वों के ईश्वर पद की व्याप्ति आदि रूप वाले उत्तम भोग को बतलाता है । इससे पक्षद्वय से त्यक्त और मध्यमार्गवाला जो मोक्ष, उससे ऊपर सूर्यग्रहण में मोक्ष होता है और हृदय में चन्द्रग्रहण में भोग और मोक्ष दोनों होता है ॥

**(जो साधक) दोनों पक्षों को छोड़कर पूर्वोक्त करण के द्वारा परावृत्ति का अवलम्बन कर उन्मना के अन्त में नित्य स्थित रहता है और नीचे के समस्त पदों को छोड़ कर ध्यान में स्थित होकर (अपने को परतत्त्व से) युक्त करता है निःसन्देह उसकी मुक्ति हो जाती है । विपरीत स्थिति में वह अनेक प्रकार की सिद्धियों का स्वामी बन जाता है ॥ -८६-८८- ॥**

पूर्वोक्त करण = दिव्यकरण । परा वृत्ति का वर्णन किया जा चुका है और



मुन्मनान्तं परित्यज्य तत्समरसीकृत्य । ध्यानं परतत्त्वविमर्शः । अन्यथा इति दक्षवामपथोर्ध्वस्थितः ॥ ८६-८७ ॥

मध्यपथग्रहणं चैतद् दुर्लभम्, इतरत्तु सुलभमेव इत्याह—

**पक्षद्वयेऽपि ग्रहणं भवेद्वै सर्वदेहिनाम् ॥ ८८ ॥**

देहिनाम् इत्यनेन मितयोगिनामत्यन्तं देहप्रमात्रभिमानत्वमिति दर्शयति ॥ ८८ ॥

उपसंहरति—

**एवमेतत् समाख्यातं यावदायुर्वरानने ।**

एतद् इति सावधानसञ्चेत्य ग्रहणम् ।

**अत्रैवाध्यात्माहोरात्रे त्वथाब्दोदय उच्यते ॥ ८९ ॥**

तमाह—

**हृत्पद्माद्दूर्ध्वपर्यन्तं राशयः षड् व्यवस्थिताः ।**

राशयो मकराद्याः ॥

---

आगे भी किया जायेगा । अधस्तन = उन्मना पर्यन्त समस्त पदों का, परित्याग कर = उनको समरस बना कर । ध्यान = पर तत्त्व का विमर्श । अन्यथा = दाँयें और बाँयें मार्ग (= इडा पिङ्गला नाडी) में ऊपर स्थित ॥ ८६-८७ ॥

मध्यमार्ग का यह ग्रहण दुर्लभ है अन्य दोनों मार्गों का ग्रहण सुलभ है—यह कहते हैं—

**दोनों पक्षों में ग्रहण तो सभी शरीरधारियों का होता है ॥ -८८ ॥**

'देहिनाम्' के कथन से परमेश्वर यह सङ्केत करते हैं कि मितयोगियों को देहप्रमातृता का अत्यधिक अभिमान होता रहता है ॥ ८८ ॥

(प्रकरण का) उपसंहार करते हैं—

हे वरानने ! इस प्रकार (मनुष्य की) आयुपर्यन्त (प्रतिदिन घटित होने वाला) यह (= ग्रहण) कहा गया ॥ ८९- ॥

यह = सावधान के द्वारा ध्यान देने योग्य ग्रहण ।

यहीं पर (= प्राणचार में) अध्यात्मिक अहोरात्र होते हैं । अब (इसी प्राणचार में न लोगों) अब्द (= वर्ष) का उदय बतलाते हैं ॥ -८९ ॥

उस (= अब्दोदय) को बतलाते हैं—

**हृदय से लेकर ऊर्ध्व द्वादशान्त पर्यन्त छः राशियाँ स्थित हैं ॥ ९०- ॥**

राशियाँ मकर आदि (= कुम्भ मीन मेष वृष और मिथुन) ॥

षट्त्रिंशदङ्गुले चारेऽत्र—

**अङ्गुलैः षड्भिरेकैको हृत्पद्माद्याव शक्तितः ॥ ९० ॥**

एकैक इति राशिः ॥

इत्थमस्मिन् षट्त्रिंशदङ्गुले षण्मासोदये—

**अङ्गुले अङ्गुले (ह्यत्र) तिथयः पञ्च संस्थिताः।**
**तस्याप्यर्धं दिनं पूर्वमपरार्धं निशा भवेत् ॥ ९१ ॥**

तस्य अङ्गुलपञ्चभागावधेस्तिथेः ॥

अत एव—

**षट्पञ्चकास्तिथीनां ये तेऽहोरात्रास्तु मासिकाः।**
**त्रिंशता तैरहोरात्रैर्द्विपक्षो मास उच्यते ॥ ९२ ॥**

षडङ्गुले राश्युदयस्थाने त्रिंशदहोरात्रस्य मासस्य निष्पत्तिर्भवतीत्यर्थः । द्विपक्ष इत्यनेनेदमाह—यथातोऽपि तत्तन्माससाध्यक्रूरसौम्यसिद्ध्यर्थकृष्णशुक्लपक्षाश्रयणं सुसूक्ष्मदृशा योगिनानुसर्तव्यमिति । अत एव वर्षसाध्ये विधौ तत्तन्मासकार्यं कर्म बाह्यान्तरमासैकीकारानुसरणपूर्वं योगिनानुष्ठातव्यमिति वर्षोदयेऽभिप्रायः ॥ ९२ ॥

---

यहाँ छत्तीस अंगुल (मान वाले) प्राणचार में—

हृदय से लेकर शक्तिपर्यन्त छह-छह अंगुल के अन्तराल पर एक-एक राशि रहती है ॥ -९० ॥

एकैक = राशि ॥

इस प्रकार इस छत्तीस अंगुल में छह महीने का उदय होने पर—

यहाँ एक-एक अंगुल में पाँच तिथियाँ रहती हैं । उसका पूर्वार्ध दिन और परार्द्ध रात्रि होती है ॥ ९१ ॥

उसका = एक अंगुल के पञ्च भाग वाली तिथि का ॥

इसीलिये—

जो छह पञ्चक (६×५=३०) तिथियाँ हैं वे एक मास के दिन रात हैं। उन तीस अहोरात्रों से दो पक्ष होते हैं जो कि मास कहा जाता है ॥ ९२ ॥

छः अंगुल राशि वाले उदयस्थान में तीस दिन रात्रि वाले मास की निष्पत्ति होती है । 'दो पक्ष' इस से यह कहते हैं कि इससे भी तत्तत् मास में साध्य क्रूर एवं सौम्य (= अशुभ एवं शुभ) कर्मों की सिद्धि के लिये सूक्ष्म दृष्टि वाला योगी कृष्ण एवं शुक्ल पक्ष का आश्रयण करे । इसलिये जो अनुष्ठान वर्षपर्यन्त करणीय है उसमें तत्तत् मास में करने योग्य कर्म का अनुष्ठान योगी बाह्य और आभ्यन्तर



तदित्थम्—

**मासि राश्युदये ह्येष अधोर्ध्वप्राणसञ्चरे ।**

ऊर्ध्ववदधः प्राणसञ्चारेऽपि, एष एवमादिः क्रमो ज्ञेय इत्यर्थः ॥

अथ राश्युदयं विभागेनादिशति मासप्रभेददर्शनाशयेन—

**हृदयादुदयस्थानात् संक्रान्तिर्मकरे स्थिता ॥ ९३ ॥**
**षडङ्गुलान्यधस्त्यक्त्वा कुम्भे संक्रमते पुनः ।**
**कण्ठोर्ध्वे द्व्यङ्गुलं त्यक्त्वा मीने संक्रमते पुनः ॥ ९४ ॥**
**गलोर्ध्वाद्यावत्ताल्वन्तं त्यक्त्वा मेषेऽथ संक्रमेत् ।**
**नासान्तं यावत् संक्रान्तिरङ्गुलानि षडेव हि ॥ ९५ ॥**
**एषा वै विषुसंक्रान्तिरुत्तरे संव्यवस्थिता ।**

उदयस्थानाद् इति मन्त्रोच्चारणभूमेः । संक्रान्तिरिति प्राणार्कस्येत्यर्थात्, अत एव माघादिमासक्रमोऽत्र स्थितः । षडङ्गुलानि इति काकाक्षिवत् । विषुसंक्रान्तिः

---

मासों को एक कर के करे । वर्षोदय का यही अभिप्राय है ॥ ९२ ॥

तो इस प्रकार—

नीचे ऊपर प्राणसञ्चार रूप मास एवं राशि के उदय में भी यह होता है ॥ ९३- ॥

ऊर्ध्व की भाँति अधः प्राणसञ्चार में भी इसी प्रकार का क्रम समझना चाहिये ॥

अब मासभेद को दिखलाने के आशय से राशियों के उदय को विभाग के साथ बतलाते हैं—

(मन्त्रों के) छः अंगुल वाले उदयस्थान हृदय से प्राणरूपी सूर्य की संक्रान्ति मकर राशि में रहती है नीचे के छः अंगुल को छोड़ कर (यह प्राण सूर्य) कुम्भ राशि में संक्रान्त हो जाता है । कण्ठ के ऊपर दो अंगुल छोड़ कर वह मीन राशि में चला जाता है । कण्ठ के ऊर्ध्व भाग से तालुपर्यन्त स्थान को छोड़ कर यह प्राणार्क मेष में संक्रमण करता है । इसके बाद नासिका पर्यन्त छः अंगुल की संक्रान्ति होती है । यह (सूर्य के) उत्तरायण की विषुवत् संक्रान्ति है ॥ -९३-९६- ॥

उदयस्थान से = मन्त्रों की उच्चारणभूमि से । संक्रान्ति—प्राणरूपी सूर्य की । इसीलिये यहाँ माघ आदि महीनों का क्रम है । 'षडंगुलानि' को काकाक्षिगोलकन्याय[1] से

---

१. कौवे के पास आँख एक होती है किन्तु गोलक दाँये बाँये हो होते हैं । दाँयी ओर देखने के लिये वह आँख को दाये गोलक में तथा बायीं ओर देखने के लिये बाये गोलक में ले जाता है ।

**स मन्त्रः सिद्ध्यते तस्य तमेवाराधयेद् यदि ॥ १३ ॥**

शास्त्रोक्तविधानेनेत्यर्थात् ॥ १३ ॥

क्रमप्राप्तं मन्त्रांशकमधिकवक्तव्यत्वात् सम्प्रत्यनुक्त्वा, अंशकापादनं प्रस्तौति—

**अंशकापादनं देवि कथयामि समासतः ।**

कथमित्याह—

**वैहायसं ध्वजं चैव होमयेद् यस्तु साधकः ॥ १४ ॥**
**स मन्त्रः सिद्ध्यते तस्य अर्यन्तोऽपि हि सुव्रते ।**

वक्ष्यमाणस्थित्यार्यन्तोऽपि यो मन्त्रस्तदाराधनायैव वैहायसमिति उद्बद्ध-नरमांसम्, ध्वजं च शूलारोपितनरमांसमष्टोत्तरशतं सहस्रं वा यथासम्भवव्यवसायं यः साधक इत्याराधक आचार्यस्तत्प्रयुक्तोऽन्योऽपि वा साधको होमयेद् जुहुयात्, तस्यासावेवमाराधितः सिद्ध्यति साधनानुगुणो भवति ॥

यस्य तु प्रोक्तक्रमेणाविवेचितांशकोऽपि प्रभावातिशयश्रवणात् कश्चिन्मन्त्र आरिराधयिषितो भवति, न च वीरद्रव्यक्रमे योग्यतास्ति, तस्यारिराधयिषितं पूज-

---

वह मन्त्र सिद्ध हो जाता है यदि वह शिष्य शास्त्रोक्त विधि से उस (= मन्त्र) की आराधना करता है तभी (यह सिद्ध होता है) ॥ -१३ ॥

अर्थात् शास्त्रोक्त विधि से ॥ १३ ॥

क्रमप्राप्त मन्त्रांशक के विषय में अधिक व्याख्या करनी है उस कारण अभी उसका कथन न कर अंशकापादन को कहते हैं—

हे देवि ! अब संक्षेप में अंशकापादन को बतला रहा हूँ ॥ १४- ॥

कैसे ?—यह कहते हैं—

हे सुव्रते ! जो साधक वैहायस अथवा ध्वज का (अग्नि में) हवन करता है उसके लिये अर्यन्त भी मन्त्र सिद्ध होता है ॥ -१४-१५- ॥

वक्ष्यमाण स्थिति के अनुसार जो मन्त्र अर्यन्त (= वक्ष्यमाण २० श्लोक से लेकर २२ श्लोकपर्यन्त) है उसकी आराधना के लिये । वैहायस = उद्बद्ध (= टुकड़ों में काटे गये) मनुष्य का मांस । ध्वज = शूली पर चढ़ाये गये मनुष्य का मांस । उस मांस को अपने निश्चय के अनुसार १०८ अथवा १००८ बार (हवन करे) । साधक = आराधक आचार्य या उसके द्वारा नियुक्त कोई अन्य भी साधक, होम करे = अग्नि में आहुति दे; उस (= साधक) के लिये यह (= मन्त्र) इस प्रकार आराधित होकर सिद्ध होता है = सिद्धि के अनुकूल होता है ॥

जो (साधक) उक्त क्रम से अंश की विवेचना नहीं कर सका किन्तु किसी (मन्त्र के) उत्कृष्ट प्रभाव को सुन कर उसकी आराधना करना चाहता है । किन्तु



होमादिनादौ तर्पयित्वा प्राक्प्रोक्तसाधकदीक्षाभिषेकविधानेनैव तन्मन्त्रांशकत्वापादनं कर्तव्यमित्यभिदधद् द्वितीयमंशकापादनं लक्षयति—

**अनंशकोऽपि यो मन्त्रो ज्ञातचिह्नैर्वरानने ॥ १५ ॥**
**तदा यागं पुरा कृत्वा अग्नौ होमं तु कारयेत् ।**

प्रोक्तप्रकारैर्न परिच्छिन्न अंशक आराधकः शिष्यो यस्यासावनंशकः । याग-होमौ तं शिष्यं प्रति तस्य मन्त्रस्याभिमुखीकरणाय ॥

ततः—

**शिष्यस्य पूर्ववत् कर्म कृत्वा तु विधिपूर्वकम् ॥ १६ ॥**
**पूर्णाहुतिप्रयोगेण योजयेच्छाश्वते पदे ।**

कर्मेति भगवदर्चादिपूर्वं साधकाभिषेकान्तम् । योजयेदिति तमेव शिष्यं मन्त्रेण सह शाश्वत इति परमशिवपदे, साधकाभिमते च शाश्वतभोगप्रदे सदाशिवादि-धाम्नि । शाश्वतपदयोजनादेव चायमासादितवीर्योऽनंशकतामुत्सृज्य, सदंशकत्वमेति॥

इत्थमासादितांशकोऽसौ—

---

वीरद्रव्य (= मांस मद्य आदि) के प्रयोग की उसकी योग्यता नहीं है वह उस आरिराधयिषित मन्त्र का समान्य पूजा होम आदि के द्वारा तर्पण कर पूर्वोक्त साधक दीक्षाभिषेक विधान के द्वारा उस मन्त्र के अंशकत्व का सम्पादन करे—ऐसा कहते हुए द्वितीय अंशकापादन को बतलाते हैं—

हे वरानने ! जो मन्त्र अनंशक है ज्ञातचिह्नों (= उपर्युक्त छह अंशों से भिन्न तथा चिह्नों के द्वारा ज्ञात उस) के द्वारा इसके लिये पहले याग कर बाद में होम करना चाहिये ॥ -१५-१६- ॥

(अनंशक का अर्थ है—) जिसका अंशक = आराधक = शिष्य उक्त प्रकारों से परिच्छिन्न न हो वह अनंशक कहा जाता है । याग और होम का अनुष्ठान उस शिष्य के प्रति उस मन्त्र को अभिमुख कराने के लिये होता है ॥

इसके बाद—

(आचार्य को) पूर्व की भाँति विधिपूर्वक शिष्यकर्म का अनुष्ठान कर पूर्ण आहुति के प्रयोग के द्वारा (शिष्य को) शाश्वत पद में जोड़ देना चाहिए ॥ -१६-१७- ॥

कर्म = भगवान् स्वच्छन्दभैरव की पूजा से लेकर साधक के अभिषेक पर्यन्त का अनुष्ठान । जोड़ दे—उसी शिष्य को मन्त्र के साथ । शाश्वत = परमशिव पद तथा साधकाभिमत शाश्वतभोगदायी सदाशिव आदि पद में । शाश्वत पद से संयुक्त होने के कारण ही यह (साधक) परवीर्य को प्राप्त कर अनंशकता का परित्याग करने के बाद संदशकता को प्राप्त कर लेता है ॥

**परतत्त्वमभिध्यायन् साधयेन्मनसेप्सितम् ॥ १७ ॥**

एवमंशकापादनं द्विधोक्त्वा मन्त्रांशकमाह—

**मन्त्रांशं गणयित्वा तु गृह्णीयात् सुविचारितम् ।**

मन्त्ररूपमंशमक्षरभेदक्रमेणांशीकृतं मन्त्रम् ॥

साधकस्य चानुरूपांशकरूपत्वादप्यंशेन—

**हीनमध्यसमुत्कृष्टं कथयामि समासतः ॥ १८ ॥**

तत्र—

**हीनं शत्रुं विजानीयान्मध्यमं साध्यरूपिणम् ।**
**सिद्धं चैव सुसिद्धं च उत्तमं परिकीर्तितम् ॥ १९ ॥**

कथम् ?—इत्याह—

**मन्त्राक्षरं तु विश्लेष्य मात्राबिन्दुसमन्वितम् ।**
**आत्मनामाक्षरं तद्वदधोभागेऽस्य योजयेत् ॥ २० ॥**

---

इस प्रकार अंश को प्राप्त कर यह (साधक)—

परतत्त्व का ध्यान करता हुआ मनोवाञ्छित फल को प्राप्त करता है ॥ -१७ ॥

इस प्रकार अंशकापादन का दो प्रकार से वर्णन कर मन्त्रांशक को कहते हैं—

मन्त्रांश की गणना कर के सुविचारित (मन्त्र) का ग्रहण करना चाहिये ॥ १८- ॥

('मन्त्रांश' का अर्थ है—) मन्त्ररूप अंश अर्थात् अक्षरभेद के क्रम से खण्ड-खण्ड किया गया मन्त्र ॥

साधक के, मन्त्र के अंश के अनुरूप होने से (अर्थात् उत्तम मध्यम हीन होने से) अंशतः—

हीन मध्य और उत्कृष्ट (मंत्रों) को संक्षेप में कह रहा हूँ ॥ -१८ ॥

उनमे से—

(मन्त्र चार प्रकार के होते हैं—हीन, मध्यम, सिद्ध और सुसिद्ध । इनमे से) हीन को शत्रु, साध्य को मध्यम और सिद्ध तथा सुसिद्ध को उत्तम कहा गया है ॥ १९ ॥

कैसे ?—यह बतलाते हैं—

मन्त्र के अक्षरों को उनकी मात्रा एवं बिन्दु के सहित अलग करना



'ॐ शिवाय नमः' इत्यादिके मन्त्रे ॐकारादि मन्त्राक्षरं मात्राभिरकारोकारादिभिर्बिन्दुना च समन्वितं विश्लेष्येत्यकारोकारादिमात्राबिन्दुं च मकारमात्राकल्पनयाऽस्य पृथक्कृत्य, एवं शिकारवाकाराभ्यामिकारमाकारं च विश्लेषयेत् । अकारमात्रा तूच्चारणार्थम्, न कुतश्चिद्विश्लेषयेत् प्रत्युत यतो वर्णान्मन्त्रान्तरं विश्लेषितम् तस्याकारमुच्चारणार्थं कल्पयेत्, अन्यथा उच्चारायोगात् । एवमात्मनः शिष्यसम्बन्धि यन्नाम विष्णुमित्रमित्यादिकम्, तत एकैकमक्षरं तद्वत् प्रोक्तमात्राभेदेन विश्लेष्य, अस्येति विभक्तमन्त्रस्याधोभागे योजयेत् । तेन अउमशइवआयनम इति दशानामक्षराणामधोविभक्तानि विष्णुमित्रनामाक्षराणि दद्यात् । यत्र मन्त्राक्षराणि बहूनि भवन्ति, तत्र नामाक्षराणि पुनः पुनर्योजयेदामन्त्राक्षरसमाप्तिं योजयेत् ॥ २० ॥

एवं स्थिते सति—

**आत्मवर्णात् समारभ्य यावन्मन्त्रार्णमागतम् ।**

---

चाहिये । उसी प्रकार (= मात्रा और बिन्दु के सहित) अपने (= साध्य के) नाम के अक्षरों को (अलग कर) इस (मन्त्र) के नीचे जोड़ देना चाहिये ॥ २० ॥

(उदाहरण प्रस्तुत करते हैं—) 'ॐ शिवाय नमः' इत्यादि मन्त्र में जो ॐकार आदि मन्त्राक्षर हैं, मात्राओं से = अकार उकार आदि से और बिन्दु से समन्वित (= युक्त) हैं उन (मन्त्राक्षरों) को, विश्लेषित (= अलग-अलग) कर (अर्थात् ॐकार के अन्दर वर्त्तमान) अकार उकार आदि मात्राओं और बिन्दु को मकार मान कर अलग-अलग करे । तत्पश्चात् इसी प्रकार ('शिवाय' के) 'शि' और 'वा' से इकार और आकार को अलग करे । प्रत्येक वर्ण के साथ अकार की मात्रा (उस वर्ण के) उच्चारण के लिये होती है । उसे किसी से भी पृथक् नहीं करना चाहिये बल्कि जिस वर्ण से मन्त्रान्तर को पृथक् किया गया है उसके उच्चारण के लिये अकार की कल्पना करनी चाहिये अन्यथा (उस वर्ण का) उच्चारण ही असम्भव हो जायेगा । इसी प्रकार अपना अर्थात् शिष्यसम्बन्धी जो नाम 'विष्णुमित्र' आदि है, उससे भी पूर्व की भाँति एक-एक अक्षर को पूर्वोक्तमात्राभेद से अलग-अलग करे । इसके = विभक्त मन्त्र के, अधो भाग में (= मन्त्र के नीचे) जोड़ दे । इस प्रकार (ॐ शिवाय नमः इस मन्त्र का अक्षरपृथक्करण) अ उ म श इ व आ य न म इन दश अक्षरों के रूप में हुआ । इसके नीचे विष्णुमित्र नाम के विभक्त अक्षरों को जोड़ना चाहिये । जहाँ मन्त्र के अक्षर (नाम के अक्षरों की अपेक्षा) अधिक हों वहाँ नाम के अक्षरों को बार-बार तब तक जोड़ना चाहिये जब तक कि मन्त्र के अक्षर समाप्त न हो जायें ॥ २० ॥

ऐसा होने पर—

अपने वर्ण से आरम्भ कर जब तक मन्त्र का (अन्तिम) वर्ण न आये

**यस्मिन् स निपतेद् देवि तमायं परिकल्पयेत् ॥ २१ ॥**

शिष्यनामाक्षरमेकैकमवधिं कृत्वा मातृकावर्णपाठक्रमेण गणनया एकैकनामाक्षरोर्ध्वस्थ एकैको मन्त्रवर्णो यावदागच्छति, तावद्वक्ष्यमाणेन सिद्धसाध्यसुसिद्धारिभेदगणनेन यत्रैतदन्यतमे स नामवर्णो निपतेत् संयुज्येत, तमायमिति शुभाशुभसूचकं निश्चिनुयात् । यथोक्तं मयसंग्रहे—

'आयान्तीष्टेतरार्थाय भवन्त्यायांस्तत' इति ॥ २१ ॥

अत्र गणनोपायप्रदर्शनपूर्वमायस्वरूपमादिशति—

**रेखांगुलिगतं तं तु कथयामि समासतः ।**

रेखोपलक्षितांगुलीगतमंगुलिरेखासु कथितं तमायम् ॥

स च—

**पर्वणि प्रथमे सिद्धः साध्यश्चैव द्वितीयके ॥ २२ ॥**
**तृतीये तु सुसिद्धः स्यादरिर्ज्ञेयश्चतुर्थके ।**

(तब तक योजना करनी चाहिये जब तक मन्त्र का अन्तिम वर्ण न आ जाये । नाम का) अन्तिम वर्ण जिस मन्त्र वर्ण में गिरे उसको शुभ-अशुभ का सूचक समझे ॥ २१ ॥

शिष्य के नाम के एक-एक अक्षर को सीमा मानकर मातृकावर्ण के पाठक्रम से गणना करने पर नाम के एक-एक अक्षर के ऊपर स्थित एक-एक मन्त्रवर्ण जब तक आये तब तक वक्ष्यमाण सिद्ध, साध्य, सुसिद्ध, अरि भेद की गणना से जहाँ (चारो में से) किसी एक में वह नाम का वर्ण गिरे = संयुक्त हो, उसके आधार पर उस मन्त्र को यह (= शिष्य अथवा गुरु) शुभाशुभ का सूचक जाने । जैसा कि (मय) संग्रह नामक ग्रन्थ में कहा है—

इष्ट के साथ-साथ अनिष्ट अर्थात् अन्य अर्थ जिसके द्वारा आते हैं वह आय है ॥ २१ ॥

यहाँ गणना का उपाय बतलाने के अनन्तर आय के स्वरूप को कहते हैं—

अब मैं संक्षेप में अंगुलियों की रेखाओं में उसे कहता हूँ ॥ २२- ॥

रेखा से उपलक्षित अंगुलि में वर्तमान अंगुलि रेखाओं में बतलाये गये (संकेत को)।

और वह (= आय)—

प्रथम पर्व में सिद्ध, दूसरे में साध्य, तीसरे में सुसिद्ध और चौथे पर्व में अरि समझना चाहिये ॥ -२२-२३- ॥



अनेन क्रमेण नामाक्षराणि मन्त्राक्षरप्राप्तिं यावद् गणयित्वा आयं परीक्षेत ॥

तत्र—

**अरिसाध्यौ परित्यज्य दातव्यश्चुम्बकेन तु ॥ २३ ॥**
**सिद्धरूपः सुसिद्धश्च भुक्तिमुक्तिफलप्रदः[1] ।**

अरिसाध्योराद्यन्तस्थितयोर्बहलयोर्वा परित्यागः, सिद्धसुसिद्धयोस्तु स्वीकारः, क्रमेण भुक्तिमुक्तिप्रदत्वात् । यथोक्तम्—

'सिद्धान्ते सिध्यतेऽवश्यं साध्यान्ते कृच्छ्रसाधनः ।
सुसिद्धः पूर्वसिद्धस्तु अर्यन्तो न प्रसिध्यति ॥' इति ।

तथा—

'एवं शुद्धौ कृतायां तु सुसिद्धोऽभ्यधिको यदि ।
सिद्धौ न लभ्यते ग्राह्यमूर्तिः साध्येऽपि साधकः ॥' इति ।

शुद्धौ कृतायामित्यंशकविषये निश्चितायां साध्येऽप्यधिके त्रिश्चतुर्वा आयाते

इस क्रम से नामाक्षरों को मन्त्राक्षर की प्राप्ति (= अन्त) तक गिन कर आय की परीक्षा करनी चाहिये ॥

उनमें से—

अरिमन्त्र एवं साध्यमन्त्र को छोड़ कर चुम्बक (= गुरु) के द्वारा सिद्धरूप और सुसिद्ध मन्त्र को (शिष्य को) देना चाहिये क्योंकि वे भुक्ति मुक्ति देने वाले हैं ॥ -२३-२४- ॥

अरिमन्त्र और साध्य मन्त्रों जो कि आदि और अन्त में स्थित हैं अथवा बहल (= अनेक स्थान में स्थित) हैं, का परित्याग और सिद्ध तथा सुसिद्ध का स्वीकार करना चाहिये । क्योंकि वे दोनों क्रम से भोग और मोक्ष देने वाले हैं । जैसा कि कहा गया—

'सिद्धान्त अवश्य सिद्ध होता है । साध्य के अन्तवाला कठिनाई से साध्य होता है । सुसिद्ध तो पहले से सिद्ध है और अरि अन्त वाला (मन्त्र कभी भी) सिद्ध नहीं होता ॥'

तथा—

'इस प्रकार शुद्धि करने पर यदि अधिक सुसिद्ध हो जाता है तो भी ग्राह्य मूर्त्ति साधक साध्य मन्त्र के विषय में भी सिद्धि को प्राप्त करता है ।'

१. यहाँ 'भुक्तिमुक्तिफलप्रदः' के स्थान पर 'सिद्धिं च लभते ध्रुवम्' पाठ अधिक समीचीन प्रतीत होता है । तब यह अर्थ होगा कि मन्त्र के सुसिद्ध होने पर ग्राह्यमूर्त्ति साधक साध्यमन्त्र के विषय में भी सिद्धि प्राप्त कर लेता है ।

सति मन्त्रमूर्तिराराध्यत्वेन ग्रहीतव्या, इत्यत्रार्थः । इयं चांशकपरीक्षा एकाक्षरमाला-मन्त्रयोर्न कर्तव्या । यथोक्तम्—

'एकाक्षरेषु कूटेषु मालामन्त्रेषु भामिनि ।
अंशकं न परीक्षेत परीक्षेतान्यमन्त्रगम् ॥'

इति, कूटेष्वद्वैततत्त्वेषु । अत एव—

'मायां[१] नेत्रे च देवेशि तथा द्वात्रिंशदक्षरे ।
न च तत्रारिशङ्का स्यात्................. ॥'

इत्यप्यन्यत्रोक्तम् ॥

तदित्थंविचारात्—

**यस्त्वंशकाविशुद्धः स्याद् भैरवोऽत्र वरानने ॥ २४ ॥**
**तं मध्यमस्थं सम्पूज्य तत्स्थाने मध्यमं न्यसेत्।**

य इति कपालीशाद्यन्यतमः । मध्यमस्थमिति, आराधनायां प्रधानीभूतत्वात् । तत्स्थान इति तस्यावरणकक्ष्यास्थस्य कपालीशादेः पदे । मध्यममिति श्रीस्वच्छन्द-

---

शुद्धि करने पर = अंशक के विषय में (= पूर्व वर्णित छह प्रकार के) निश्चित होने पर साध्य मन्त्र के तीन या चार बार आने पर साधक को मन्त्र की देवता की आराधना करनी चाहिये । यह अंशक परीक्षा एकाक्षर मन्त्र और माला मन्त्र के विषय में नहीं करनी चाहिये । जैसा कि कहा गया—

'हे भामिनि ! एकाक्षर मन्त्रों कूट मन्त्रों और माला मन्त्रों के विषय में अंशक-परीक्षा नहीं करनी चाहिये । अन्य मन्त्रों में स्थित अंशक की परीक्षा करनी चाहिये ।'

कूटमन्त्र = अद्वैततत्त्व वाले मन्त्र । इसीलिये—

'माला (= माला मन्त्र = ह्रीं), नेत्र मन्त्र (= ॐ जूं सः) तथा बत्तीस अक्षरों वाले किसी भी मन्त्र के विषय में अरिमन्त्र होने की शङ्का नहीं होती ।'

ऐसा अन्यत्र भी कहा गया ॥

तो इस प्रकार विचार करने से—

हे वरानने ! जो भैरव यहाँ अंशक की पद्धति से अविशुद्ध (= शुद्ध नहीं किया गया) है (प्रत्युत स्वयं शुद्ध है) मध्य में स्थित उसकी पूजा कर उसके स्थान में मध्यम का न्यास करना चाहिये ॥ -२४-२५- ॥

जो = कपालीश भैरव आदि में से कोई भी एक । मध्यमस्थ हैं क्योंकि आराधना में वह प्रधान है । उसके स्थान में = आवरणकक्ष्या में स्थित कपालीश

---

१. कोई विद्वान् यहाँ 'मालां' पाठ मानकर मालां का अर्थ माला मन्त्र समझते हैं ।



मयं तुर्यादिरूपतया परीक्ष्येति दर्शितम् ॥

अथ कथं श्रीस्वच्छन्दनाथस्य परिवारं प्रति परिवारतया न्यासः ?—इत्याशङ्कां शमयितुमाह—

**यतः सर्वगतो देवः सर्वेष्वन्तर्गतः स्मृतः ॥ २५ ॥**
**तत्सिद्धिमुक्तिदातासौ न वर्णाः परमार्थतः ।**

यः सर्वगतो व्यापको देवः क्रीडादिशीलश्चिदानन्दघनः श्रीस्वच्छन्दभट्टारकः सर्वेषु कपालीशादिषु प्रपञ्चव्याप्त्यावस्थितेष्वन्तर्गतः परमार्थरूपो यतः, तत्तस्मात् स एव तत्तत्कपालीशाद्यात्मना स्मृतः, साधकस्यांशकशुद्ध्या सिद्धिमभेदव्याप्त्या च मुक्तिं ददाति परमार्थतः, न तु व्याप्तिज्ञानशून्या वर्णाः किंचित् कुर्वन्ति । उक्तं हि प्राक्—

'अक्षरेषु कुतो मोक्षः' (७।२३८) इति ।

तेन स्वस्यावरणभेदस्यान्यथाकल्पनेऽपि न तत्त्वभूमेः काचिन्म्लानिः ॥

तदिदमंशकविचारान्ते प्रसङ्गायातं वस्तु—

---

आदि के साथ में, मध्यम = श्री स्वच्छन्दमय (कपालीश आदि में से किसी एक को) चतुर्थ दशा वाले के रूप में समझ कर न्यास करना चाहिये ॥

प्रश्न—स्वच्छन्दनाथ का परिवार के प्रति परिवार के रूप में न्यास कैसे किया जाता है?—इस शङ्का का समाधान करने के लिये कहते हैं—

चूँकि (स्वच्छन्द भैरव) देव सर्वगामी और सबके अन्तर्गत बतलाये गये हैं इसलिये परमार्थतः वही सिद्धि और मुक्ति को प्रदान करने वाले हैं न कि वर्ण ॥ -२५-२६- ॥

जो सर्वगत = व्यापक, देव = क्रीडा आदि स्वभाव वाले (क्योंकि 'दिव' धातु क्रीडा, विजिगीषा, व्यवहार द्युति, श्री स्वच्छन्द भट्टारक ही चूँकि प्रपञ्चव्याप्ति के द्वारा स्थित कपालीश आदि समस्त भैरवों में अन्तर्गत = परमार्थरूप हैं, इस कारण वे ही (= स्वच्छन्द भैरव ही) तत्तत् कपालीश आदि के रूप में माने गये हैं । अंशकशुद्धि के द्वारा साधक को लौकिक अभ्युदय और अभेदव्याप्ति के द्वारा परमार्थतः मोक्ष देते हैं । व्याप्तिज्ञान से शून्य वर्ण कुछ नहीं करते । पहले कहा भी गया है—

'अक्षरों में मोक्ष कहाँ ?' (२।२३८)

इसलिये अपने आवरणभेद की अन्यथा कल्पना करने पर भी तत्त्वभूमि की कोई क्षति नहीं है ॥

अंशकविचार के अन्त में प्रसङ्गवश आये विषय को—

**कथितं सरहस्यं ते गुह्याद् गुह्यतरं परम् ॥ २६ ॥**

अथ यत् कथितमित्युक्तम्, तत्प्रमाणीकर्तुं परमशिवात् प्रभृति गुरुपारम्पर्येणेदं रहस्यं तन्त्रमवतीर्णमिति दर्शयन् परादि दिव्यान्तं सम्बन्धषट्कं प्रदर्शयति—

**अतस्तन्त्रावतारार्थं कथयामि समासतः ।**

तत्र—

**अदृष्टविग्रहायातं शिवात् परमकारणात् ॥ २७ ॥**
**ध्वनिरूपं सुसूक्ष्मं तु सुशुद्धं सुप्रभान्वितम् ।**
**तदेवापररूपेण शिवेन परमात्मना ॥ २८ ॥**
**मन्त्रसिंहासनस्थेन पञ्चमन्त्रमहात्मना ।**
**पुरुषार्थं विचार्याशु साधनानि पृथक् पृथक् ॥ २९ ॥**
**लौकिकादिशिवान्तानि परापरविभूतये ।**
**तदनुग्रहयोग्यानां स्वे स्वे विषयगोचरे ॥ ३० ॥**
**अनुष्टुप्छन्दसाऽऽबद्धं कोट्यर्बुदसहस्रधा ।**

शिवात् परमाद्वयप्रथात्मकश्रेयोरूपात्, परमकारणात् शिवान्तानां कारणानां

---

जो कि गुह्य से भी परम गुह्यतर है, रहस्य के साथ मैंने तुमको बतलाया ॥ -२६ ॥

अब जो पूर्व श्लोक में 'कथितम्'—यह कहा गया उसको प्रमाणित करने के लिये परम शिव से लेकर गुरुपरम्परा के द्वारा यह रहस्य = तन्त्र, अवतीर्ण हुआ— इसको दिखलाते हुए पर से लेकर दिव्य पर्यन्त छह सम्बन्धों को बतलाते हैं—

इसलिये तन्त्रावतार के अर्थ (= तत्त्वार्थ, तात्पर्य) को संक्षेप में कह रहा हूँ ॥ २७- ॥

इस सन्दर्भ में—

अदृष्टशरीर वाले, शान्त, परम कारण रूप शिव से जो सुप्रभा से युक्त, सुशुद्ध, सुसूक्ष्म ध्वनिरूप (नाद उत्पन्न हुआ) वही मन्त्ररूपी सिंहासन पर स्थित पञ्चमन्त्रमहात्मा, परमात्मा अपर रूप शिव के द्वारा कोट्यर्बुदसहस्र (= दश हजार करोड़) अनुष्टुप् छन्द के द्वारा उपनिबद्ध किया गया । यह तन्त्रशास्त्र पुरुषार्थ का विचार कर पर और अपर विभूति की प्राप्ति के लिये लौकिक से लेकर शिवपर्यन्त साधनों का विचार कर रचा गया । यह शास्त्र अनुग्रहयोग्य तत्तद् व्यक्तियों को दृष्टि में रखकर तत्तद्विषयक बनाया गया ॥ -२७-३१- ॥

शिव = परम अद्वयप्रथात्मक श्रेयो रूप शिव । परम कारण = (पृथ्वी से



सर्वेषां स्वभित्तावाभासकात्, अत एवादृष्टः परद्रष्ट्रेकरूपो विग्रहः स्वरूपं यस्य तस्मात् । भिन्नमेतत्पदं छान्दसेन पञ्चम्यात्वादेशेन । अथ च तस्मिंस्तद्रूपमेवायातं प्रसरणस्फुरणं यस्य तद् ध्वनिरूपं नादामर्शात्मकं सुसूक्ष्ममप्रमेयं विश्वव्यापकं च, अकारादिकलाकलितत्वाभावात् सुशुद्धम्, सुप्रभान्वितं महाज्ञानरूपं यत्तदेवापररूपेणेत्यनाश्रितभट्टारकाख्येन शिवेन दण्डवक्त्रभंग्यवस्थितसद्योजातपञ्चमहामन्त्रशरीरे पृथक् पृथगनुग्राह्यानुसारं साधनान्यनुष्ठानानि लौकिकादिशिवान्तानि विचार्य तत्तत्सिद्धिसाधनार्थमपररूपेणैव स्थूलेन वेदादिरहस्यान्ततत्तत्स्रोतोभेदोद्भूतनानाशास्त्ररूपमनन्तग्रन्थसदर्भात्मकं निबद्धम् । मन्त्रसिंहासनस्थेन सार्धत्रिकोटिमन्त्राधिपतिनेत्येनेनैव शास्त्रानन्त्यस्यावकाशो दत्तः । पञ्चमन्त्रमहात्मनेत्यनेन श्रीकण्ठीयसंहिताद्युक्तनानास्रोतोभेदः सूचितः । तत्र—

'अदृष्टविग्रहाच्छान्ताच्छिवात् परमकारणात् ।
ज्ञानरूपं विनिष्क्रान्तमनवच्छ(ब्द)[1] महत् ॥'

इत्यादिना नादस्वरूपं निरूप्य—

---

लेकर) शिवपर्यन्त समस्त कारणों का, अपनी ही भित्ति (= आधारभूमि) पर अवभासक होने से चरम कारण है । इसीलिये (अदृष्टविग्रह =) नहीं देखा गया पर द्रष्टारूप विग्रह अर्थात् स्वरूप जिसका ऐसे वह, उनसे । यह (अदृष्टविग्रहात्) पद छान्दस है । यहाँ 'अदृष्टविग्रहायातं' के स्थान पर 'अदृष्टविग्रहात् आयातम्' पाठ होना चाहिये । इसके अतिरिक्त उसमें = उसी रूप में, प्रसरणस्फुरण आया है ऐसा वह ध्वनिरूप = नाद के आमर्शरूप, सुसूक्ष्म = अप्रमेय तथा विश्वव्यापक है । अ इ उ आदि कला की कलना (= स्फुरण, प्राकटय, रचना) न होने से वह सुशुद्ध है । सुप्रभान्वित = महाज्ञान रूप है । उसी ने अपररूप = अनाश्रित शिवरूप के द्वारा, दण्डवक्त्रभङ्गी (= पञ्चब्रह्म के दण्ड अर्थात् आयुध एवं मुख की भिन्नता) के द्वारा अवस्थित सद्योजात (वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान नामक इन) महामन्त्र के शरीर में अनुग्राह्य के अनुसार पृथक् पृथक्, लौकिक से लेकर शिवपर्यन्त साधन = अनुष्ठान, का विचार कर तत्तत् सिद्धि के साधन के लिये अपर रूप = स्थूल वेद से लेकर तन्त्र पर्यन्त तत्तत् स्रोत (= परम्परा या आम्नाय) के भेद से उद्भूत अनेक शास्त्र रूप अनेक ग्रन्थसन्दर्भ वाले शास्त्र को उपनिबद्ध किया । मन्त्ररूपी सिंहासन पर स्थित अर्थात् 'साढ़े तीन करोड़ मन्त्रों के अधिपति' इस कथन से यह तन्त्रशास्त्र अनन्त है—इस विचार को अवसर दिया गया । 'पञ्चमन्त्रमहात्मना' इस कथन से श्रीकण्ठीयसंहिता आदि में वर्णित अनेक स्रोतों का भेद संकेतित किया गया । वहाँ पर—

'परम कारण, अदृष्टविग्रह एवं शान्त शिव से ज्ञानरूप महान् अनवच्छिन्न (= असीम) शब्द निकल पड़ा ।'

---

१. द ।

'ततो जातमिदं सर्वं चतुर्वर्गफलप्रदम् ।।'

इत्युक्त्वा स्रोतोभेदेन नानाशास्त्रप्रपञ्चोदयः प्रदर्शितः । तदेवेत्यादिना आबद्ध-मित्यन्तेन तत्तदनुग्राह्याशयानुसारेण भिन्नभिन्नफलान्यपि शास्त्राणि वस्तुतो वाक्यैकवाक्यतया परिपूर्णाभिन्नविमर्शस्फाराण्यासूत्रितसमस्तभेदाभेदप्रपञ्चानीति तथाविधव्याप्तिज्ञं तत्वज्ञं प्रत्यभिन्नचिदानन्दघनतत्त्वविश्रान्तिपरमार्थान्येवेति ध्वनति । तदुक्तम्—

'यतः शिवोद्भवं सर्वं शिवधामफलप्रदम् ।' इति ॥

एवं परसम्बन्धमूलतां शास्त्रप्रसरस्य प्रदर्श्य, सम्बन्धान्तरगोचरतामपि प्रदर्श-यिष्यामीत्याशयेन परमशिवेनापीत्थमिदमुत्थाप्यत इत्याह—

**गुरुशिष्यपदे स्थित्वा स्वयं देवः सदाशिवः ॥ ३१ ॥**
**पूर्वोत्तरपदैर्वाक्यैस्तन्त्रमाधारभेदतः ।**
**तज्ज्ञानमीश्वरेऽदात् तदीश्वरेण शिवेच्छया ॥ ३२ ॥**
**विद्यायाः कथितं पूर्वं विद्येशेभ्यस्तथादरात् ।**

---

इत्यादि के द्वारा नाद के स्वरूप का निरूपण कर—

'उस (= नाद) से चतुर्वर्गफलदायी यह सब (नानास्रोतभेदभिन्न शास्त्र) उत्पन्न हुआ ।'

ऐसा कहकर स्रोतभेद (= सम्प्रदाय के भेद) से अनेक शास्त्र के विस्तार का प्राकट्य बतलाया गया । 'तदेव' से लेकर 'आबद्धम्' तक का तात्पर्य यह है कि यद्यपि तत्तत् अनुग्राह्य की योग्यता एवं आशय के अनुसार शास्त्र भिन्न-भिन्न होते हैं तो भी परमार्थतः सबकी एकवाक्यता के द्वारा (= सबको परस्पर जोड़ने से) वे परिपूर्ण अभिन्न विमर्श के विस्तार हैं और वे यद्यपि समस्त भेदा-भेद भेद और अभेद के सिद्धान्त का विस्तार हैं तथापि उस प्रकार की (पारमेश्वरी) व्याप्ति को जानने वाले के लिये वे अभिन्न चिदानन्दघन तत्त्व रूप परमार्थ के ही प्रतिपादक हैं—ऐसा ध्वनित होता है । वही कहा गया—

'चूँकि सब शास्त्र शिव से उत्पन्न हैं अतः सबके सब शिवधाम रूपी फल को देने वाले हैं ।'

इस प्रकार शास्त्रविस्तार की परसम्बन्धमूलता (= इन शास्त्रों का मूल एक ही पर तत्त्व है इस तथ्य) को बतला कर । 'ये अन्य सम्बन्ध के विषय भी हैं इसे बतलाऊँगा' इस आशय से परमशिव भी इसको इसी प्रकार प्रस्तुत किये हैं—यह कहते हैं—

देव सदाशिव ने स्वयं गुरु और शिष्य के रूप में स्थित होकर पूर्व और उत्तर पद वाले (= प्रश्न और उत्तर वाले) वाक्यों के द्वारा इस तन्त्र शास्त्र और उससे सम्बद्ध ज्ञान को आधारभेद के अनुसार ईश्वर को दिया ।



देवः परवाक्शक्तिमयः शिवभट्टारक एव । सदाशिव इति गृहीततत्तद्भूमिकः। स्वयं गुरुशिष्यपदे स्थित्वेति प्रतिभाभुवि प्रष्टृप्रतिवक्तृभावासूत्रणेन परममहा-पश्यन्तीवाक्शक्त्यासूत्रितपूर्वोत्तरपदात्मकैर्वाक्यैरुपलक्षितं तन्त्रमशेषशास्त्रसन्दर्भमयं तज्ज्ञानं चेश्वरेऽदादिति संक्रमितवान् । आधारभेदत इति ईश्वरात्मकमाधारभेद-माश्रित्य स्वयं तदात्मना स्थित्वा इत्यर्थः । तज्ज्ञानमीश्वरे दत्तमिति तु पाठः पूर्वश्लोकान्त आसूत्र्येति योजयित्वा तेन चेत्यनुषङ्गेण व्याख्येयः । इयता महत्सम्बन्धो दर्शितः । शिवेच्छया सदाशिवेच्छया, इत्यनेनानायातशक्तिपातो नोपदेश्य इति ध्वनति । विद्याया इति—

'अष्टवर्गविभिन्ना च विद्या सा (मातृकैव तु)' (१०।११४४)

इति वक्ष्यमाणमातृकावाच्याया देव्यास्तथा वेदनप्रधानत्वाद् विद्याशब्द-वाच्यस्याशेषस्य मन्त्रग्रामस्य, अनन्तभट्टारकादिभ्यश्च विद्येशेभ्यो मन्त्रचक्रवर्तिभ्य ईश्वरेण तन्त्रं तज्ज्ञानं च कथितं संक्रमणयुक्त्या विमर्शपदं नीतम् । आदरादिति भक्त्युल्लासप्रकर्षात् । यद्यपि भगवतो मातृका तदुत्थाश्च मन्त्राः परमेशवद-

---

सदाशिव की इच्छा से वह शास्त्र और तन्निहित ज्ञान ईश्वर के द्वारा आदर के कारण विद्येश्वरों को बतलाया गया ॥ -३१-३३- ॥

देव = परावाक् शक्ति वाले शिव भट्टारक । सदाशिव ही तत्तद् भूमिका (= स्वरूप) को धारण करते हैं । स्वयं गुरु और शिष्य के स्थान में स्थित होकर = प्रतिभाभूमि पर प्रश्नकर्त्ता और उत्तरदाता के रूप में स्थित होकर, परम महापश्यन्तीवाक् शक्ति के द्वारा आसूत्रित पूर्वोत्तर पद वाले वाक्यों से उपलक्षित तन्त्र अर्थात् समस्त शास्त्र सन्दर्भ से परिपूर्ण उस ज्ञान को ईश्वर को दिया अर्थात् ईश्वर में संक्रमित किया । आधारभेद से = ईश्वरात्मक आधार भेद का आश्रयण कर अर्थात् उस रूप में स्थित होकर । 'तज्ज्ञानमीश्वरे दत्तम्' ऐसा पाठ मानने पर पूर्व श्लोक (= ३१-३१-) में 'आसूत्रण कर' इतना अपनी ओर से जोड़ कर 'और उनके द्वारा' इस अनुषङ्ग (= परस्परान्वय) से व्याख्या कर लेनी चाहिये । इतने वर्णन के द्वारा बहुत बड़ा सम्बन्ध दिखलाया गया । शिव की इच्छा से = सदाशिव की इच्छा से, इस कथन से यह ध्वनित होता है कि अनायातशक्तिपात = जिसके ऊपर शक्तिपात नहीं हुआ है ऐसे, व्यक्ति को इस तन्त्रशास्त्र का उपदेश नहीं करना चाहिये । विद्या का—

'वह पराविद्या (अवर्ग इत्यादि) आठ वर्गों में विभक्त होकर मातृका कही जाती है ।' (१०।११४४)

इस प्रकार वक्ष्यमाण मातृकापदवाच्य देवी का तथा वेदनप्रधान होने से विद्या शब्द से वाच्य समस्त मन्त्रसमूह का । ईश्वर ने मन्त्रचक्रवर्त्ती अनन्त भट्टारक आदि विद्येश्वरों को तन्त्र और उसका ज्ञान बतलाया अर्थात् संक्रमण की युक्ति से उनके विमर्शपद को प्राप्त कराया । आदर के कारण = विद्येश्वरों के अन्दर भक्ति के

भेदेनावभासिता विद्यातत्त्वधाम्नि तावदशेषविश्वाभेदव्याप्तिरत्र निमग्नेव स्थितेति तामुन्मज्जयितुमीश्वरेण विश्वानुजिघृक्षया ज्ञानसंक्रान्तिरत्र कर्तृमुपपन्नैव । इतः प्रभृत्यन्तरालसम्बन्धः आसूत्रितः—

'मयापि तव देवेशि साधिकारं समर्पितम्' (८।३६)

इत्येतावत्पर्यन्तो भविष्यति ॥

एवं पश्यन्तीप्रसरणपर्यन्तां शास्त्रस्थितिमुक्त्वा, मध्यमाप्रसरणेनाह—

**मायानियतिपर्यन्तैस्तस्माद्रुद्रैरवापि तत् ॥ ३३ ॥**

तस्मादिति विद्यातत्त्वचक्रवर्तिनोऽनन्तभट्टारकादित्यर्थात् । मायानियति पर्यन्तैरिति मण्डलप्रभृतिभिः कञ्चुकवासिभिश्च रुद्रैरवापीति संक्रमणयुक्त्यैव ॥ ३३ ॥

ततोऽनन्तरं तदेव ज्ञानं तथैव—

**श्रीकण्ठेनेश्वरात् प्राप्तं ज्ञानं परमदुर्लभम् ।**

अहं हि भगवानीश्वरात्मनः शिवस्य शिष्यः मण्डल्याद्यास्त्वनन्तशिष्याः । अत्र

उल्लास का उत्कर्ष होने के कारण । यद्यपि जिस प्रकार परमेश्वर को उसी प्रकार सदाशिव को मातृकायें और उससे बने मन्त्र अभिन्न रूप से भासित होते हैं तथापि विद्यातत्त्व में समस्त विश्वाभेदव्याप्ति निमग्न (= प्रच्छत्र, अनुद्भूत) जैसी रहती है इसलिये विश्व के ऊपर अनुग्रह करने की इच्छा से उस व्यक्ति को उन्मग्न (= प्रकाशित) करने हेतु ईश्वर के द्वारा इन विद्येश्वरों में ज्ञान की संक्रान्ति का सम्पादन उचित ही है । यहाँ से लेकर प्रारम्भ किया गया अन्तराल सम्बन्ध—

'हे देवेशि! मेरे द्वारा यह तुमको साधिकार समर्पित किया गया ।' (८।३६)

यहाँ तक रहेगा ॥

पश्यन्ती वाणी के प्रसरण पर्यन्तशास्त्र की स्थिति को बतला कर मध्यमा प्रसरण से (शास्त्र की स्थिति) कहते हैं—

उस (अनन्तनाथ) से माया से लेकर नियतिपर्यन्त के अधिष्ठाता रुद्रों के द्वारा वह (= तान्त्रिक ज्ञान और शास्त्र) प्राप्त किया गया ॥ -३३ ॥

उससे = विद्या तत्त्व के चक्रवर्त्ती अनन्त भट्टारक से । माया से लेकर नियति पर्यन्त = मण्डल आदि और (माया के कला आदि पाँच) कञ्चुकों में रहने वाले रुद्रों के द्वारा । प्राप्त किया गया—संक्रमणयुक्ति के द्वारा (न कि लौकिक अध्यापन विधि के द्वारा) ॥ ३३ ॥

इसके बाद वही ज्ञान उसी प्रकार—

वह परम दुर्लभ ज्ञान श्रीकण्ठ ने ईश्वर से प्राप्त किया ॥ ३४- ॥



मध्ये पुंस्तत्त्वाधिष्ठातारो रुद्रा बन्धहेतुतया स्थापिता इति तेषामेतज्ज्ञान-शक्तिसंक्रान्तिर्न कृता ॥

ततोऽपि तथैव—

**तेनापि तदधः प्रोक्तं रुद्राणामीश्वरेच्छया ॥ ३४ ॥**
**प्रधानाच्छतरुद्रान्तं दीक्षयित्वा विधानतः ।**
**ममापि च पुरा दीक्षा तथा चैवाभिषेचनम् ॥ ३५ ॥**
**श्रीकण्ठेन पुरा दत्तं तन्त्रं सर्वार्थसाधकम् ।**

यद्यपि गुणतत्त्वे श्रीकण्ठनाथः स्थितः, तथाप्यसौ शिवशिष्यत्वेन प्रभावातिशयवानिति स्वोर्ध्वस्थप्रकृतिवर्तिनः क्रोधाद्यष्टस्य स्वाधारतत्त्वगतानां च शतरुद्रान्तानां रुद्राणामनुग्रहीता । ममापीति कैलासवासिनस्तन्त्रप्रवक्तुर्भगवत उमापतेरुक्तिः । तदित्थमनन्ताद्याः श्रीकण्ठश्चेश्वरभट्टारकात्मनः शिवस्य शिष्याः, मण्डलिनस्त्वनन्तशिष्याः, क्रोधादयः शतरुद्रान्ता उमापतिश्च श्रीकण्ठशिष्या इत्यादिष्टं भगवता । तेन यत् खेटकनन्दनेन—

'मण्डलिनः श्रीकण्ठः क्रोधाद्याः शतभवा सवीरेशाः ।

मैं भगवान्, ईश्वररूप शिव का शिष्य हूँ । मण्डली आदि तो अनन्त (= भगवान् अनन्तनाथ के) शिष्य हैं । इस बीच पुरुषतत्त्व के अधिष्ठाता रुद्रगण बन्धन के कारण के रूप में स्थापित किये गये । इसलिये उनके अन्दर इस तन्त्रज्ञान की संक्रान्ति नहीं की गयी ॥

उनसे भी उसी प्रकार—

उनके (= श्रीकण्ठ के) द्वारा भी उन (= श्रीकण्ठ) के नीचे रहने वाले रुद्रों को भी शिव की इच्छा से (ज्ञान का) कथन किया गया । (यह ज्ञान) प्रधान से शतरुद्रपर्यन्त विधिपूर्वक दीक्षा देकर दिया गया । इसके बाद श्रीकण्ठ ने सर्वार्थसाधक तन्त्र का ज्ञान दिया ॥ -३४-३६- ॥

यद्यपि श्रीकण्ठनाथ गुणतत्त्व में स्थित हैं तो भी शिव (= सदाशिव) का शिष्य होने के कारण यह अतिशय प्रभावशाली हैं । इस कारण अपने ऊपर स्थित प्रकृति तत्त्व में रहने वाले क्रोधीश आदि आठ तथा अपने आधार तत्त्व में स्थित शतरुद्र पर्यन्त रुद्रों के ऊपर ये अनुग्रह करने की क्षमता रखते हैं । 'मेरी भी'—यह उक्ति कैलासवासी तन्त्रप्रवक्ता भगवान् उमापतिनाथ की है । तो इस प्रकार भगवान् अनन्तनाथ आदि और श्रीकण्ठ ये ईश्वरभट्टारक रूप शिव के शिष्य हैं और मण्डली लोग अनन्तनाथ के शिष्य हैं । क्रोधीश से लेकर शतरुद्रपर्यन्त और उमापतिनाथ ये सब श्रीकण्ठ के शिष्य हैं—ऐसा भगवान् ने कहा । इसलिये जो खेटकनन्दन ने कहा कि—

'मण्डली (= देवगण), श्रीकण्ठ, क्रोधीश आदि, शतभव (= शतरुद्र)........?

एते कलादियोगात् प्रकटीकृतदृक्क्रियाः परेशेन ॥' (त.सं. ३०)

इत्युक्तम्, तद्यथोक्तानुसारं क्वचित् साक्षात् क्वचित् पारम्पर्येणेति व्याख्येयम्, नत्वविशेषेण । दीक्षयित्वेति, अभिषेचनं कृत्वेति च शाक्तसमावेशसंक्रमणयुक्त्या पूर्वं शांभवसमावेशयुक्त्यैव । एवं च नादीक्षितस्य ज्ञानग्रहणे, नाप्यनभिषिक्तस्य तद्दानेऽधिकार इत्यादिष्टं भवति ॥

अथैतत्तन्त्रं च तज्ज्ञानं च संक्रमणयुक्त्यैव—

**मयापि तव देवेशि साधिकारं समर्पितम् ॥ ३६ ॥**

इतः प्रभृति वैखर्याः प्रसरः ॥ ३६ ॥

एवमियतान्तरालाख्यं सम्बन्धं प्रकटीकृत्य, दिव्यांन्तमादिशति—

**त्वमपि स्कन्दरुद्रेभ्यो ददस्व विधिपूर्वकम् ।**
**ब्रह्मविष्ण्वन्द्रदेवानां वसुमातृदिवाकृताम् ॥ ३७ ॥**
**लोके संगृह्य नागानां यक्षाणां परमेश्वरि ।**

विधिर्दीक्षाभिषेकरूपः ॥

दिव्यादिव्यसम्बन्धमाह—

---

इनके साथ वीरेश ये सब कला आदि के योग से परमेश्वर के द्वारा ज्ञान और क्रिया प्राप्त किये ।' (तं०सं० ३०)

यह यथोक्त (= ऊपर कहे गये) के अनुसार कहीं साक्षात् और कहीं परम्परा से (प्राप्त किये न कि समानरूप से—ऐसी व्याख्या करनी चाहिये । दीक्षा दे कर और अभिषेक कर शाक्त समावेश के संक्रमण की युक्ति के द्वारा । पहले शाम्भव समावेश के द्वारा) इस प्रकार अदीक्षित का ज्ञान के लेने में और अनभिषिक्त का ज्ञान के देने में अधिकार नहीं है—यह बतलाया जाता है ॥

इसलिये यह तन्त्र और उसका ज्ञान संक्रमणयुक्ति के द्वारा ही—

हे देवेशि ! मैंने तुम्हें अधिकारपूर्वक समर्पित कर दिया ॥ -३६ ॥

इसके बाद वैखरी वाणी का प्रसरण हुआ ॥ ३६ ॥

इतने वर्णन के द्वारा आन्तरिक सम्बन्ध को बतला कर दिव्यान्त का वर्णन करते हैं—

हे परमेश्वरि ! तुम भी स्कन्द, रुद्रों, ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, देवगण, वसु, माताओं, सूर्य, नागों और यक्षों के बीच संक्षेप में विधिपूर्वक इस शास्त्र और ज्ञान का प्रचार करो ॥ ३७-३८- ॥

विधि = दीक्षा और अभिषेक ॥



**कथयस्व ऋषीणां च............**

एवं च देव्या विश्वानुग्रहाधिकारार्पणेन भगवता महाकारुणिकत्वं परिपोषितम् ॥

अदिव्यं सम्बन्धमाह—

**............ऋषिभ्यो मनुजेष्वपि ॥ ३८ ॥**

कथयस्वेति स्थितम् । देवी एव हि पराशक्तिस्वभावा विश्वाधिष्ठात्री अनुजिघृक्षारससरसहृदया तत्तदाचार्यदेहमाविश्यानुग्रहं करोति । एवं चादिव्यसम्बन्धपर्यन्तः पर एव सम्बन्धः सर्वत्र प्रपततीत्यभिहितं भवति । तदुक्तम्—

'........................सर्वः परकलामयः ।
महानवान्तरो दिव्यो मिश्रोऽदिव्यश्च तत्परः ॥'

इति त्रिकहृदये ॥ ३८ ॥

उपसंहरति—

**एवं तन्त्रवरं दिव्यं सिद्धरत्नकरण्डकम् ।**
**त्वया गुप्ततरं कार्यं न देयं यस्य कस्यचित् ॥ ३९ ॥**

---

दिव्यादिव्य सम्बन्ध को बतलाते हैं—

फिर ऋषियों को बतलाओ ॥ -३८- ॥

इस वर्णन से यह प्रतीत होता है कि चूँकि भगवान् शिव ने देवी पार्वती को विश्वानुग्रह का अधिकार अर्पित किया अतः वे महाकारुणिक हैं ॥

अदिव्य सम्बन्ध को कहते हैं—

ऋषियों से मनुष्यों में भी इसे प्रचारित करो ॥ -३८ ॥

प्रतिपादित करो—यह शेष है । पराशक्ति स्वभाववाली विश्वाधिष्ठात्री देवी ही अनुग्रहेच्छारस के कारण सरसहृदय वाली होकर तत्तत् आचार्य के शरीर में आविष्ट होकर (स्कन्दादि मनुष्यान्त) अनुग्रह करती हैं । इस प्रकार अदित्यसम्बन्ध तक पर सम्बन्ध ही सर्वत्र आपतित होता है—ऐसा निष्कर्ष निकलता है । वही त्रिकहृदय में कहा गया—

'सब परकलामय (= पर कला से व्याप्त) है । महान् अवान्तर दिव्य, मिश्र (= दिव्यादिव्य) और अदिव्य सब तत्पर (= उसी पर तत्त्व वाला) है' ॥ ३८ ॥

उपसंहार करते हैं—

सिद्धरत्नों की पिटारी के समान यह दिव्य श्रेष्ठतन्त्र तुम अत्यन्त गुप्त रखों । यह जिस किसी को देने योग्य नहीं है ॥ ३९ ॥

यद्यपि पूर्वोक्ते सर्वतन्त्रे तवाधिकारो दत्तस्तथापि यदेवं निर्णीतनिर्णेष्य-माणपटलगतरहस्यार्थपूर्णत्वाद् वरमुत्कृष्टमिदं दक्षिणस्रोत:समुद्भूतभैरवतन्त्रजातमध्ये प्रधानभूतं दिव्यं सर्वभोगापवर्गप्रदं तन्त्रं तत्त्वया गूहनीयं ज्येष्ठाशक्तिपात- वतामेव प्रकाश्यं नेतरेषामिति शिवम् ॥ ३९ ॥

आ देवेभ्य: क्रमान्तं निखिलमिदमियच्छासनत्राणरूपं
विश्वं यत्सम्प्रसूतं परमशिवपदाल्लोकपर्यन्तमेतत् ।
शास्त्रं वाक्यैकवाक्यस्थितमिव विगलद्भेदविश्रान्तिलब्ध-
स्वच्छस्वच्छन्दधामप्रथनपरमिदं स्तात्समग्रस्य जन्तो: ॥

**॥ इति श्रीस्वच्छन्दतन्त्रे श्रीमहामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीक्षेमराजविरचितोद्द्योताख्य-व्याख्योपेते अंशकाधिकार: नाम अष्टम: पटल: ॥ ८ ॥**



---

यद्यपि पूर्वोक्त समस्त तन्त्रों में मैंने तुम्हें अधिकार दे दिया है तो भी जो निर्णीत (= पूर्ववर्णित) और निर्णेष्यमाण (= आगे कहे जाने वाले) पटलों में निहित रहस्यार्थ से पूर्ण होने के कारण वर अर्थात् उत्कृष्ट तथा दक्षिणाम्नाय से उत्पन्न भैरवतन्त्रसमूह के मध्य प्रधान होने के कारण दिव्य = समस्त भोग और मोक्ष को देने वाला यह तन्त्र है उसे तुम गुप्त रखो अर्थात् ज्येष्ठाशक्तिपात वाले ही मनुष्यादि के लिये प्रकाशित करो दूसरों के लिये नहीं ॥ ३९ ॥

देवता से लेकर सम्पूर्ण सृष्टिक्रम पर्यन्त यह विश्व जो कि परमशिव पद से लेकर लोकपर्यन्त नाना स्तरों में उत्पन्न हुआ है, वाक्यैकवाक्य (= महावाक्य) के समान स्थित तथा शासन अर्थात् कष्ट से त्राण देने वाला यह तन्त्रशास्त्र समस्त जन्तुओं के लिये भेद के नष्ट होने के साथ उसी स्वच्छन्दभैरव के पद को प्राप्त कराने में मुख्य भूमिका निभाये ॥

**॥ इस प्रकार स्वच्छन्दतन्त्र के अष्टम पटल 'अंशकाधिकार' की श्रीक्षेमराज-विरचित स्वच्छन्दोद्योत नामक व्याख्या की आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदीकृत 'ज्ञानवती' नामक हिन्दी टीका पूर्ण हुई ॥ ८ ॥**



# नवम: पटल:

*** स्वच्छन्दोद्योत: ***

श्रीमन्निष्कलसद्भित्तावुट्टङ्क्य सकलस्थितिम् ।
विश्राम्यत्यकले तत्त्वे यस्तं भैरवमाश्रये ॥

साधकोद्देशेनाराध्यपञ्चप्रणवनिरूपणानन्तरं तदुपयोगिबहुप्रमेयगर्भं कालस्वरूपम-भिधायांशकसतत्त्वमुक्तम् । प्रसङ्गात् तन्त्रावतारो दर्शित: । अथ विघ्नौघविघातेन झटित्यभीष्टसिद्धिसाधनं श्रीकोटराक्षविधानं रक्षाचक्रप्रपञ्चमप्रश्नितमप्यनुजिघृक्षया प्रतिपिपादयिषु: श्रीभैरव उवाच—

**अत: परं प्रवक्ष्यामि रहस्यमिदमुत्तमम् ।**

अत: शब्दो व्याख्यातक्रमसूचनाय । प्रकर्षेण अनुजिघृक्षादरेण वक्ष्यामि । उत्तमं रहस्यमिति सर्वविघ्नप्रशमनं झटित्यभीष्टसिद्धिप्रदं च ॥

---

*** ज्ञानवती ***

जो ऐश्वर्यसम्पन्न निष्कलतत्त्व की आधारशिला पर सम्पूर्ण स्थिति को उट्टङ्कित कर उसे अकल तत्त्व में विश्रान्त कराते हैं (अथवा स्वयं अकलतत्त्व में विश्राम करते हैं), मैं उस भैरव की शरण में हूँ ॥

साधक के उद्देश्य के अनुसार आराध्य पञ्चप्रणव का निरूपण करने के बाद उस (= साधक) के लिये उपयोगी अनेक प्रमेयों से परिपूर्ण काल के स्वरूप का वर्णन कर अंशक को कहा गया । प्रसङ्गवश तन्त्रशास्त्र के अवतारक्रम का वर्णन किया गया । अब विघ्नसमूह के विघात के साथ झट से अभीष्ट सिद्धि को देने वाले रक्षाचक्रप्रपञ्चस्वरूप श्रीकोटराक्षविधान, जिसके बारे में प्रश्न नहीं किया गया, को भी अनुग्रह की कामना से प्रतिपादन करने की इच्छा वाले श्रीभैरव ने कहा—

इसके बाद मैं इस उत्तम रहस्य को बतलाऊँगा ॥ १- ॥

'अत:' शब्द का प्रयोग अब तक के व्याख्यात विषयों के क्रम की सूचना के लिये है । (प्रवक्ष्यामि का अर्थ है—) प्रकर्ष अर्थात् अनुग्रहेच्छा के आदर, के साथ कहूँगा । उत्तम रहस्य (= इस नवम पटलोक्त विषय के रहस्य की उत्तमता इसलिये

अत एव—

**यन्न कस्यचिदाख्यातं तत्ते वक्ष्यामि सुव्रते ॥ १ ॥**

शोभनं व्रतं परतत्त्वावहितत्वं यस्या इत्यामन्त्रणेन योग्यतमविरलशिष्यविषयत्वमस्यानुष्ठानस्येति ध्वनति। अतश्च योग्यदेवीव्यतिरेकेण नैतदन्यस्याप्युक्तम् ॥ १ ॥

एतदुद्घाटयति—

**महाभैरवदेवस्य क्रीडमानस्य भामिनि ।**
**सृष्टिसंहारकर्तारं हृदयात्तु विनिर्गतः ॥ २ ॥**

महाभैरवदेवः प्रथमपटलदर्शितनिर्वचनस्थित्या स्वच्छन्दनाथः, तस्य निःशेषविघ्नप्रशमनसर्वसिद्धिसम्पादनानुजिघृक्षात्मिकां क्रीडां ताच्छील्येन कुर्व(तो)[1], स्वस्वातन्त्र्यशक्त्यात्मकाद् हृदयात्, सृष्टिसंहारयोः कर्ता वक्ष्यमाणश्रीकोटराक्षनामा देवः, अरं शीघ्रम्, विनिर्गतः समुच्छलित इत्यर्थः । अत एव भगवानघोरहृदय इत्युच्यते ॥ २ ॥

---

है कि वह) समस्त विघ्नों का नाशक तथा अभीष्ट की सिद्धि देने वाला है ॥

इसीलिये—

हे सुव्रते ! जो मैंने किसी को नहीं बतलाया वह तुम्हें बताऊँगा ॥-१॥

(सुव्रते का अर्थ है—शोभन व्रत वाली) व्रत का शोभनत्व है—पर तत्त्व के प्रति ध्यानयुक्त होना, वह जिसके पास है (वह सुव्रता कहलाती है) । इस आमन्त्रण से यह ध्वनित होता है कि इसका अनुष्ठान योग्यतम विरल शिष्य ही कर सकता है । इस कारण योग्य देवी को छोड़ कर इसको अन्य को नहीं बतलाया गया ॥ १ ॥

इसका उद्घाटन करते हैं—

हे भामिनि ! महाभैरव देव जब क्रीडा करने लगे तब उनके हृदय से शीघ्र ही सृष्टिसंहार का कर्त्ता (श्री कोटराक्ष) निकल पड़ा ॥ २ ॥

महाभैरव के समान देव = प्रथम पटल में बतलायी गयी स्थिति के अनुसार श्री स्वच्छन्दनाथ जो कि समस्त विघ्नों की शान्ति और समस्त सिद्धि के सम्पादन रूप अनुग्रहेच्छा स्वरूप क्रीडा को स्वभावतः करने वाले हैं उनकी स्वातन्त्र्यशक्ति रूप हृदय[2] से, सृष्टि और संहार का कर्त्ता कोटराक्ष नामक देव, अरम् = शीघ्र, विनिर्गत हुआ = निकल पड़ा । इसीलिये भगवान् (स्वच्छन्दनाथ) को अघोरहृदय कहा जाता है ॥ २ ॥

---

१. (ता)
२. सा स्फुरत्ता महासत्ता देशकालाविशेषिणी ।
सैषा सारतया प्रोक्ता हृदयं परमेष्ठिनः ॥



तं भगवन्तं दर्शयितुमाह—

**कल्पान्तवह्निवपुषं प्रलयाम्बुदनिःस्वनम् ।**
**तडित्पुञ्जनिभोद्दंष्ट्रं जटाज्वालासमप्रभम् ॥ ३ ॥**
**चन्द्रसूर्याग्निनयनं कोटराक्षं सुभीषणम् ।**
**बृहद्वक्षःस्थलाभोगं नागयज्ञोपवीतिनम् ॥ ४ ॥**
**स्फुरन्माणिक्यमुकुटं सर्पकुण्डलभूषितम् ।**
**सर्पहारकृताटोपं सर्पकङ्कणनूपुरम् ॥ ५ ॥**
**सिंहचर्मपरीधानं सर्पमेखलमण्डितम् ।**
**गजचर्मावृतपटं शशाङ्ककृतशेखरम् ॥ ६ ॥**
**पञ्चवक्त्रं शवारूढं दशबाहुं त्रिलोचनम् ।**
**कपालमालाभरणं खड्गखेटकधारिणम् ॥ ७ ॥**
**पाशाङ्कुशधरं देवं शरशार्ङ्गवितानितम् ।**
**कपालखट्वाङ्गधरं वरदाभयपाणिकम् ॥ ८ ॥**
**भिन्नाञ्जनचयप्रख्यं स्फुरिताधरभास्वरम् ।**
**ब्रह्मेन्द्रविष्णुनमितं त्रिदशैरपि दुर्लभम् ॥ ९ ॥**

सर्वमेतत् प्रागुक्तव्याख्याभिर्व्याख्यातसतत्त्वम् । तडित्पुञ्जनिभे उद्गते दन्ष्ट्रे यस्य, जटानां ज्वालानां चासमा प्रभा दीप्तिर्यस्य, कोटरं कुहरं तदाकृतीन्यक्षीणि

---

उस भगवान् का स्वरूप बतलाने के लिये कहते हैं—

इनका शरीर कल्पान्त अग्नि के समान, स्वर प्रलयकालीन मेघ की भाँति, दाँत बिजली के समूह जैसे और जटा (अग्नि की) ज्वाला के समान है । चन्द्रमा, सूर्य और अग्नि उनकी आँखें हैं । ये भगवान् कोटराक्ष देखने में भयङ्कर हैं । उनका वक्षःस्थल चौड़ा है और वे साँप का यज्ञोपवीत पहने हैं । उनका मुकुट चमकती हुई माणिक्य से जटित है । सर्प का कुण्डल धारण किये हैं । उनका हार, नूपुर और कङ्गन सब साँपों का है । सिंह का चर्म वस्त्र के रूप में और साँप की करधनी पहने हैं । हाथी के चमड़े से शरीर को ढँके हुए तथा मस्तक पर चन्द्रमा धारण किये हैं । शव पर आरूढ उनके पाँच मुख दश भुजायें और तीन आँखें हैं । गले में कपाल की माला, हाथों में खड्ग, ढाल, पाश, अङ्कुश, धनुष, बाण, कपाल, खट्वाङ्ग, वरद एवं अभयमुद्रा धारण करने वाले हैं । उनका शरीर भिन्न (= सघन) अञ्जन के समूह की भाँति है और ओठ फड़क रहे हैं । ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र उनको नमस्कार कर रहे हैं देवगण से भी वे दुर्लभ हैं ॥३-९॥

इन सब श्लोकों की व्याख्या पूर्वोक्त व्याख्या से की जा चुकी है । विद्युत् समूह के समान चमकीले तथा ऊपर उभरे दो दाँत हैं जिसके वह । जटाओं और

यस्य, अनेन अन्तर्लक्ष्यतां बहिर्दृष्टित्वं च दर्शयति, सुष्ठु भीषणत्वं नाम्नैवोक्तम् । मेखलशब्दे तु ह्रस्वः ऐश्वरः । त्रिलोचनमिति प्रतिवक्त्रम् । अवतानितं मण्डलीकृतदोर्दण्डम् । स्फुरिताधरत्वं निःशेषविघ्नभक्षणपरत्वेन ॥ ९ ॥

एतद्रूपमनुग्राह्यैरुपास्यमित्याह—

**एवं तं भैरवं देवं स्वच्छन्दं परिकीर्त(चिन्त)[1]येत् ।**

स्वच्छन्दनाथमेव बहुरूपत्वादनेन सुभीषणेन विघ्नसन्त्रासनेन रूपेण चिन्तयेदित्यर्थः ॥

अतश्च—

**स्मरणान्नाशयेद् देवः पापसङ्घातमुल्बणम् ॥ १० ॥**

ध्यायिनां व्याध्याद्युद्भावकप्राक्तनमहापापप्रशमनायैव तेनैवंविधं रूपं स्वेच्छया गृहीतम् । अतः स्मरणादेवोल्बणं दुष्टभोगदानायोन्मुखीभूतं पापसङ्घातं नाशयत्येव । अत एव चतुर्वक्त्रात् श्रीव्याधिभक्षभट्टारकादयमन्य एव देवो व्याध्याधिकारणभूतमहापापभक्षण इत्यवगतम् ॥ १० ॥

ज्वालाओं की प्रभा दीप्ति असमान है (= तुल्य) जिसकी वह । कोटर = कुहर (= गड्ढा) उसकी आकृति के समान आँखें हैं जिसकी वह । इससे (उन कोटराक्ष भगवान् की शाम्भवीमुद्रा का वर्णन करते हैं जिसमें) लक्ष्य अन्दर और दृष्टि बाहर खुली रहती है । प्रखर भीषणता तो (कोटराक्ष) नाम से ही कही जा चुकी है । 'मेखल' शब्द में ह्रस्व अकार का प्रयोग ऐश्वरीय है (शुद्ध संस्कृतशब्द 'मेखला' है) । तीन लोचन वाला यह प्रत्येक (पाँचों) मुखों में है । अवतानित = भुजाओं को मण्डल बना दिया है । उनके अधर स्फुरित हैं क्योंकि वे समस्त विघ्नों का भक्षण करते रहते हैं ॥ ९ ॥

अनुग्राह्य लोगों के द्वारा इस रूप की उपासना करनी चाहिये—यह कहते हैं—

उस स्वच्छन्द भैरव देव का इस रूप में ध्यान करना चाहिये ॥ १०- ॥

चूँकि स्वच्छन्दनाथ अनेक रूपों वाले हैं इस कारण इस सुभीषण = विघ्नों के सन्त्रासक के रूप में (उनका) ध्यान करना चाहिये ॥

इसके फलस्वरूप—

वे देव स्मरण से ही उल्वण पापसङ्घात का नाश करते हैं ॥ -१० ॥

उन्होंने (= स्वच्छन्दभैरव ने) ध्यान करने वालों के व्याधि आदि के उद्भावक पूर्व जन्मार्जित महापाप के प्रशमन के लिये ही स्वेच्छा से इस प्रकार का रूप धारण किया । इसलिये केवल स्मरण से ही वे उल्बण = दुष्ट भोग के दान के लिये उन्मुख, पापसमूह का नाश करते ही हैं । इसलिये यह देव (स्वच्छन्दनाथ) चारमुखों वाले श्रीव्याधिभक्ष भट्टारक से भिन्न हैं । यह व्याधि (= शारीरिक रोग) और आधि (= मानसिक कष्ट) के कारणभूत महापाप का भक्षण करते रहते हैं—यह ज्ञात हुआ ॥ १० ॥

1. कीर्त्त ।



किं च

**अस्य मन्त्रः पुराख्यातो द्वात्रिंशाक्षरसंमितः ।**

यस्तं भीषणरूपानुगुणतया—

**पञ्चप्रणवपूर्वान्तं तत्र लीनं जपेन्मनुम् ॥ ११ ॥**

प्राग्दर्शिततत्त्वाः पञ्चः प्रणवाः पूर्वान्तयोर्यस्य तम्, तत्रैव पञ्चप्रणवस्वरूपे लीनं विश्रान्तम्, तद्धित्यर्थं तदाच्छुरितं चेमं महामन्त्रं पूजान्ते जपावसरे जपेत् । अतश्चैवं वाच्यवाचकक्रमाभ्यां दीप्तत्वादघोरीश्वर्युक्तत्वाद् भाविविशिष्टदेवतापरिवृतत्वेतराभ्यामस्य द्वात्रिंशदक्षरादन्यत्वमित्यनुष्ठानान्तरमेवैतत् ॥ ११ ॥

तदीदृशस्य—

**तस्य कल्पं प्रवक्ष्यामि समासान्न तु विस्तरात् ।**

कल्प्यत आराध्यतेऽनेनेति कल्पः विधानम् ॥

और—

इस (श्री कोटराक्षभट्टारक) का मन्त्र जो कि बत्तीस अक्षरों वाला है, पहले ही (स्व० तं० प्रथम पटल में) कहा गया है ॥ ११- ॥

भीषणरूप के अनुगुण होने के कारण—

उस (= पञ्चप्रणव) में लीन तथा आदि और अन्त में पाँच प्रणव वाले मन्त्र का जप करना चाहिये ॥ -११ ॥

पहले जिनको बतलाया जा चुका है ऐसे पाँच प्रणव आदि और अन्त में ही जिसके, उसको । उसी में = पञ्चप्रणव स्वरूप में, लीन = विश्रान्त । उसके आधार के लिये उससे (= पञ्चप्रणव से) आच्छुरित (= मिश्रित) इस महामन्त्र को पूजा के अन्त में जप के समय जपना चाहिये । इसलिये वाच्य क्रम और वाचक क्रम से दीप्त होने, अघोरीश्वरी के द्वारा उक्त होने के कारण भावी विशिष्ट देवता से परिवृत और इतर (= अपरिवृत) होने के कारण यह (मन्त्र) बत्तीस अक्षरों वाले (मन्त्र) से भिन्न है । इसलिये यह अनुष्ठान दूसरा है ॥ ११ ॥

तो इस प्रकार के—

इस (मन्त्र) का कल्प संक्षेप में न कि विस्तार से कहूँगा ॥ १२- ॥

तमाह—

**पूर्वोक्तभूप्रदेशे च विशुद्धे शुभलक्षणे ॥ १२ ॥**
**पुष्पप्रकरसङ्कीर्णे गन्धधूपाधिवासिते ।**
**तत्र मण्डलमालिख्य पूर्वोक्तैर्वर्णकैः शुभैः ॥ १३ ॥**
**एकहस्तं द्विहस्तं वा चतुर्हस्ताष्टहस्तकम् ।**
**सुसूत्रितं समं कृत्वा चतुरस्रं समन्ततः ॥ १४ ॥**
**पूर्ववत् साधयित्वा तु दिग्भागांस्तु वरानने ।**

पूर्वोक्तैरिति—

'धाम्ना तु रजसां पातः' (४।३५)

इति वाक्येन सूचितैः, वर्णकैः सिन्दूरादिभिः । गतार्थमन्यत् ॥

एतत् प्राक्तनमण्डलाद्विशिष्टं मण्डलमित्याह—

**चतुर्द्वारसमोपेतमष्टपत्रं सकर्णिकम् ।**
**मध्ये पद्मं समालिख्य केसरैरुपलक्षितम् ॥ १५ ॥**
**द्वात्रिंशदक्षरं बाह्ये चक्रमालिख्य शोभनम् ।**
**एवं सुसूत्रितं कृत्वा बाह्ये चैव तु वर्तुलम् ॥ १६ ॥**

---

जिसके द्वारा कल्पना = आराधना की जाय वह कल्प = विधान होता है ॥

उसको बतलाते हैं—

हे वरानने ! विशुद्ध, शुभलक्षणों वाली, पुष्पों से विकीर्ण, गन्ध धूप आदि से वासित भूमि पर पूर्वोक्त शुभ वर्णों (= रङ्गीन चूर्ण) से मण्डल बनाना चाहिये । (वह मण्डल) एक हाथ, दो हाथ, चार हाथ अथवा आठ हाथ का होना चाहिये । इसे सुसूत्रित (= धागे से भली भाँति गोलाकार चिह्नित), समतल, और चारो ओर से चौकोर बनाकर दिग्भागों को निश्चित करना चाहिये ॥ -१२-१५- ॥

पूर्वोक्त —

'रस्सी के के सहारे चूर्ण को गिराना चाहिये' (४।३५)

इस वाक्य से सूचित । वर्णक = सिन्दूर आदि (= कुंकुम, रोरी, अबीर, केशर आदि) । शेष श्लोक का अर्थ स्पष्ट है ॥

यह मण्डल पूर्ववर्णित मण्डल से भिन्न है—यह कहते हैं—

(इस मण्डल में) चार द्वार, उसके मध्य में कर्णिका से युक्त अष्टदल कमल जिसमें केसर भी हो, बनाना चाहिये । (कमल के) बाहर बत्तीस



**चतुरस्रं तदासन्नं बाह्ये वीथीं प्रकल्पयेत् ।**
**मध्यपद्मप्रमाणेन द्वारं कल्पयेत पूर्ववत् ॥ १७ ॥**

एवमिति चक्रपरीमाणानुसारेण, सुसूत्रितं वर्तुलं भ्रमं कृत्वा, तस्यासन्नं च चतुरस्रं कृत्वा वीथीं प्रकल्पयेत् । तद्बाह्येऽन्तःपद्मक्षेत्रमानं कण्ठकपोलशोभोपशोभाढ्यं चतसृषु दिक्षु द्वारचतुष्टयं कल्पयेत् ॥ १७ ॥

अथ निष्पन्ने मण्डले साधकः—

**भस्मोद्धूलितदेहस्तु मुद्रालङ्कारभूषितः ।**
**केशयज्ञोपवीती च दिग्वासाः संयतेन्द्रियः ॥ १८ ॥**
**शङ्खार्घपात्रहस्तस्तु सकलीकृतविग्रहः ।**
**परितोऽस्त्रं प्रविन्यस्य भैरवं पूजयेत् प्रिये ॥ १९ ॥**
**प्रणवासनसंस्थं तु............**

भस्मोद्धूलितत्वादिना साधकस्य मन्त्राराधनावसरे महाव्रतित्वमुक्तमत एव परभैरवानुकारित्वेनापि तदभिमानिनो विघ्ना नश्यन्ति । भाव्यस्यात्र जलस्नानादि नोक्तम्, दिग्वासाः, तदन्यस्य यत्संयमनाशयेनैव कौपीनग्रहणात् । शङ्खमत्र

---

अक्षरों वाला सुन्दर चक्र लिखे । इस चक्र के बाहर धागे से गोल चक्र बनाये । उसके पास में चौकोर आकार बनाकर बाहर वीथी की कल्पना (= रचना) करे । मध्य कमल के परिमाण के अनुसार पूर्व की भाँति द्वार की रचना करे ॥ १५-१७ ॥

इस प्रकार = चक्र के परिमाण के अनुसार । सुसूत्रित = गोल वृत्त खींच कर । उसके पास चौकोर (आकृति) बनाकर वीथी की कल्पना करे । उसके बाहर चारो दिशाओं में अन्तःकमल के क्षेत्र के परिमाप वाले चार दरवाजे जिसमें कण्ठ कपोल शोभा उपशोभा उत्कीर्ण हों, बनाये ॥ १७ ॥

मण्डल के बन जाने पर साधक—

अपने शरीर पर भस्म गिरा कर भस्म लिप्त करे । मुद्रा और अलङ्कार से भूषित, केश एवं यज्ञोपवीत धारण किया हुआ दिग्वासा (= नग्न) एवं जितेन्द्रिय हो जाय । हाथ में शङ्ख का अर्घपात्र लेकर शरीर को सकलीकृत (= निष्कल देवता में कला के सन्धान वाला) बनाये । हे प्रिये! तत्पश्चात् मण्डल के चारो ओर अस्त्रप्राकार की रचना कर प्रणवासन पर स्थित भैरव की पूजा करनी चाहिये ॥ १८-२०- ॥

भस्मोद्धूलित आदि होने के कथन से यह बतलाया गया कि साधक मन्त्र की आराधना के समय महाव्रती रहे । इसीलिये परभैरव का अनुकारी होने से भी तदभिमानी (= भैरवाभिमानी) साधक के विघ्न नष्ट हो जाते हैं । यहाँ भाव्य

प्रकरणसामर्थ्यान्महाशङ्खम् । परितोऽस्त्रं सर्वतोऽस्त्रप्राकारम् । प्रणवासनस्थत्वं प्राग्वत् ॥

कथं पूजयेत्, कं च भैरवमित्याह—

**...........मूर्तिं हंसाक्षरेण तु ।**
**तमेव सकलं देवं स्वच्छन्दं परमेश्वरम् ॥ २० ॥**

मूर्तिं हंसाक्षरेणेति पूर्वोक्तेन चिन्मूर्तिमन्त्रेण द्वात्रिंशदक्षरेण च सकलमूर्तिरूपेण। तमेवेति पूर्वोक्तम् ॥ २० ॥

किमविशिष्टम् ? नेत्याह—

**यत्तत् परमनिर्भासमनामयमरूपकम् ।**
**तेन चावाहयेद् देवि...........**

परम: सर्वोत्कृष्टो निर्भासो यस्य, अनामयं मायासम्बन्धहरम्, अरूपकमनाकृति, यत्पूर्वं निष्कलं तत्त्वमुक्तम्, तेन प्रोक्तनीत्याद्यन्तस्थितेन सहितमावाहनमुद्रयाऽऽवाहयेत् पूजनार्थमभिमुखीकुर्यात् ॥

---

(=मोक्षेच्छु) का जलस्नान आदि नहीं कहा गया । 'दिग्वासा:' इस कथन से यह प्रतीत होता है कि उससे भिन्न यदि कोई संयमी है तो उसे कौपीन धारण करना चाहिये प्रकरण के सामर्थ्य से यहाँ शङ्ख का अर्थ महाशङ्ख (= नरकपाल) समझना चाहिये । परित: अस्त्र = मण्डल के चारो ओर अस्त्र का प्राकार (= चारदीवारी) । प्रणव का आसन होना पूर्व वर्णित की भाँति (समझना चाहिये) ॥

किस प्रकार और किस भैरव की पूजा करनी चाहिये ?—यह कहते हैं—

हंस अक्षर वाले (मन्त्र) के द्वारा (मन्त्र) मूर्त्ति उसी सकल देव परमेश्वर स्वच्छन्द भैरव (की पूजा करनी चाहिये) ॥ -२० ॥

मूर्त्ति को हंसाक्षर के द्वारा—पूर्वोक्त चिन्मूर्त्ति मन्त्र तथा बत्तीस अक्षर वाले सकल मूर्त्ति के द्वारा । उसी की = पूर्वोक्त देव की ॥ २० ॥

क्या समान रूप से (पूजा करनी चाहिये)? नहीं—यह कहते हैं—

हे देवि ! (उस देव का) जो परम निर्भास, अनामय, अरूपस्वरूप कहा गया उसके सहित उसका आवाहन करना चाहिये ॥ २१- ॥

(परम निर्भास) परम = सर्वोत्कृष्ट, निर्भास (= द्युति) है जिसकी वह । अनामय (आमय = रोग =) माया सम्बन्ध (से रहित एवं) माया सम्बन्ध का हरण करने वाला (= मोक्षप्रद) । अरूपक = आकृतिहीन । जो पहले निष्कल तत्त्व कहा गया, उस उपर्युक्त नीति से आदि और अन्त में स्थित रूप से युक्त निष्कल तत्त्व, का आवाहनमुद्रा से आवाहन करना चाहिये = पूजा के लिये उनको अपने अभिमुख



किं च—

**.......हृच्छिरश्च शिखां तथा ॥ २१ ॥**
**वर्म नेत्रे तथास्त्रं च तेनैव परिकल्पयेत् ।**

तेनैवेति नैष्कलेन हृदाद्यङ्गमन्त्रेण, न तु प्राग्वत् सकलेनापि । ब्रह्मपञ्चकमन्त्राणां तु न सकलादिविभागोऽस्तीति प्राग्वत् तन्न्यासानन्तरं भगवदाकृतौ निष्कलाङ्गन्यास: ॥

इत्थं च निष्कलसकलात्मकैकरूपे भगवत्याह्वानसमये एव निष्कलसकलमन्त्रोच्चाराद् निष्कलस्थानविहितपरमीकरणे न्यस्ते वक्त्रनैष्कलाङ्गविन्यासे कृते—

**स्थापनं सन्निधानं च निरोधार्घादिपूजनम्॥ २२ ॥**
**सर्वं तेनैव कर्तव्यमुक्तानुक्तं वरानने ।**

स्थापनादि सर्वं पूर्वप्रदर्शितमुद्राबन्धपूर्वं कर्तव्यम् । तेनैवेति निष्कलसम्पुटितेन सकलेन । उक्तमिति स्थापनादि, अनुक्तं तु स्वागतपाद्याचमनस्नानादि आत्मनिवेदनपर्यन्तम् ॥

इत्थं च—

---

करना चाहिये ॥

तथा—

उसी (मन्त्र) से उसका हृदय, शिर, शिखा, वर्म (= कवच), नेत्र तथा अस्त्र न्यासों की कल्पना करनी चाहिये ॥ -२१-२२- ॥

उसीसे = नैष्कल हृद् आदि अङ्गमन्त्र से न कि पूर्व की भाँति सकल मन्त्र से भी ब्रह्म पञ्चक (= ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव) के मन्त्रों का सकल आदि विभाग नहीं है इसलिये पूर्व की भाँति उनके न्यास के बाद भगवान् (स्वच्छन्दनाथ) की आकृति में निष्कल अङ्गन्यास होता है ॥

इस प्रकार भगवान् के निष्कलसकलात्मक एक रूप होने पर आवाहन के समय ही निष्कल-सकल मन्त्र का उच्चारण करने के कारण निष्कल स्थान में परमीकरण के सम्पन्न होने तथा वक्त्रनैष्कलअङ्गन्यास करने पर—

हे वरानने ! स्थापना, सन्निधि, निरोध, अर्घ आदि पूजन क्रियायें जो कि उक्त हैं अथवा अनुक्त भी, सब की सब उसी (मन्त्र) से की जानी चाहिये ॥ -२२-२३- ॥

स्थापना आदि समस्त कार्य पूर्वप्रदर्शित मुद्राबन्ध करने के बाद करना चाहिये। उसी से = निष्कल से सम्पुटित सकल मन्त्र से, उक्त = स्थापना आदि । अनुक्त = स्वागत पाद्य आचमन स्नान से लेकर आत्मनिवेदन तक ॥

**मध्यस्थं भैरवं पूज्यमङ्गषट्कसमन्वितम् ॥ २३ ॥**

मध्यस्थमिति मध्यगतम्, भैरवमिति भैरवतेज इत्यर्थः ॥ २३ ॥

किं चात्र पद्मबाह्ये द्वात्रिंशदरके चक्रे—

**ततः पत्रस्थिता देवीर्द्वात्रिंशार्णैर्विशयेत् ।**
**पूर्वारकात् समारभ्य यावदन्ते व्यवस्थिता ॥ २४ ॥**

पत्रस्थिता इति अष्टपत्रस्य पद्मस्योक्तत्वात् प्रतिदिक्पत्रानुसारिस्थिताराचतुष्टये चक्रे संनिवेशयेदिति । द्वात्रिंशार्णैरिति तकारलोप ऐश्वरः, तेन द्वात्रिंशद्देवीः द्वात्रिंशतैव अर्णैः, अर्थाद् द्वात्रिंशद्वर्णसम्बन्धिभिर्विभज्य निवेशयेत् ॥ २४ ॥

**तासां नामानि वक्ष्यामि द्वात्रिंशत्परिसंख्यया ।**

तानि मन्त्रस्थाक्षरस्फारसारतत्सदृशप्रथमनामाक्षररूपाणि निरूपयति—

**अरुणा घोषा देवी च रेवती भोगदायिका ॥ २५ ॥**
**स्थापनी घोरसंज्ञा च रक्षा भारभरेति च ।**
**घोररूपा रवा घोणा रतिस्ताराथ रूपिणी ॥ २६ ॥**

---

इस प्रकार—

छः अङ्गों से युक्त एवं मध्यस्थ भैरव की पूजा करनी चाहिये ॥ -२३ ॥

मध्यस्थ (= कमल के) मध्य में वर्तमान । भैरव = भैरवतेज ॥ २३ ॥

और भी—पद्म के बाहर वर्तमान तथा बत्तीस अरों वाले, चक्र में—

(अष्टदल कमल के) पत्रों पर स्थित (बत्तीस) देवियों का बत्तीस अक्षरों के द्वारा निवेश करना चाहिये । (ये देवियाँ) कमल के पत्र में वर्तमान पूर्व अरा से प्रारम्भ कर (उत्तर के) अन्तिम अर तक स्थित हैं ॥ २४ ॥

'पत्रस्थिताः' (का तात्पर्य है कमल के अष्टदलों में स्थित क्योंकि पहले) अष्टदल कमल का वर्णन किया जा चुका है । इसलिये (पूर्व आदि) प्रत्येक दिशा में स्थित चार-चार अरों वाले चक्र में संनिवेश करना चाहिये । 'द्वात्रिंशार्ण' यहाँ पर तकार का लोप ईश्वरीय है (लौकिक संस्कृत में 'द्वात्रिंशदर्ण' पाठ होना चाहिये) । इसलिये बत्तीस देवियों का बत्तीस वर्णों से निवेश कराना चाहिये । अर्थात् अलग-अलग बत्तीस वर्णों से बत्तीस देवियों का न्यास करना चाहिये ॥ २४ ॥

(अब) उनके बत्तीस नामों को बतला रहा हूँ ॥ २५- ॥

ये (नाम उन देवियों से सम्बद्ध) मन्त्र के अन्दर स्थित अक्षरों के स्फार के सार रूप में स्थित प्रथम वर्ण को ध्यान में रख कर निरूपित किये जो रहे हैं—

अरुणा, घोषा, रेवती, भोगदायिका, स्थापनी, घोरसंज्ञा, रक्षा, भारभरा,



**भयहानिस्तु चण्डा वै सर्वदा च तथा वरा ।**
**तक्षकी च तथा शार्वी बर्बरा सर्वगा तथा ॥ २७ ॥**
**रौद्री च भ्रामणी चैव नागिनी च मनोहरा ।**
**स्तम्भनी रोषणी चैव द्रावा रुद्रा प्रशासिनी ॥ २८ ॥**
**भयापहारिणी देवी ज्ञेया द्वात्रिंश तत्क्रमात् ।**

तत्क्रमादिति मन्त्रगताक्षरक्रमानुसारेणेत्यर्थः । एवं चाभिदधत्र केवलं मन्त्रस्य पूर्वनिर्णीतवाक्यरूपा वीर्यव्याप्तिः, यावद्वर्णानुसारेण प्रोक्तदेवताचक्रव्याप्तिमयत्वमपीत्यादिशति देवः ॥

आसां देवीनामावाहनादौ मन्त्रमाह—

**प्रणवादिस्ततो वर्णो देवीनाम नतिस्तथा ॥ २९ ॥**
**सर्वासां तु विधिर्ह्येष कर्तव्यो विधिवेदिना ।**

वर्ण इति द्वात्रिंशदक्षरसम्बन्धी क्रमेणैकैक इत्यर्थः । नाम इति चतुर्थ्यन्तमित्यर्थात् । विधिरिति पूजादिविषयो मन्त्रोच्चारणप्रकारः । विधिवेदिनेत्येष आवाहनादावामन्त्रणविभक्त्यन्तं नाम तथा तत्कर्मानुसारेण जातिप्रयोग इत्यनुमन्तव्यमिति ध्वनति ॥

---

घोररूपा, रवा, घोणा, रति, तारा, रूपिणी, भयहानि, चण्डा, सर्वदा, वरा, तक्षकी, शार्वी, बर्बरा, सर्वगा, रौद्री, भ्रामणी, नागिनी, मनोहरा, स्तम्भनी, रोषणी, द्रावा, रुद्रा, प्रशासिनी, भयापहारिणी ये बत्तीस देवियाँ उसके क्रम से जाननी चाहिये ॥ -२५-२९- ॥

उस क्रम से = मन्त्रस्थ अक्षरों के क्रम के अनुसार । ऐसा कहते हुए देव (शिव) यह कहना चाहते हैं कि मन्त्र की पूर्वनिर्णीत वाक्यरूपा वीर्यव्याप्ति ही नहीं है बल्कि वर्ण के अनुसार उक्त देवताचक्र की व्याप्ति भी मन्त्र में है ॥

इन देवियों के आवाहन आदि के विषय में मन्त्र बतलाते हैं—

पहले प्रणव (= ॐ), उसके बाद वर्ण, उसके बाद देवी का नाम उसके बाद नति (= नमः) (इस प्रकार मन्त्र का स्वरूप होगा—ॐ अं अरुणायै नमः; ॐ घों घोषायै नमः........ इत्यादि) विधि को जानने वाला आचार्य सब देवियों के विषय में यह विधि अपनाये ॥ -२९-३०- ॥

वर्ण = बत्तीस अक्षरों में से क्रमशः एक-एक वर्ण । नाम—उसके अन्त में चतुर्थी विभक्ति लगी हो । विधि = पूजा आदि विषयक मन्त्रोच्चारण का प्रकार । 'विधिवेदिना' कहने का तात्पर्य यह है कि आवाहन आदि के विषय में नाम के अन्त में आमन्त्रण विभक्ति (= सम्बोधन प्रथमा) तथा उस कर्म के अनुसार जाति (= नमः स्वाहा वषट् आदि) का अनुमान कर लेना चाहिये ॥

'सितं रक्तं च पीतं च कृष्णं हरितपिङ्गलम् ।
नीलं विचित्रवर्णं तु स्फटिकाभं मनोरमम् ॥' (१२।१५४)

इति द्वादशपटलवक्ष्यमाणवर्णस्वरूपभेदेन दशधा । तत्रैव—

'कुङ्कुमाभं च नारेशं त्रिनेत्रं तु जटाधरम् ।
पूर्वाननमभिध्यायेद्वायुभक्षस्य यत्फलम् ॥
तत्पुण्यफलमाप्नोति .................... ।' (१२।१२५-१२६)

इत्यादितत्पुरुषादिदेवतापञ्चकध्यानं तत्फलपञ्चकं च प्रतिपादयिष्यति । तथा तत्रैवान्तर्गतनादानुद्भिन्नाकारबिन्दुप्रकाशापेक्षया—

'घण्टानादस्य वा ध्यानात् सिद्धिः षाण्मासिकी भवेत् ।
ईप्सिता मर्त्यलोके तु सिद्धिस्तस्य प्रजायते ॥
लिङ्गध्यानं तु यः कुर्यात् पूर्वबीजेन संयुतम् ।
मासेनैकेन पश्येत् स सूक्ष्मलिङ्गं तनूपरि ॥
शुद्धस्फटिकसङ्काशं तद्दृष्ट्वा तु विमुच्यते ।
सिद्धिस्तु मानुषे लोके षण्मासेन प्रजायते ॥' (१२।१५७)

इत्यन्तर्गतनादाविभक्तप्रकाशविद्वात्मषष्ठदेवताध्यानं तत्फलं च प्रतिपादयिष्यति ।

---

'१. श्वेत २. सम ३. पीत ४. कृष्ण ५. हरित ६. पिङ्गल ७. नील ८. विचित्र वर्ण ९. स्फटिक के समान और १०. मनोरम हैं ।' (१२।१५४)

इस प्रकार बारहवें पटल में वक्ष्यमाण वर्णस्वरूप के भेद से दश प्रकार के हैं । और वहीं पर—

'कुंकुम के समान आभा वाले त्रिनेत्र, जटाधारी, पूर्व की ओर मुख किये हुए नारेश (= तत्पुरुष) का ध्यान करना चाहिये । वायुभक्षण का जो फल होता है (नारेश के ध्यान से ध्याता) उसी फल को प्राप्त करता है ।' (१२।१२५)

इत्यादि तत्पुरुष आदि (= सद्योजात, ईशान, वामदेव अघोर) पाँच देवताओं का ध्यान और उस ध्यान के फल का प्रतिपादन करेंगे और वहीं पर नाद के अनुद्भिन्न आकार वाले बिन्दु की अपेक्षा—

'अथवा घण्टानाद के ध्यान से छह महीने में सिद्धि हो जाती है । मर्त्यलोक में उसको इष्ट सिद्धि मिलती है । जो (पुरुष) पूर्व बीज (= रेफ) से युक्त लिङ्ग का ध्यान करता है एक महीने (तक ध्यान करने) से वह अपने शरीर के ऊपर सूक्ष्म लिङ्ग का दर्शन करता है । शुद्ध स्फटिक के समान उस लिङ्ग का दर्शन कर मुक्त हो जाता है । छह महीने (तक ध्यान करने) से मनुष्य लोक में उसे सिद्धि मिलती है ।' (१२।१३७-१४०)

इस प्रकार अन्तर्गत नाद से अभिन्न प्रकाश बिन्दु रूप छठें देवता के ध्यान और उसके फल का प्रतिपादन करेंगे । यथा—



यथा—

'निवृत्तिश्च प्रतिष्ठा च विद्या शान्तिस्तथैव च ।
कलाचतुष्टयोपेतो ध्यातव्यो बिन्दुरीश्वरः ॥' (१२।१५७)

इत्याद्यभिधास्यति । इत्थं दशदैवतसंयुतो निवृत्त्यादिकलाभिश्च सह दशतत्त्वफलप्रद इति व्याख्येयम् । टीकाकारैस्त्वेवमेतत्पूर्वापरमपरामृश्य—

'स चैव दशधा' (११।९)

इत्यादिर्विद्यातत्त्वविषयो ग्रन्थः, तत्र च षण्ठवर्णान् बिन्दुविसर्गौ च वर्जयित्वाऽकारादिवर्णदशकयुक्तत्वं तत्संभिन्नैकैककादिव्यञ्जनदेवतायोगाद् दशदैतत्वम्, एतद्वर्णदशकाभिव्यक्तत्वात् सर्ववाङ्मयरूपं फलं दशधाऽत्रेति यत् स्वकल्पनया व्याकारि, तदुपेक्ष्यम् । विद्यातत्त्वविषयस्तु ग्रन्थः—

'तस्माद्विद्या ततो माया' (११।५४)

इत्यग्रे भविष्यति । एतदपि तैर्न परामृष्टम्, इत्यलं पूर्वैः सह निर्बन्धेन ॥

अथैतस्मात्—

**बिन्दोः सदाशिवो ज्ञेयः सोऽष्टभेदाङ्गसंयुतः ॥ १० ॥**
**पञ्चब्रह्मकलाभिश्च विद्याङ्गैः शक्तिभिर्युतः ।**

---

'निवृत्ति, प्रतिष्ठा' विद्या और शान्ता इन चार कलाओं से युक्त बिन्दु रूप ईश्वर का ध्यान करना चाहिये ।' (१२।१५७)

इत्यादि कहेंगे । इस प्रकार दश देवताओं से युक्त तथा निवृत्ति आदि कलाओं के साथ वे देव दश तत्त्व का फल देने वाले हैं—ऐसी व्याख्या करनी चाहिये । अन्य टीकाकारों ने पूर्वापर का परामर्श न कर—

'स चैव दशधा ज्ञेयः................ ।' (११।९)

इत्यादि श्लोक विद्यातत्त्वविषयक है । उस विषय में (सोलह स्वर वर्णों में से) षण्ठ (= नपुंसक) वर्णों (= ऋ ॠ ऌ ॡ) तथा अनुस्वार और विसर्ग इन छह वर्णों को छोड़ कर अकार आदि दश वर्ण से युक्त होना और उनसे भिन्न 'एक-एक' क आदि व्यञ्जनों के देवता के योग से दश देवता का होना, इन दश वर्णों से अभिव्यक्त होने के कारण यहाँ सर्ववाङ्मयरूप दश प्रकार का फल है—ऐसी जो व्याख्या की, उसकी उपेक्षा करनी चाहिये । क्योंकि विद्यातत्त्वविषयक ग्रन्थ—

'उस (सदाशिव ईश्वर) से विद्या और उस (विद्या) से माया........' (११।५४)

इस श्लोक में आगे स्फुट होगा । इसका भी उन लोगों ने ध्यान नहीं रखा । इस प्रकार पूर्ववर्ती टीकाकारों के साथ निर्बन्ध (= दोषारोपण) करना व्यर्थ है ॥

इसके बाद इस—

**पञ्चभिश्च महाज्ञानैर्मूर्तिभिश्च समन्वितः ॥ ११ ॥**

स सदाशिव इति यः पूर्वं भौवनेऽध्वनि बिन्द्वावरणादधः स्थूलरूप उक्तः, तस्यैव हि सकलाद्यष्टभेदैरङ्गैः परिवारै पञ्चभिरीशानादिब्रह्मभिः सर्वज्ञत्वादिरूपैर्वेदनप्रधानैः षड्भिरङ्गैर्वामाद्याभिर्विद्याद्याभिश्च शक्तिभिस्ताराद्यष्टात्रिंशत्कलाभिः पञ्चवक्त्रोद्भूतस्रोतःपञ्चकरूपैर्महद्भिर्ज्ञानशास्त्रैः ओंकारादिभिर्दशभिर्विजयादिभिरष्टादशभिश्च मूर्तिभिर्व्यक्तत्वं पूर्वमभिहितम् । अतो यदन्यैर्बिन्दुः सदाशिव इति पठित्वा घोषाद्यष्टकाङ्गयुक्तनादाख्यसदाशिवरूपो बिन्दुरिति सामानाधिकरण्येन व्याख्यातम्, तदसत् ॥

किं च—

**स एवापररूपेण परमात्मा शिवोऽव्ययः ।**

यः पूर्वं परमकारणरूपोऽव्ययः शिव उक्तः, स एवापररूपेण सदाशिवभट्टारकः, न त्वसौ व्यतिरिक्त इत्यर्थः ॥

अतः—

**द्विधावस्थः स च ज्ञेयः सोच्चारोच्चारवर्जितः ॥ १२ ॥**

---

बिन्दु से आठ प्रकार के अङ्गों, पाँच ब्रह्म कलाओं, विद्याङ्गों, शक्तियों, पाँच महाज्ञानों और मूर्त्तियों से युक्त सदाशिव का आविर्भाव मानना चाहिये ॥ -१०-११ ॥

'वह सदाशिव है'—इस (वाक्य) के द्वारा जो पहले भुवनाध्वा में बिन्द्वावरण के नीचे स्थूल रूप वाला कहा गया—उसी की अभिव्यक्ति कही गयी है । (यह अभिव्यक्ति) सकल आदि आठ भेद वाले अङ्गों अर्थात् परिवारों, पाँच ईशान आदि ब्रह्मों, वेदनप्रधान सर्वज्ञता आदि छह अङ्गों, वामा आदि विद्याओं, शक्तियों अर्थात् तारा आदि अँड़तीस कलाओं, (शिव के) पाँच मुखों से उद्भूत पाँच स्रोतरूप महाज्ञान अर्थात् शास्त्रों, ॐकार आदि दश तथा विजया आदि अट्ठारह मूर्त्तियों के द्वारा (पहले कही गयी) है । इसलिये जो अन्य टीकाकारों ने बिन्दु = सदाशिव ऐसा पाठ कर घोष आदि आठ प्रकार के अङ्गों से युक्त नाद नामक सदाशिव ही बिन्दु हैं—ऐसी सामानाधिरण्येन व्याख्या की, वह व्याख्या असमीचीन है ॥

और भी—

वही अव्यय परमात्मा शिव अपर रूप से (सदाशिव है) ॥ १२- ॥

जो पहले परमकारण रूप अव्यय (अर्थात् पर) शिव कहा गया है वही अपर रूप से सदाशिव भट्टारक है न कि यह (सदाशिव) उस (= परमकारण परशिव) से भिन्न है ॥

इसलिये—



**मुद्रामन्त्रस्वरूपेण स एव च पुनर्द्विधा ।**
**क्रियाज्ञानस्वरूपेण इच्छारूपस्वरूपतः ॥ १३ ॥**

यः शिवोऽव्यय उक्तः, स द्विधा व्यापकत्वेनावस्थितो ज्ञेयो ज्ञातव्यः । कथम् ?—इत्याह—सहोच्चारेण ऊर्ध्वोच्चारणरूपेण बिन्दुनादादिपरामर्शात्मना रूपेण वर्तते, उच्चारवर्जितस्त्वशेषविश्वव्यापिपरमशिवात्मा स्वभावः, एतत्स्वरूपप्राप्त्युपायात्मनापि मुद्रामन्त्रस्वरूपेण द्विधा । मुद्रा हि परतत्त्वप्रतिबिम्बभूताऽन्तःसंविद्रविणमुद्रणाद् मुदं रान्ती, पाशमोचनभेदद्रावणकारिणी तत्तत्संनिवेशरूपतया परस्फारमनुकुर्वती, तथा मन्त्रोऽप्यन्तर्गुप्तभाषणात्मकपरपरामर्शसतत्त्वेन मननत्राणधर्मा परतत्त्वप्राप्त्युपायः परमेशात्मैव । परमेश्वर एव ह्युपेयपदवदुपायरूपतया स्फुरितः । किं च, क्रियाशक्तिप्रधानेनेश्वरभट्टारकात्मना ज्ञानशक्तिप्रधानेन च सदाशिवभट्टारकात्मना स एव स्फुरितः, तथेच्छाशक्त्यात्मनाऽनाश्रितरूपेण स्वरूपेण च शक्तिमद्रूपपरमशिवात्मना ॥ १३ ॥

न केवलमित्थमुपेयात्मनोपायात्मतया शक्तिवैचित्र्येण भगवानेवं भाति, यावत् समस्तशास्त्रीयलौकिकव्यवहारगतसर्ववाचकात्मतया तद्वाच्यवस्त्वात्मतया चेत्याह—

---

उसे दो प्रकार से स्थित समझना चाहिये—१. सोच्चार और २. उच्चाररहित । पुनः वह मुद्रा और मन्त्र के रूप से दो प्रकार का बतलाया गया है । इसके अतिरिक्त क्रियास्वरूप ज्ञानस्वरूप और इच्छास्वरूप से भी वह स्थित है ॥ -१२-१३ ॥

जो शिव अव्यय रूप कहे गये हैं उन्हें व्यापक रूप से दो प्रकार से स्थित समझना चाहिये । किस प्रकार?— यह बतलाते हैं—(१) उच्चारण के साथ अर्थात् ऊर्ध्व उच्चारण रूप बिन्दु नाद आदि के परामर्श रूप से स्थित है; (२) उच्चाररहित अर्थात् समस्त विश्वव्यापी परम शिव रूप स्वभाव के रूप में । इस स्वरूप की प्राप्ति के उपाय के रूप में भी वह मुद्रा एवं मन्त्र के रूप में दो प्रकार से स्थित हैं । इनमें से मुद्रा परतत्त्व का प्रतिबिम्ब रूप है । यह अन्तः संविद्रूपी धन का मुद्रण करने से, मुद को लाने से, पाशमोचन भेद का द्रावण करने से, तत्तत् सन्निवेश रूप में परतत्त्व के स्फार का अनुकरण करने से मुद्रा कही जाती है । इसी प्रकार मन्त्र भी अन्तर्गुप्त भाषणात्मक पर परामर्श वाला होने से मनन एवं त्राण धर्म वाला तथा परतत्त्व की प्राप्ति का उपाय होने से परमेश्वर रूप ही है । परमेश्वर ही उपेय की भाँति उपायरूप से भी स्फुरित हो रहे हैं । इसके अतिरिक्त क्रियाशक्तिप्रधान होने से ईश्वर, ज्ञानशक्तिप्रधान होने से सदाशिव के रूप में वही स्फुरित हो रहे हैं । उसी प्रकार इच्छाशक्ति रूप से तथा अनाश्रित शिव के रूप में एवं शक्तिमत् परमशिव के रूप में भी वही स्फुरित हो रहे हैं ॥ १३ ॥

इस प्रकार वह भगवान् शक्ति वैचित्र्य के कारण केवल उपेय और उपाय के ही रूप में नहीं वरन् सम्पूर्ण शास्त्रीय एवं लौकिक व्यवहार में वर्त्तमान समस्त वाचक

**शब्दावबोधरूपेण वस्तुरूपस्वरूपतः ।**

शब्दरूपेण तदवबोधरूपेण तथा शब्दवाच्यवस्तुरूपेण स्वरूपेण च पूर्णचिदात्मनेत्यर्थः । स्वरूपेणेत्युक्तेरिदमाकूतं यदशेषशब्दार्थचिन्तारूपतया स्फुरन्नपि परमेश्वरोऽपरिम्लानचिदानन्दघन एवेति सर्वमिदं परभैरवाद्वैतरूपमेव । तदुक्तं मयैव—

हेयं केचन मन्वते जगदिदं बाह्यं तनुस्थं परे
(मेयान्ते हि)[1] निवेशकेऽप्यथ परे देहे परस्मिन् स्थि(तम्)[2] ।
भिन्नं भाति न जातु यत्पुनरिदं चिद्भानुभासस्ततो
भाभिर्भामि निजाभिराभिरभितो विश्वात्मभिर्भैरवः ॥

इति । येषां तु परमेशमायाशक्त्यावृतत्वादेतत्प्रथायोग्यता नास्ति, तदभिप्रायेण—

'समनान्तं वरारोहे पाशजालमनन्तकम्' (४।४३२)

इत्याद्युक्तमिति न पूर्वापरवैषम्यं किञ्चित् ॥

---

पद एवं उनके वाच्य वस्तु के रूप में भी भासित हो रहे हैं—यह कहते हैं—

शब्द और उसके अवबोध के रूप में तथा वस्तु के रूप और स्वरूप में (भी वे ही भासित हो रहे हैं) ॥ १४- ॥

शब्द रूप से और उस (शब्द) के अवबोध के रूप में, उसी प्रकार शब्द की वाच्य वस्तु के रूप में तथा अपने रूप में अर्थात् पूर्णचित्स्वरूप में भी (वे भासित) हो रहे हैं । (श्लोक में) स्वरूपेण कथन का यह तात्पर्य है कि समस्त शब्द एवं अर्थ के बोध के रूप में स्फुरित होते हुए भी परमेश्वर अपने अपरिम्लान चिदानन्दघन रूप में स्थित रहते हैं अर्थात् यह सब कुछ जो है वह परभैरव अद्वैत रूप ही है । वही मैंने कहा है—

'कुछ लोग इस संसार को हेय मानते हैं । दूसरे लोग इसे बाह्य एवं भिन्न-भिन्न शरीरों में स्थित मानते हैं । दूसरे लोग मेयान्त (= प्रमेय के अन्त वाले) निवेशक (= भुवनों) को पर देह में स्थित मानते हैं । चिद्भानु के आभास के कारण यह कभी भी भिन्न नहीं आभासित होता । इस कारण मैं भैरव विश्वरूपिणी इन अपनी द्युतियों के द्वारा सर्वत्र भासित हो रहा हूँ (अर्थात् यह विश्व भी मुझसे भिन्न नहीं है; मैं ही इस रूप में प्रकाशित हो रहा हूँ) ।'

परमेश्वर की मायाशक्ति से आवृत होने के कारण जिनके अन्दर इस प्रकार से (स्वात्म) विस्तार की योग्यता नहीं है उनके अभिप्राय से—

'हे वरारोहे ! पाश जाल समना स्तर तक अनन्त कहा गया है' (४।४३२)

इत्यादि कहा गया । इस प्रकार से पूर्व और पश्चात् के वर्णन में कोई

---

१. मेश्वरान्त । २. तौ ।



तदित्थम्—

**स्थूलः सूक्ष्मः परश्चैव परातीतो निरञ्जनः ॥ १४ ॥**
**व्योमरूपस्वरूपेण समनोन्मन एव च ।**
**उन्मनातीतो देवेशि शिवो ज्ञेयः शिवागमे ॥ १५ ॥**

योऽसावुन्मनाक्रमं जानामीत्युक्तामुन्मनाशक्तिमतिशयेनेतः प्राप्तस्तद्धाराधिरूढः शक्तिमदात्मा शिवागमे शिवः श्रेयःस्वभाव उच्यते, स्थूलो भूम्यादिप्रकृत्यन्तेन रूपेण, सूक्ष्मः पुमादिमायान्तेन, परः शुद्धविद्यादिशक्तितत्त्वान्तेन स्फुरितस्तथा व्योमरूपेणानाश्रितात्मना स्वरूपेण, किं च समनोन्मने शक्ती विद्येते यस्यासौ समनोन्मनस्तद्रूपीत्यर्थः, अशेषविश्वात्मना परमेश एव स्फुरतीति यावत् ॥

एवं स्थूलाद्युन्मनान्तं विश्वं परमेशमयेवेत्युपसंहारदृष्ट्योक्त्वा प्रसरक्रमेणापि तत्तत्कारणात्मना स एव स्फुरतीत्यादिशति—

**उन्मनासमनास्थानं शिवेन समधिष्ठितम् ।**
**पञ्चकारणरूपेण तदधः पुनरेव सः ॥ १६ ॥**

---

विरोध नहीं है ॥

तो इस प्रकार—

हे देवेशि ! इस शैवागम के अनुसार शिव को स्थूल, सूक्ष्म, पर, परातीत, निरञ्जन, व्योमरूपी, समना उन्मना रूपी और उन्मनातीत समझना चाहिये ॥ -१४-१५ ॥

(उन्मनातीत पद की व्याख्या करते हैं—) 'उन्मनाक्रम को जानता हूँ' इस प्रकार उक्त उन्मना शक्ति को (अति =) अत्यधिक रूप से इत = प्राप्त है अर्थात् उसकी धारा पर अधिरूढ़ है वह शक्तिमान् तत्त्व शैवागम में शिव = श्रेयः स्वभाव वाला, कहा जाता है । वही पृथिवी से लेकर प्रकृति तत्त्व तक के रूप में स्थूल रूप से । पुरुष से लेकर माया पर्यन्त सूक्ष्म रूप से तथा शुद्धविद्या से लेकर शक्ति तत्त्व तक पररूप से, स्फुरण कर रहा है । इसके अतिरिक्त व्योमरूप = अनाश्रित शिव रूप से स्थित है । और भी (समनोन्मन रूप से अर्थात्) समना और उन्मना ये दोनों शक्तियाँ जिसके पास हैं उस रूप में स्फुरित हो रहा है । तात्पर्य यह है कि समस्त विश्व के रूप में परमेश्वर ही स्फुरित हो रहा है ॥

इस प्रकार स्थूल से लेकर 'उन्मना पर्यन्त विश्व परमेश्वरमय है'—यह बात उपसंहार की दृष्टि से कह कर सृष्टिक्रम से भी तत्तत् कारण के रूप में वही (= परमेश्वर ही) स्फुरण कर रहे हैं—यह कहते हैं—

उन्मना (और उसके नीचे वर्त्तमान) समना ये दोनों स्थान शिव के द्वारा अधिष्ठित हैं । उनके नीचे पञ्च कारण (= सदाशिव, ईश्वर, रुद्र, विष्णु

तिष्ठत्यस्मिन् विश्वमिति स्थानमुन्मनारूपं स्वातन्त्र्यशक्तिरूपम्, तत्स्वातन्त्र्यावभासितं च यद् भावाभावरूपाशेषसूत्रणात्म समनारूपं स्थानं तत् शिवेन सम्यगधिष्ठितं स्वभित्तौ स्वाभेदेनावभासितमित्यर्थः । तस्याः समनाया अध इति व्याप्यात्मनि शून्यातिशून्ये पदे चिदानन्देच्छाज्ञानक्रियाख्यशक्तिपञ्चकप्रधानेनानाश्रितादिव्याप्यन्तपञ्चकारणरूपेण स एव शिवः पुनरपि स्थितः, न पुनरनाश्रितादयस्तद्व्यतिरिक्ताः केचित् ॥ १६ ॥

किं चैतत्—

**कारणं पञ्चकं देवि अधिष्ठाय त्वधस्ततः ।**

ततोऽनाश्रितादिपञ्चकारणात्मनो रूपादधः शक्तिब्रह्मबिलसुषुम्नानादनादान्तबिन्दुपदान्यधिष्ठायाभेदेन तद्भूमीराभास्यैतत्कारणपञ्चकं स्थितमित्यनुषङ्गः ॥

एतद्विभजति—

**व्यापकः शक्तिमूर्धस्थो बिलद्वारमनाश्रितः ॥ १७ ॥**
**अनन्तश्च सुषुम्नेशस्त्वनाथश्चोर्ध्वगस्तथा ।**

---

और ब्रह्मा) के रूप में भी वही स्थित है ॥ १६ ॥

(स्थान शब्द का विग्रह करते हैं—) जिसमें विश्व स्थित रहता है वह स्थान कहलाता है । यह स्थान उन्मना रूप अर्थात् स्वातंत्र्यशक्ति रूप है । उस स्वातन्त्र्य से अवभासित भावाभावरूप समस्त सूत्रण वाला जो समनारूप स्थान है वह शिव के द्वारा सम्यक् अधिष्ठित है अर्थात् अपनी भित्ति पर अपने से अभिन्न रूप में अवभासित है । उस = समना, के नीचे = व्याप्यस्वरूप शून्य अतिशून्य पद में, चित् आनन्द इच्छा ज्ञान और क्रिया शक्ति प्रधान जो अनाश्रित (= ब्रह्मा) से लेकर व्योमव्यापी (= सदाशिव) पर्यन्त पञ्चकारण रूप में भी वही = शिव ही, स्थित हैं । अर्थात् अनाश्रित आदि उन (= शिव) से भिन्न नहीं हैं ॥ १६ ॥

तथा—

हे देवि ! ये पञ्च कारण उनसे नीचे के तत्त्वों को अधिष्ठित कर वर्त्तमान हैं ॥ १७- ॥

वे अनाश्रित आदि पञ्चकारण अपने स्वरूप से नीचे वाले पदों शक्ति, ब्रह्मबिल, सुषुम्ना, नाद, नादान्त और बिन्दु पदों को अधिष्ठित कर अर्थात् अभेदेन उन भूमियों को आभासित कर स्थित रहते हैं ॥

इनकी स्थिति का विभाजन करते हैं—

व्योमव्यापक (= सदाशिव) शक्ति के मूर्धा पर स्थित हैं । अनाश्रित (= ब्रह्मा) ब्रह्मबिल के द्वार पर स्थित हैं । अनन्त (= रुद्र) सुषुम्ना के



**व्योमरूपी महादेवि बिन्द्वीशः परिकीर्तितः ॥ १८ ॥**

व्यापक इति व्यापिभट्टारकः प्रपञ्चव्याप्त्या, शक्तिमूर्धस्थ इति शक्त्यावरणरूपो यो मूर्धा तत्स्थ इति तद्गतः ।

'स्थूलः सूक्ष्मः' (११।१४)

इत्युक्तकारणपञ्चकात्मतया स्फुरितः, तथानाश्रितभट्टारको बिलद्वारमिति तदधिष्ठातृब्रह्मरूपः, एवमनन्तः सुषुम्नावरणाधिष्ठातृसुषुम्नेपरूपः, अनाथ ऊर्ध्वग इति नादान्ताधिष्ठात्रूर्ध्वगेशरूपः, व्योमभट्टारकोऽपि बिन्द्वावरणगतशान्त्यतीताख्यबिन्द्वीशमूर्तिः । ननु चानाहतानाथानन्तव्योमव्यापिनो ये पूर्वमुद्दिष्टास्ते यद्युत्तरा भूमीरानुलोम्येन भजन्ते, तदनाश्रितः शक्तिमूर्धस्थ इत्याद्युक्त्या भवितव्यम् । अथ प्रातिलोम्येन तथा—

'व्यापी तु शक्तिमूर्धस्थो बिलद्वारं खरूपकः'

इत्यादि दर्शनीयम्, तत्कोऽत्र क्रमः । एक एव पञ्चशक्तिसामरस्यात् परमेश्वरो यथास्वातन्त्र्यमनाश्रितादिव्याप्यन्तकारणपञ्चकरूपतां प्रपञ्चव्याप्त्या श्रित्वा शक्त्यादि-

---

स्वामी हैं । अनाथ (= विष्णु) ऊर्ध्व (= नाद नादान्त) के ऊपर रहते हैं । हे महादेवि ! व्योमरूपी (= ईश्वर) बिन्दु के स्वामी हैं ॥ -१७-१८ ॥

व्यापक का अर्थ है—प्रपञ्च की व्याप्ति के कारण व्यापी भट्टारक । शक्तिमूर्धस्थ = शक्तिआवरण रूप जो मूर्धा उसमें स्थित अर्थात् उसमें वर्तमान—

'स्थूलः सूक्ष्मः.......... ।' (११।१४)

इस श्लोक में वर्णित पञ्चकारण के रूप में स्फुरित है । उसी प्रकार अनाश्रित भट्टारक ब्रह्मबिल के द्वार के अधिष्ठाता ब्रह्मा के रूप में स्थित हैं । इसी प्रकार अनन्त सुषुम्ना आवरण के अधिष्ठाता होने से सुषुम्नेश रूप हैं । अनाथ ऊर्ध्वग हैं कथन का तात्पर्य है कि वे नादान्त भूमि के अधिष्ठाता के रूप में ऊर्ध्वगेश हैं । व्योमभट्टारक भी बिन्दु आवरण में रहने वाले शान्त्यतीत नामक बिन्दु के ईश्वर हैं ।

प्रश्न—यदि अनाहत अनाथ अनन्त और व्योमव्यापी जिनके नाम पहले बतलाये जा चुके हैं, उत्तरोत्तर भूमियों को अनुलोम क्रम से अधिष्ठित करते हैं तो अनाश्रित शक्ति के मूर्धा पर स्थित हैं—ऐसा कहना चाहिये और यदि विलोम क्रम से अधिष्ठित करते हैं तो फिर यह कहना चाहिये कि—

'(व्योम) व्यापी शक्ति के मूर्धा पर स्थित है और खरूप (= व्योमरूपी ईश्वर) ब्रह्मबिल के द्वार पर ।'

तो उपर्युक्त दोनों क्रमों में से कौन सा क्रम अपनाया जाना चाहिये ?

उत्तर—एक ही परमेश्वर अपनी पाँच शक्तियों के सामरस्य के कारण अपने स्वातन्त्र्य के अनुसार प्रपञ्चव्याप्ति के द्वारा अनाश्रित से लेकर व्यापी पर्यन्त पञ्च

बिन्द्वावरणगततत्तदीशमूर्तिरूपतयापि स्फुरितः, न त्वत्रानुलोम्यं प्रातिलोम्यं वा किञ्चित्, अपि त्वक्रम एवात्र क्रमो वास्तवेन वृत्तेन सर्वेषां भगवदेकमयत्वा-दित्याशयेनायमीदृशः क्रमोऽत्र प्रदर्शितः । एवमुत्तरत्रापि स्मर्तव्यम् । तदुक्तं श्रीप्रत्यभिज्ञायाम्—

'या चैषा प्रतिभा तत्तत्पदार्थक्रमरूषिता ।
अक्रमानन्तचिद्रूपः प्रमाता स महेश्वरः ॥' (१।७।१)

इति ॥ १८ ॥

इमामेवाभेदसारां प्रपञ्चव्याप्तिं सार्धश्लोकेन प्रदर्शयति—

**अनाश्रितः स्वयं ब्रह्मा समधिष्ठाय संस्थितः ।**
**अनाथो विष्णुरित्युक्तस्त्वनन्तो रुद्र एव च ॥ १९ ॥**
**व्योमरूपीश्वरः प्रोक्तो व्यापी चैव सदाशिवः ।**

अनाश्रितभट्टारक एव स्वयं साक्षाद् ब्रह्मा समधिष्ठाय संस्थित इति भूरादिब्रह्मलोकान्तमित्यर्थात् ॥

किं च—

**व्यापकश्च पुनर्देवि हाटकः परमेश्वरः ॥ २० ॥**
**विद्यामन्त्रगणैर्युक्तः सप्तपातालनायकः ।**

---

कारण बन कर शक्ति से लेकर बिन्दु तक के आवरण में तत्तत् अधिष्ठाता के रूप में स्फुरित हो रहे हैं । इसलिये यहाँ आनुलोम्य और प्रातिलोम्य नामक कोई वस्तु नहीं है । बल्कि यहाँ अक्रम ही क्रम है क्योंकि सब कुछ केवल भगवन्मय है—इसी आशय से इस प्रकार का यह क्रम दिखलाया गया । इसी प्रकार आगे भी स्मरण रखना चाहिये । वही ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में कहा गया—

'तत्तत् पदार्थ के क्रम से रूषित (= मिश्रित) जो यह प्रतिभा है वह अक्रम आनन्द चिद् रूप प्रमाता परमेश्वर ही हैं (उनसे भिन्न कुछ नहीं) ॥ १८ ॥ (ई.प्र. १।७।१)

इसी अभेद परमार्थवाली प्रपञ्चव्याप्ति को डेढ़ श्लोक के द्वारा दिखलाते हैं—

जो अनाश्रित (कहे गये वे) स्वयं ब्रह्मा हैं और जो अधिष्ठित करके रहते हैं वे अनाथ विष्णु कहे गये हैं । अनन्त रुद्र हैं । व्योमरूपी ईश्वर हैं और व्योमव्यापी सदाशिव है ॥ १९-२०- ॥

अनाश्रित भट्टारक ही स्वयं साक्षात् ब्रह्मा है । अधिष्ठित करके रहते हैं—पृथिवी से लेकर ब्रह्मलोक तक को—इतना अर्थात् समझ लेना चाहिये ॥

और भी—



**अनन्तश्चैव देवेशि रुद्रः कालाग्निविग्रहः ॥ २१ ॥**
**अनाथोऽनन्तरूपेण स्थितश्चाध्वनि धारकः ।**
**अनाश्रितो महादेवि स्थितो वै हूहुकः प्रभुः ॥ २२ ॥**

अनन्तरूपेणेति कर्परिकाधोगतानन्तभट्टारकात्मना । अध्वनीति कर्परिकापर्यन्ते। हूहुक इति पूर्वोक्तानन्तभुवनान्तर्वर्ती । तदेवं स्थूलेन हूहुकादिना सूक्ष्मेण ब्रह्मादिना च पञ्चकेनैक एव परमेश्वरः पूर्वोक्तपञ्चशक्त्यात्मा स्वच्छन्दनाथः प्रपञ्चव्याप्त्या स्फुरित इत्यनेनापि आशयेन—

'स्थूलः सूक्ष्मः परश्चैव परातीतो निरञ्जनः' (११।१४)

इति श्लोकार्धं सङ्गमयितव्यम् । अनाश्रितादिपञ्चकस्यैवं प्रपञ्चव्याप्तिं तथा सर्वादिरनाश्रितनाथस्य सर्वान्तहूहुकनाथरूपतां प्रदर्शयन् सर्वमिदं निरञ्जनसतत्त्वमेवेति शिक्षयति, वस्तुतोऽनाश्रितभट्टारकस्य निरञ्जनपरभैरवस्वरूपाव्यतिरेकात् ॥ २२ ॥

यदाह—

**स्वशक्त्याश्रितः स भगवांस्तेन गीतस्त्वनाश्रितः ।**

---

हे देवि ! हाटक परमेश्वर ही व्यापक हैं । विद्या एवं मन्त्रगणों से युक्त वे सात पातालों के अधिष्ठाता हैं । हे देवेशि ! कालाग्नि शरीर वाले रुद्र (= कालाग्निरुद्र) ही अनन्त हैं । धारण करने वाले अनाथ (= विष्णु) अध्वा में अनन्तनाथ के रूप से स्थित हैं । हे महादेवि ! अनाश्रित प्रभु हूहुक (के रूप में स्थित) हैं ॥ -२०-२२ ॥

अनन्त रूप से = कपाल के नीचे स्थित अनन्त भट्टारक के रूप में । अध्वा में = कर्परिका तक (के अध्वा) में । हूहुक-ये पूर्वोक्त अनन्त भुवन के भीतर रहने वाले हैं । तो इस प्रकार स्थूल हूहुक आदि और सूक्ष्म ब्रह्मा आदि पाँच के रूप में एक ही परमेश्वर जो कि पूर्वोक्त (चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान, क्रिया नामक) पाँच शक्तियों वाले स्वच्छन्दनाथ हैं, अपनी प्रपञ्चव्याप्ति के द्वारा स्फुरित हो रहे हैं इस आशय से भी—

'स्थूल, सूक्ष्म, पर, परातीत, निरञ्जन ।' (११।१४)

इस श्लोकार्ध की सङ्गति बैठानी चाहिये । अनाश्रित आदि पाँच की इस प्रकार की प्रपञ्चव्याप्ति को तथा सब के आदिभूत अनाश्रितनाथ की सर्वान्त हूहुकनाथ रूप को, प्रदर्शित करते हुए (भगवान् शिव या ग्रन्थकार) यह शिक्षा देते हैं कि इस सबका मूल तत्त्व निरञ्जन ही है क्योंकि वस्तुतः अनाश्रित भट्टारक निरञ्जन परभैरव के स्वरूप से अभिन्न हैं ॥ २२ ॥

जो कि कहा—

चूँकि वह भगवान् अपनी शक्ति पर आश्रित हैं इसलिये वे अनाश्रित

स्वा विशेषानुपादानाद् विश्वस्य प्रभवभूता या पारमेश्वरी स्वातन्त्र्यशक्तिस्तामाश्रितः साक्षात्तद्भित्तौ तदविभिन्नस्फारतया स्फुरति । परमेश्वरो हीच्छाशक्त्यात्मनाऽनाश्रितभट्टारकः स्वरूपकल्प एव । यदाह श्रीप्रत्यभिज्ञाकारः—

'सा द्वितीयैव शिवता' इति ॥

अतश्च—

**तस्याश्रितं जगत्सर्वमुन्मन्यन्तं वरानने ॥ २३ ॥**

उन्मनी शक्तिरन्ते यस्य समनावधेर्जगतः, तत् तस्य आश्रितमनाश्रितभट्टारकरूपशिवतत्त्वाश्रितमित्यर्थः ॥ २३ ॥

यथा च पारमेशीं परां विश्वधारिकां स्वातन्त्र्यशक्तिभित्तिमाश्रित्यानाश्रितनाथः, तथा च परमूर्तिर्हूहुकभट्टारकोऽपि तामेवाश्रित्य स्थितः इत्याह—

**संस्थितश्चाम्भसो मूर्ध्नि शक्त्याधारस्तु हूहुकः ।**

शक्त्याधार इत्यपरशक्त्याश्रयः । अम्भसो मूर्ध्नीत्यनेनास्य देशनिर्देशः । यत् श्रीभुल्लकः शक्त्याधार इति ब्रह्माण्डकर्परिकारूपाधारशक्त्याश्रय इतीहापि व्याकार्षीत्, तदस्य विस्मृतवस्तुसमर्थनचरमेवेत्युपेक्ष्यम् ॥

---

कहे गये हैं ॥ २३- ॥

('स्वशक्त्याश्रितः' की व्याख्या करते हैं—) अपनी = विशेष का ग्रहण न होने से विश्व की कारणभूता, जो पारमेश्वरी स्वातन्त्र्यशक्ति है उसके आश्रित हैं । साक्षात् उसी भित्ति पर उससे अभिन्न स्फार के रूप में स्फुरित हो रहे हैं । परमेश्वर इच्छाशक्ति के द्वारा अनाश्रित भट्टारक के स्वरूप जैसे ही हैं । जैसा कि ईश्वरप्रत्यभिज्ञाकार (श्री उत्पलदेव) ने कहा—

'वह (= इच्छा शक्ति) दूसरी शिवता ही है' ॥

इसलिये—

हे वरानने! उन्मनापर्यन्त समस्त विश्व उस (= परमेश्वर) के आश्रित होते हैं ॥ २३ ॥

('उन्मन्यन्तं' पद की व्याख्या करते हैं—) उन्मनी शक्ति है अन्त में जिस समनापर्यन्त जगत् के, वह (उन्मन्यन्त) है । उसके आश्रित अर्थात् अनाश्रितभट्टारक रूप शिव तत्त्व के आश्रित है ॥ २३ ॥

जिस प्रकार परमेश्वर की परा विश्वधारिका स्वातन्त्र्यशक्तिरूपी भित्ति को आधार बना कर अनाश्रितनाथ (= ब्रह्मा, स्थित हैं) उसी प्रकार अनाश्रितभट्टारक की अपेक्षा परमूर्त्ति हूहुकभट्टारक भी उसी (= स्वातन्त्र्यशक्ति) को आश्रित कर स्थित हैं—यह कहते हैं—

शक्त्याधार हूहुक जलतत्त्व के शिर पर स्थित हैं ॥ २४- ॥

शक्त्याधार = अपरा शक्ति को आधार बनाने वाले । 'अम्भसो मूर्ध्नि', कथन से इस (= हूहुक) का देश बतलाया गया । जो श्री भुल्लक ने यहाँ पर भी 'शक्त्याधार' का अर्थ ब्रह्माण्डकर्परिका रूप आधारशक्ति के आश्रय वाला, ऐसी व्याख्या की यह व्याख्या उनके वस्तुविस्मरण का ही समर्थन करती है अतः उपेक्ष्य है ॥



किं च—

**अप्तत्त्वं चैव तदध आग्नेयं तदनन्तरम् ॥ २४ ॥**
**वायव्यं नाभसं चैव तन्मात्राणीन्द्रियाणि च ।**
**विषयाश्च मनश्चैव अहङ्कारस्त्वनुक्रमात् ॥ २५ ॥**
**बौद्धं गौणं च देवेशि प्राकृतं पौरुषं तथा ।**
**नियतिः कालरागौ च विद्या चैव कला तथा ॥ २६ ॥**
**मायातत्त्वं तथा विद्या ईश्वरश्च सदाशिवः ।**
**बिन्द्वर्धेन्दुनिरोधी च नादो नाडी त्वतः परम् ॥ २७॥**
**अधो ब्रह्मबिलं देवि शक्तितत्त्वं ततः परम् ।**
**पञ्चकारणसंयुक्ता व्यापिनी च ततः परम् ॥ २८॥**
**समना उन्मना चैव प्रक्रियाण्डैर्युता प्रिये ।**

विषया इति ये पूर्वं रश्म्यावरणगता उक्तास्त इह विषयाकारतया स्थिताः । ततश्च यदाह श्रीभुल्लको विषया महाभूतस्वरूपा एवेहेन्द्रियग्राह्या इन्द्रियोक्त्यनुषङ्गेण प्रसङ्गादुक्ता इति, तदसत् । बौद्धमित्यादौ तत्त्वमिति योजनीयम् । नाडीति

---

और भी—

उस (= हूहुक = अनाश्रित = ब्रह्मा) के नीचे जलतत्त्व है । उसके नीचे आग्नेय तत्त्व है । इसी प्रकार वायव्य, नाभस, तत्त्व, पञ्चतन्मात्रायें, इन्द्रियाँ, उनके विषय, मन, अहङ्कार, बुद्धितत्त्व, गुणतत्त्व, प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, राग, विद्या, कला, माया, शुद्धविद्या, ईश्वर, सदाशिव, बिन्दु, अर्धचन्द्र, रोधिनी, नाद, इसके बाद सुषुम्ना नाडी, अधो ब्रह्मबिल, शक्ति, पञ्च कारणों से युक्त व्यापिनी, फिर समना और अन्त में प्रक्रियाण्डों से युक्त उन्मना (= परमेश्वर की शक्ति) है ॥ -२४-२९- ॥

विषय—दशम पटल में जो गन्ध आदि रश्मि के आवरण में स्थित कहे गये वे ही यहाँ विषय के आकार में स्थित हैं । इसलिये जो श्रीभुल्लक ने कहा कि—यहाँ विषय से तात्पर्य महाभूत से है जो कि इन्द्रियग्राह्य हैं क्योंकि इन्द्रिय के कथन के साथ-साथ वे ही कहे जाने चाहिये—यह उनका कथन समीचीन नहीं है । 'बौद्ध'

सुषुम्नावरणगता च सुषुम्नैव । अधो ब्रह्मबिलमित्यपास्य ऊर्ध्वं ब्रह्मबिलमिति टीकाकारपाठो न साधुः ऊर्ध्ववदधोऽपि सुषुम्नान्तस्याध्वनो ब्रह्मबिलव्याप्तत्वात् पृथिव्यादितत्त्वानामुत्तरोत्तरमन्तर्बहिर्व्याप्त्यवस्थित्या प्रतिपादितत्वात् । उन्मनाया विशेषणं प्रक्रियाण्डैर्युतेति प्रोक्तया प्रक्रियया स्थिता अण्डा ब्रह्माण्डप्रकृत्यण्ड-मायाण्डशक्त्यण्डास्तैर्युता सम्बद्धा । ते हि सर्वे तदेकाश्रयाः ॥

एतत् सङ्कलयति—

**एवं वै प्रक्रियाण्डं तु अधोर्ध्वं संव्यवस्थितम्॥ २९ ॥**

प्रोक्तप्रक्रियया स्थितं यदण्डमित्येकवचनाद् मायाण्डं शक्त्यण्डं चैकरूपम्, तदध ऊर्ध्वे चान्तर्वर्तितत्तत्तत्त्वगर्भीकारेण सम्यक् सबाह्याभ्यन्तरव्याप्त्या विशेषेणावस्थितम् ॥

किं शक्त्यण्डमायाण्डद्वयमेवान्तर्वर्तितत्तत्तत्त्वोर्ध्वाधरादिव्याप्त्या स्थितम्, नेत्याह—

**एवंविधान्यभोऽधो वै ऊर्ध्वोर्ध्वं च समन्ततः ।**

---

के आगे 'तत्त्वम्' जोड़ना चाहिये । नाडी का अर्थ है—सुषुम्नावरण में स्थित सुषुम्ना नाडी । ('ब्रह्मबिलम्' का अर्थ है— अधो ब्रह्मबिलम्) इस अर्थ को छोड़कर 'ऊर्ध्वब्रह्मबिलम्'—ऐसा जो टीकाकारों ने पाठ किया वह उचित नहीं है क्योंकि सुषुम्नान्त अध्वा ऊपर की भाँति नीचे भी ब्रह्मबिल से व्याप्त है । इसका कारण यह है कि पृथिवी आदि तत्त्व उत्तरोत्तर भीतर और बाहर उभयत्र व्याप्त हैं—ऐसा कहा गया है । 'प्रक्रियाण्डैर्युता' यह उन्मना का विशेषण है । इसका स्पष्टार्थ है कि प्रोक्त प्रक्रिया के अनुसार जो अण्ड-ब्रह्माण्ड, प्रकृत्यण्ड, मायाण्ड और शाक्ताण्ड-स्थित हैं उन्मना उनसे युत = सम्बद्ध है । वे समस्त अण्ड उसके आधार पर स्थित हैं ॥

इसका सङ्कलन करते हैं—

इस प्रकार प्रक्रियाण्ड नीचे और ऊपर स्थित है ॥ -२९ ॥

प्रोक्त प्रक्रिया के अनुसार स्थित जो अण्ड, अर्थात् एकवचन कहने से मायाण्ड और शाक्ताण्ड एक हैं, वह नीचे और ऊपर अपने अन्दर तत्तत् तत्त्वों को रख कर (संव्यवस्थित =) सम्यक् = बाह्याभ्यन्तर व्याप्ति के द्वारा विशेष रूप से स्थित हैं ॥

क्या मायाण्ड और शाक्ताण्ड ये ही दो अपने अन्दर वर्त्तमान तत्तत् तत्त्व को ऊपर नीचे व्याप्त कर स्थित हैं ?—नहीं—यह बतलाते हैं—

इन दोनों के नीचे-नीचे और ऊपर-ऊपर चारो ओर इस प्रकार के बहुत सारे (अण्ड तैर रहे हैं) ॥ ३०- ॥



एवंविधानीति बहुवचने मायाण्डान्तर्गतप्रकृत्यण्डब्रह्माण्डपरामर्शस्तेषां बहुत्वात्। तदुक्तं श्रीमालिनीविजये—

'पृथगद्वयमसङ्ख्यातमेकमेकं पृथग् द्वयम्' (२।५०)

इति । एवंविधानीत्युक्तिः 'अधोऽध ऊर्ध्वोर्ध्वं च समन्ततः' इत्यनेन व्याख्याता ॥

बहुवचनसूचितमनेकत्वं स्फुटयति—

**यथा आत्माणवो देवि असङ्ख्याता व्यवस्थिताः॥ ३० ॥**
**एवं वै प्रक्रियाण्डानि त्वसङ्ख्येयान्यनेकशः।**

व्यवस्थिता इति ऐश्वर्या मायाशक्त्या तथा संकुचितत्वेन आभासनादित्यर्थः । प्रकृत्यण्डानीति बहुवचनात् प्रकृत्यण्डब्रह्माण्डरूपाणीत्युक्तमेव ॥

तर्हि तान्यपि विभागेन किं न वर्ण्यन्ते ।

यतः—

**एकेन वर्णितेनेह सर्वोऽध्वा वर्णितः प्रिये ॥ ३१ ॥**

---

'एवंविधानि' इस बहुवचन से मायाण्ड के अन्दर घूमने वाले प्रकृत्यण्डों (और उनके अन्दर तैरने वाले) ब्रह्माण्डों का परामर्श होता है । क्योंकि वे (ब्रह्माण्ड और प्रकृत्यण्ड) भी बहुत (= असङ्ख्य) हैं । वही श्रीमालिनीविजयतन्त्र में कहा गया—

'पृथक् दो (= ब्रह्माण्ड और प्रकृत्यण्ड) असङ्ख्य हैं । और एक-एक (= मायाण्ड तथा शाक्ताण्ड) पृथग्द्वय (= अलग-अलग ब्रह्माण्डों और प्रकृत्यण्डों इन दोनों वाला) है ।' (मा.वि.तं. २।५०)

'एवंविधानि' इस कथन की 'अधोऽधः ऊर्ध्वोर्ध्वं च समन्ततः' के द्वारा व्याख्या कर दी गयी ॥

('एवंविधानि' इस) बहुवचन के द्वारा सूचित अनेकत्व को स्पष्ट करते हैं—

हे देवि ! जिस प्रकार आत्मारूपी अणु असङ्ख्य रूप में स्थित हैं उसी प्रकार से अनेक प्रकार के असङ्ख्य प्रक्रियाण्ड (इस विश्व में) स्थित कहे गये हैं ॥ -३०-३१- ॥

'व्यवस्थित'—कहने का कारण है—ईश्वर की माया शक्ति के उस-उस प्रकार से संकुचित होने से उस प्रकार से आभासन के कारण स्थित हैं । 'प्रकृत्यण्डानि' इस बहुवचन से प्रकृत्यण्ड और ब्रह्माण्ड दोनों अण्डों को समझना चाहिये ॥

तो उनका भी अलग-अलग वर्णन क्यों नहीं किया जाता ।

(ऐसा इसलिये) क्योंकि—

**यथा ह्येकं तथा सर्वं प्रक्रियाण्डं स्थितं प्रिये ।**
**सर्वेषां प्रक्रियाण्डानां स्वस्वरूपेण सुव्रते ॥ ३२ ॥**
**व्यापकस्तु शिवः सूक्ष्मः सबाह्याभ्यन्तरं स्थितः ।**
**सर्वातिशयनिर्मुक्तः सर्वकारणवर्जितः ॥ ३३ ॥**
**सृष्टिसंहारनिर्मुक्तः प्रपञ्चातीतगोचरः ।**

स्वेनानपायिचित्प्रकाशात्मना स्वरूपेण सर्वेषां सूक्ष्मः शिव इति परमशिवभट्टारको बहिरन्तश्च व्यापकः स्थितश्चित्प्रकाशात्मकपरमशिवरूपतां विना कस्यापि सत्तासिद्धेः शिवमयमेव विश्वमित्यर्थः । शिवसदाशिवेश्वरादीनामधराधरापेक्षया यथोत्थानमतिशयोऽस्ति । परमशिवस्तु चित्प्रकाशमात्रात्मतया महासत्तात्मा महासामान्यरूप इत्येतदन्यस्यातिशयावधेरभावात् सर्वातिशयैर्निर्मुक्तः सर्वकारणं सर्वकारणवर्जितश्च नित्योदितचिदेकमूर्तिरिति तन्त्रेण व्याख्येयम् यतः सृष्टिसंहाराभ्यां निर्मुक्तः । सर्वस्य हि जगत एष एव भगवान् स्वच्छस्वच्छन्दचिदेकमूर्तिः स्रष्टा संहर्ता च, न त्वस्याप्यन्यस्तस्य कल्प्यमानस्यापि एतत्प्रकाशात्मतां विनाऽनुपपत्तेः । किं चायं प्रपञ्चं वैचित्र्यमतीतः स्वचित्प्रकाशैकमयत्वेनैव प्रकाशमानो गोचरो जगदात्मा सर्वो विषयो यस्य । तदुक्तं श्रीप्रत्यभिज्ञायाम्—

---

हे प्रिये ! एक अध्वा का वर्णन करने से समस्त अध्वा का वर्णन हो जाता है । हे प्रिये ! जैसे एक अण्ड उसी प्रकार सब प्रक्रियाण्ड स्थित हैं । हे सुव्रते ! समस्त प्रक्रियाण्डों का व्यापक सूक्ष्म शिव सबके अन्दर और बाहर स्थित है । वह सर्वातिशयरहित, सर्वकारणवर्जित, सृष्टिसंहार से निर्मुक्त और प्रपञ्च से अतीत है ॥ -३१-३४- ॥

अपने नित्य चित् प्रकाशवाले स्वरूप के द्वारा शिव सबके सूक्ष्म हैं । शिव का अर्थ है परमशिव । यह सबके अन्दर और बाहर स्थित हैं क्योंकि चित्प्रकाशात्मक पमर शिव के बिना किसी की भी सत्ता सिद्ध नहीं हो सकती । अर्थात् सम्पूर्ण विश्व शिवमय ही है । शिव सदाशिव ईश्वर आदि का, नीचे-नीचे की अपेक्षा उत्कर्ष के अनुसार, अतिशय है किन्तु परमशिव सम्पूर्ण चित्प्रकाशस्वरूप, महासत्ता महासामान्य रूप है । इससे अतिरिक्त कोई अतिशय की सीमा नहीं है इसकारण यह समस्त अतिशय से निर्मुक्त, सबका कारण, सब कारणों से रहित, नित्य उदित, चिदेकमूर्त्ति है—ऐसी तन्त्रेण (= एक साथ) व्याख्या करनी चाहिये । क्योंकि वह सृष्टि और संहार से निर्मुक्त है । स्वच्छ स्वच्छन्द चिदेकमूर्त्ति यही भगवान् समस्त संसार के स्रष्टा और संहर्त्ता हैं । न कि इनका भी कोई दूसरा स्रष्टा और संहर्त्ता है क्योंकि कल्प्यमान उस अन्य की भी सिद्धि इनकी प्रकाशात्मता के बिना नहीं हो सकती ।[1] इसके अतिरिक्त यह प्रपञ्च = विचित्रता, से परे होते हुए अपनी चित्प्रकाशमयता के द्वारा प्रकाशमान गोचर जगदात्मा है । सब कुछ इनका विषय है

---

१. इसके अतिरिक्त ऐसा मानने पर अनवस्था दोष आ जायेगा ।



'स्वात्मेव स्वात्मना पूर्णा भावा भान्त्यमितस्य तु' (२।१।७)

इति ॥

किं चायम्—

**निर्मलो विमलः शान्तस्त्वध ऊर्ध्वं व्यवस्थितः ॥ ३४ ॥**

निर्गता आणवाद्या मला यस्मात् तथाभूतोऽसौ, विमलः चित्प्रकाशैकमूर्तिः, अतश्च समस्तभेदोपशमात् शान्तः, तथापि च स एवाध इति मायादिक्षित्यन्ततया, ऊर्ध्वं च शुद्धविद्यादिशिवान्ततया, विविधेन रूपेणावस्थितः, नहि तत्प्रकाशातिरिक्ता कापि कस्यापि कदापि सत्ताऽस्तीत्युक्तत्वात् ॥ ३४ ॥

एतद् दृष्टान्तप्रमुखं घटयति—

**आकाशस्य यथा नोर्ध्वं न मध्यं नाप्यधः क्वचित् ।**
**एवं सर्वगतो देवः शिवः परमकारणम् ॥ ३५ ॥**
**व्याप्य देवि जगत्सर्वं व्योमसु व्योमवत् स्थितः ।**

व्योमसु गृहघटाद्यवच्छिन्नेष्वाकाशप्रदेशेषु यथा व्योमाभेदमयमेव स्थितम्, तथा जगत्सर्वं प्रकाशमानत्वात् प्रकाशमयं चित्प्रकाशात्मा शिवोऽभेदेन व्याप्य स्थितः ।

---

(ये किसी के विषय नहीं है) । वही ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में कहा गया—

'असीम परमेश्वर की अपनी सत्ता के द्वारा अपनी की तरह पूर्ण भाव उस अमित को भासित (प्रकाशित) होते हैं' ॥ (२।१।७)

और भी यह—

निर्मल, विमल तथा शान्त होते हुए भी नीचे ऊपर स्थित हैं ॥ -३४॥

(निर्मल शब्द की व्याख्या करते हैं—) जहाँ से आणव आदि मल निर्गत हो चुके हैं उस प्रकार का यह निर्मल हैं । विमल = केवल चित्प्रकाशमात्र । इसलिये समस्त भेद का उपशम होने के कारण शान्त हैं । ऐसा होते हुए भी वह परमेश्वर अधः = माया तत्त्व से लेकर पृथिवी तक तथा ऊपर = शुद्धविद्या से लेकर शिव पर्यन्त, विविध रूप से स्थित हैं । क्योंकि उनके प्रकाश के अतिरिक्त किसी की कोई भी सत्ता कभी भी नहीं है—यह कहा जा चुका है ॥ ३४ ॥

इस तथ्य को दृष्टान्त के द्वारा सिद्ध करते हैं—

जिस प्रकार आकाश का न कहीं ऊर्ध्व है न अधः है, और न मध्य है इसी प्रकार हे देवि! परमकारण सर्वगत देव शिव व्योम में स्थित व्योम की भाँति समस्त जगत् को व्याप्त कर स्थित हैं ॥ ३५-३६- ॥

जिस प्रकार व्योम आकाशों में = गृह घट आदि से अवच्छिन्न (= सीमित)

अत एवास्य देशकालादिकृत ऊर्ध्वमध्याधरभेदो न कश्चित् ॥

एतदेवाद्वयज्ञानं परमोपादेयमित्याह—

**एवं ज्ञात्वा वरारोहे न भूयो जन्मभाग् भवेत् ॥ ३६ ॥**

एवं शिवभट्टारकस्यैव स्वप्रकाशमयसमस्तजगदभेदव्यातिं प्रदर्श्य, तत्प्रपञ्चरूपाणां ब्रह्मादीनां यावती व्याप्तिस्तामपि दर्शयति—

**कारणानां पुनर्व्याप्तिं कथयामि समासतः ।**

पूर्वमनाश्रितादेः परमकारणपञ्चकस्य हूहुकान्तं व्याप्यव्यापकभावो दर्शितः, इदानीं तु तस्यैवापररूपतया ब्रह्मादिपञ्चकरूपस्य तत्त्वाद्यधिष्ठानद्वारिका व्याप्तिः प्रदर्श्यते—

**तत्त्वे तु पार्थिवे ब्रह्मा अधिष्ठाता व्यवस्थितः ॥ ३७ ॥**
**अप्तत्त्वे तु स्थितो विष्णू रुद्रस्तेजसि संस्थितः ।**
**ईश्वरो वायुतत्त्वे तु आकाशे तु सदाशिवः ॥ ३८ ॥**

व्यवस्थितः पूर्वम्—

---

घटाकाश मठाकाश आदि में अभिन्न रूप से स्थित रहता है उसी प्रकार प्रकाशमान होने के कारण प्रकाशमय शिव सम्पूर्ण जगत् को अभेदेन व्याप्त कर स्थित हैं । इस कारण इस परमेश्वर का देश काल आदि कृत ऊर्ध्व मध्य और अधर जैसा कोई भेद नहीं है ॥

यही अद्वयज्ञान परम उपादेय है—यह कहते हैं—

हे वरारोहे ! इस प्रकार का ज्ञान कर मनुष्य पुनर्जन्म नहीं प्राप्त करता ॥ ३६ ॥

इस प्रकार समस्त जगत् में शिव भट्टारक की ही स्वप्रकाशमय अभेदव्याप्ति को बतला कर उस (शिवभट्टारक) के प्रपञ्च (= विस्तार) रूप ब्रह्मा आदि की जितनी व्याप्ति है—उसको भी दिखलाते हैं—

अब पञ्चकारणों की व्याप्ति संक्षेप में कह रहा हूँ ॥ ३७- ॥

पहले अनाश्रित आदि पाँच परमकारणों का हूहुक पर्यन्त व्याप्यव्यापक सम्बन्ध दिखलाया गया । अब उसी ब्रह्मा आदि पाँच की अपर रूप से तत्त्वों के अधिष्ठान वाली व्याप्ति को दिखलाते हैं—

पार्थिव तत्त्व के अधिष्ठाता ब्रह्मा हैं; जल तत्त्व के विष्णु, तेजस् तत्त्व के रुद्र, वायु तत्त्व के ईश्वर और आकाशतत्त्व के सदाशिव अधिष्ठाता हैं ॥ -३७-३८ ॥

पहले—



'कलानां यावती व्याप्तिस्तत्त्वानां तावदेव हि' (५।१३)

इत्युक्तत्वात् प्रतिष्ठादिकलाव्याप्ततत्त्वानुसार्यप्तत्त्वादितत्त्वस्वरूपं मन्तव्यम् ॥ ३८ ॥

**आदित्यश्च स्मृतो ब्रह्मा सोमो विष्णुश्च सुव्रते ।**
**ग्रहाणामधिपो रुद्रो नक्षत्राणां तथेश्वरः ॥ ३९ ॥**
**यजमानस्तु देवेशि स्वयं देवः सदाशिवः ।**

इह पृथिव्यादिपञ्चकं सूर्यः सोमो यजमानश्चेति याऽष्टौ महेश्वरस्य मूर्तयः, ततः कलाव्याप्तिसतत्त्वं मेयरूपं पृथिव्यादिमूर्तिपञ्चकं ब्रह्मादिकारणैरधिष्ठितमित्युक्तम् । यत्तु करणपक्षे निविष्टा च याजमानी मूर्तिः पञ्चमीति, तत्रापि ब्रह्माद्यधिष्ठितत्वमुक्तम् । आदित्य इति प्राणो दक्षिणस्रोतश्च । सोमोऽपानो वामस्रोतश्च । ग्रहनक्षत्राधिपौ बाह्यौ सोमसूर्यौ प्रमेयप्रकाशेनोपयुक्तौ । सदाशिवस्य यजमानत्वमशेषप्रमेयप्रमाणाधिष्ठातृपरप्रमातृमयत्वात् ॥

समस्तमहेश्वरमूर्त्यधिष्ठातारो ये ब्रह्मादयस्तेऽपि सद्यआदिभगवन्मन्त्रमया एवेतीत्थमपि परमेश्वराद्वयमयमेव जगदित्यादिशति—

**सद्योजातस्तु वै ब्रह्मा वामो विष्णुः प्रकीर्तितः ॥ ४० ॥**
**अघोरो रुद्र इत्युक्तस्तथा पुरुष ईश्वरः ।**

---

'कलाओं की जितनी व्याप्ति है तत्त्वों की भी उतनी ही व्याप्ति है ।'(५।१३)

कथन से प्रतिष्ठा आदि (= विद्या शान्ता) कला में व्यापत तत्त्व के अनुसार जल तत्त्व आदि का तत्त्व स्वरूप समझना चाहिये ॥ ३८ ॥

हे सुव्रते ! आदित्य (= प्राण को ब्रह्मा) सोम (= अपान को विष्णु) ग्रहों के स्वामी (= बाह्य चन्द्रमा को) रुद्र नक्षत्रों के स्वामी सूर्य को ईश्वर माना गया है । हे देवेशि ! यजमान तो स्वयं देव सदाशिव है ॥३९-४०-॥

पृथिवी आदि पाँच, सूर्य, चन्द्र और यजमान ये जो परमेश्वर की आठ मूर्त्तियाँ हैं इनमें से कलाव्याप्ति वाली मेयरूप जो पृथिवी आदि पाँच मूर्त्तियाँ हैं वे ब्रह्मा आदि पाँच कारणों से अधिष्ठित हैं—यह कहा जा चुका है । और जो करणपक्ष में निविष्ट यजमान की मूर्त्ति है वह भी ब्रह्मा आदि के द्वारा अधिष्ठित है—ऐसा कहा गया । सूर्य प्राण और दक्षिण स्रोत (= दक्षिण नाड़ी-पिङ्गला) है । सोम अपान और वाम स्रोत (= वाम नाडी इडा) है । ग्रहों का अधिप सोम और नक्षत्रों का अधिप सूर्य ये दोनों प्रमेयों का प्रकाशन करने के कारण उपयोगी हैं और सदाशिव यजमान हैं क्योंकि ये समस्त प्रमेय प्रमाण के अधिष्ठातास्वरूप परप्रमाण हैं ॥

महेश्वर की समस्त मूर्त्तियों के अधिष्ठातृगण जो ब्रह्मा आदि हैं वे भी भगवान् के सद्योजात आदि (के नाम से प्रसिद्ध) मन्त्रस्वरूप ही हैं । इस प्रकार भी यह संसार परमेश्वराद्वयमय ही है—यह कहते हैं—

**ईशानस्तु वरारोहे स्वयं देवः सदाशिवः ॥ ४१ ॥**

यच्चैतद् ब्रह्माद्यधिष्ठातृ भगवच्छक्तिरूपं सद्यआदिमन्त्रपञ्चकम्, तदेव वेदादिसमस्तशास्त्रप्रपञ्चरूपमित्याह—

**सद्योजातस्तु ऋग्वेदो वामदेवो यजुः स्मृतः ।**
**अघोरः सामवेदस्तु पुरुषोऽथर्व उच्यते ॥ ४२ ॥**
**ईशानश्च सुरश्रेष्ठः सर्वविद्यात्मकः स्मृतः ।**

ऋगादिवेदाः प्रत्येकं कर्मदेवताज्ञानकाण्डात्मका मन्तव्याः । सर्वविद्यात्मक इत्युक्त्या प्रोक्तोऽपि प्रविभागोऽस्यैव भगवतः प्रपञ्च इति शास्त्रक्रमेणापि भगवद्द्वयमयमेव जगत् ॥

ज्ञानक्रमेणाप्यद्वैतमित्याह—

**लौकिकं देवि विज्ञानं सद्योजाताद्विनिर्गतम् ॥ ४३ ॥**
**वैदिकं वामदेवात्तु आध्यात्मिकमघोरतः ।**
**पुरुषाच्चातिमार्गाख्यं निर्गतं तु वरानने ॥ ४४ ॥**
**मन्त्राख्यं तु महाज्ञानमीशानात्तु विनिर्गतम् ।**

---

सद्योजात ब्रह्मा हैं, वामदेव विष्णु, अघोर रुद्र, तत्पुरुष ईश्वर और हे वरारोहे ! ईशान तो स्वयं सदाशिव ही हैं ॥ -४०-४१ ॥

और जो ब्रह्मा आदि के अधिष्ठाता भगवान् शिव की शक्तिस्वरूप सद्योजात आदि पाँच मन्त्र हैं वे ही वेद आदि समस्त शास्त्रों के विस्तारस्वरूप हैं—यह कहते हैं—

सद्योजात ऋग्वेद, वामदेव यजुर्वेद, अघोर सामवेद, तत्पुरुष अथर्ववेद कहे जाते हैं । सुरश्रेष्ठ ईशान सर्वविद्यात्मक माने गये हैं ॥ ४२-४३- ॥

ऋग् आदि समस्त वेदों में से प्रत्येक को कर्मकाण्ड, देवताकाण्ड और ज्ञानकाण्ड स्वरूप मानना चाहिये । 'सर्वविद्यात्मकः' इस कथन से उपर्युक्त विभाग भी इन्हीं भगवान् का विस्तार है । इस प्रकार शास्त्र के क्रम से भी यह संसार केवल भगवन्मय ही है ॥

(शास्त्र के क्रम से अद्वैतता को बतला कर) ज्ञान के क्रम से भी अद्वैत है । यह कहते हैं—

हे देवि ! लौकिक विज्ञान सद्योजात से निकला हुआ है । वैदिक विज्ञान वामदेव से । आध्यात्मिक विज्ञान अघोर से और हे वरानने ! तत्पुरुष से अतिमार्ग नामक विज्ञान निकला है । मन्त्र नामक महाज्ञान ईशान से निकला हुआ है ॥ -४३-४५- ॥



लौकिकं वार्तादण्डनीत्यायुर्वेदधनुर्वेदनाट्यवेदादिप्रतिपाद्यकृषिनयानयचिकित्सादिविज्ञानम् । वैदिकं नित्यनैमित्तिककाम्ययज्ञादिस्वरूपम् । आध्यात्मिकं सांख्योगादिप्रतिपादितप्रकृतिपुरुषविवेकज्ञानसर्ववृत्तिनिरोधज्ञानादिकम् । आतिमार्गिकं वेदसांख्ययोगाद्युक्तोपासात्मकप्रसिद्धमार्गातिक्रान्तं सामान्येन पारमेशशास्त्रप्रतिपादितविविधमुद्रामण्डलक्रियाद्युपायरूपं विज्ञानमिहाभिप्रेतम्, नतु विशिष्टं चतुष्टयात् । मन्त्राख्यमिति तत्रैव पारमेशेषु शास्त्रेषु पञ्चप्रणवाधिकारप्रतिपादितनीत्या मन्त्रेषु आ समन्तात् ख्यानं यस्य तथाभूतं यन्महाज्ञानं मन्त्रवीर्यदं ज्ञानपादप्रोक्तक्रियादितन्त्रात्मविज्ञानाद्वैलक्षण्येनानुभवसारतां मन्त्राणां प्रथयति ॥

पञ्चतत्त्वाधिष्ठानद्वारेण विश्वाधिष्ठातृत्वं ब्रह्मादिकारणपञ्चकस्योक्तम्, वितत्य तु प्रतिपादयितुमाह—

**तथा तत्त्वविभागेन पुनश्च शृणु सुव्रते ॥ ४५ ॥**
**चतुर्विंशतितत्त्वानि ब्रह्मा व्याप्य व्यवस्थितः ।**
**प्रधानान्तं तु देवेशि पौरुषं तु जनार्दनः ॥ ४६ ॥**

---

लौकिक का अर्थ है—वार्त्ता (= कृषि, वाणिज्य आदि से सम्बद्ध शास्त्र) दण्डनीति (= नीतिशास्त्र) आयुर्वेद, धनुर्वेद, नाट्यवेद आदि से प्रतिपाद्य कृषि, नीति, अनय (= द्यूतविद्या चौरविद्या आदि) चिकित्सा आदि विज्ञान । वैदिक (विज्ञान का अर्थ है—) नित्य, नैमित्तिक, काम्य कर्म अर्थात् यज्ञ आदि । आध्यात्मिक = सांख्य योग आदि के द्वारा प्रतिपादित प्रकृतिपुरुष विवेक (= भेद) ज्ञान, (चित्त की) समस्त वृत्तियों के निरोध का ज्ञान आदि । अतिमार्गिक = वेद सांख्य योग आदि में उक्त उपासनात्मक प्रसिद्ध मार्ग से परे तथा सामान्य रूप से पारमेश्वर शास्त्र में प्रतिपादित अनेक प्रकार की मुद्रा मण्डल क्रिया आदि उपाय वाला विज्ञान । न कि (लौकिक आदि) चार से विशिष्ट (कोई अन्य) । मन्त्र नामक = उन्हीं पारमेश्वर शास्त्रों में पञ्चप्रणवाधिकार में प्रतिपादित नीति के अनुसार मन्त्रों में आ = सब प्रकार से, ख्यान (= कथन) है जिसका वैसा मन्त्रों में वीर्य का आधान करने वाला जो महाविज्ञान (मन्त्र को महाज्ञान कहने का तात्पर्य है कि) ज्ञानपाद में कथित क्रिया आदि तन्त्र वाले विज्ञान से यह मन्त्रज्ञान विलक्षण है क्योंकि यह अनुभवैकगम्य है ॥

ब्रह्मा आदि पाँच कारण पञ्च तत्त्व के अधिष्ठाता होने से विश्व के अधिष्ठाता है—यह कहा जा चुका । इसी बात को विस्तार के साथ प्रतिपादित करने के लिये कहते हैं—

हे सुव्रते ! तत्त्वविभाग के क्रम से पुनः उस प्रकार (= तत्तत् कारणों के तत्तत् तत्त्वाधिष्ठातृत्व) को सुनो । ब्रह्मा चौबीस तत्त्वों (= पृथिवी से लेकर) प्रकृति पर्यन्त को व्याप्त कर स्थित हैं और जनार्दन (= विष्णु) पुरुष तत्त्व को ॥ -४५-४६ ॥

गुणतत्त्वस्य पृथगविवक्षितत्वात् चतुर्विंशतितत्त्वानि व्याप्येति प्राग्वदभेदेनाधिष्ठाय, अत एव प्रतिपादितहृदयविषयाऽऽलोचनादिसृष्टिकारिणी ब्राह्मी व्याप्तिरस्तीति तत्र तत्रोच्यते ॥

**नियतेरथ मायान्तं रुद्रो व्याप्य व्यवस्थितः ।**
**विद्या तथैश्वरं तत्त्वं व्याप्तं चैवेश्वरेण तु ॥ ४७ ॥**
**ऊर्ध्वं सदाशिवो देवः सर्वं व्याप्य व्यवस्थितः ।**

ऊर्ध्वमिति सदाशिवशक्तिशिवाख्यं तत्त्वत्रयम् । सदाशिव इत्यनाश्रितपरव्याप्त्येत्यर्थः ॥

आत्मविद्याशिवाख्यतत्त्वत्रयविभागेन च कारणानां विश्वाधिष्ठितत्वमाह—

**तत्त्वत्रयविभागेन पुनर्वक्ष्यामि सुव्रते ॥ ४८ ॥**

कारणव्याप्तिमिति शेषः ॥ ४८ ॥

तत्र—

**आत्मतत्त्वे तु वै ब्रह्मा मायान्ते च व्यवस्थितः ।**
**विद्यातत्त्वे तथा विष्णुर्यावत् सादाख्यगोचरम् ॥ ४९ ॥**

---

गुणतत्त्व को प्रकृतितत्त्व को पृथक् न मानने के कारण चौबीस तत्त्व कहे गये हैं । व्याप्त कर = पूर्व की भाँति अभिन्न रूप से अधिष्ठित होकर । इसीलिये ब्राह्मी व्याप्ति प्रतिपादितहृदयविषय वाली आलोचन आदि सृष्टि करने वाली है—ऐसा स्थान-स्थान पर कहा जाता है ॥

(कला विद्या राग और काल सहित) नियति से लेकर माया पर्यन्त को व्याप्त कर रुद्र स्थित हैं । शुद्ध विद्या और ईश्वर तत्त्व ईश्वर के द्वारा व्याप्त हैं । इसके ऊपर सबको व्याप्त कर सदाशिव स्थित हैं ॥ ४७-४८- ॥

ऊपर के = सदाशिव शक्ति और शिव नामक तीन तत्त्वों को । सदाशिव—अनाश्रित शिव की पर व्याप्ति के द्वारा ॥

आत्मा शुद्धविद्या और शिव नामक तीन तत्त्वों के विभाग के द्वारा कारणों की विश्वाधिष्ठातृता को बतलाते हैं—

हे सुव्रते ! पुनः तीन तत्त्वों के विभाग से (पञ्च) कारण की व्याप्ति को बतला रहा हूँ ॥ -४८ ॥

कारण की व्याप्ति को—यह जोड़ना चाहिए ॥ ४८ ॥

उस क्रम में—

मायापर्यन्त आत्मतत्त्व में ब्रह्मा स्थित हैं । शुद्धविद्या तत्त्व से लेकर



**शिवतत्त्वे तथा रुद्रो विज्ञेयस्तु वरानने ।**
**सादाख्यमूर्ध्वमध्वानं सर्वं व्याप्य व्यवस्थितः ॥ ५० ॥**

सादाख्यगोचरमिति सदाशिवतत्त्वम् । सर्वमिति शिवतत्त्वान्त एव ब्रह्मविष्णुरुद्रान्ता ब्रह्मणो व्याप्तिः, ईश्वरसदाशिवान्ता विष्णोः, शिवरूपा रुद्रस्येति कारणपञ्चकस्याप्यनया भङ्ग्याऽभेद एव दर्शितः ॥ ५० ॥

न केवलं कारणपञ्चकमेतावत्कारणत्रयव्याप्तिसतत्त्वम्, यावत्कारणत्रयमपि पारमेशरौद्र्यादिशक्तित्रयपरमार्थमित्याह—

**रौद्र्या अधिष्ठितात्मा वै स रुद्रः परिकीर्तितः ।**
**व्याप्तश्च वामया विष्णुर्ज्येष्ठया च पितामहः ॥ ५१ ॥**

समस्तरुग्द्रावणाद् विश्ववमनादभेदप्राधान्यप्राशस्त्यप्रकर्षाच्च रौद्रीवामाज्येष्ठाख्या याः शक्तयस्तासामधिष्ठाने क्रमव्यतिक्रमः परमार्थाद्वयक्रमवस्तुतत्त्वप्रदर्शनाय ॥ ५१ ॥

किं च—

**ज्ञानशक्तिः स्मृतो ब्रह्मा क्रियाशक्तिर्जनार्दनः ।**

---

सदाशिव तत्त्व तक विष्णु स्थित हैं । हे वरानने ! शिव तत्त्व में रुद्र को व्यवस्थित जानना चाहिये । यह रुद्र सादाख्य और उसके ऊपर के तत्त्वों को व्याप्त कर स्थित हैं ॥ ४९-५० ॥

सादाख्य गोचर = सदाशिव तत्त्व । सब को = शिव तत्त्व पर्यन्त को ही । ब्रह्मा की व्याप्ति ब्रह्मा विष्णु रुद्र तक है । विष्णु की ईश्वर से लेकर सदाशिव तक है । रुद्र की व्याप्ति शिवरूपा है ।इस प्रकार इस भङ्गी से पाँचों कारण अभिन्न ही हैं—यह दिखलाया गया ॥ ५० ॥

केवल यही नहीं है कि पञ्चकारण तीन कारणों से व्याप्त हैं वरन् तीनो कारण (ब्रह्मा विष्णु और रुद्र) भी परमेश्वर की रौद्री आदि तीन शक्तियों से व्याप्त हैं—यह कहते हैं—

वह रुद्र (परमेश्वर की) रौद्री शक्ति से अधिष्ठित कहे गये हैं विष्णु उनकी वामा शक्ति से तथा पितामह (= ब्रह्मा) ज्येष्ठा शक्ति से अधिष्ठित बतलाये गये हैं ॥ ५१ ॥

समस्त रोगों (= पाशों) के द्रावण (= नाश) के कारण (अथवा समस्त रुक् = प्रकाश = ज्ञान के द्रावण = प्रसार के कारण), विश्व का वमन करने के कारण और अभेदप्रधान प्राशस्त्य के कारण क्रमशः रौद्री वामा और ज्येष्ठा नामक जो शक्तियाँ उनके अधिष्ठान के विषय में क्रम का उल्टा बताना परमार्थ अद्वयक्रम वाले वस्तुतत्त्व के प्रदर्शन के लिये हैं (वस्तुतः क्रम वामा ज्येष्ठा और रौद्री है) ॥ ५१॥

तथा—

**इच्छाशक्तिः परो रुद्रः.........**

परशब्दस्त्रिष्वपि सम्बध्यते । अत्रापि क्रमान्यथात्वे प्रोक्त एवाशयः ॥

यश्चायं परो रुद्रः—

**..............स शिवः परिगीयते ॥ ५२ ॥**
**विष्णुः सदाशिवो देवो ब्रह्मा चैवेश्वरस्तथा ।**

एवं शक्तित्रयेणापरं कारणत्रयमिव तद्व्यापकं परमपि कारणत्रयमधिष्ठितमित्युक्तं भवति ॥

तदित्थमुपायोपेयाद्यैकात्म्योक्त्या कारणगताधिष्ठात्रधिष्ठेयमुखेन समस्ताध्वव्याप्त्या मूर्त्यष्टकाधिष्ठितयुक्त्या वाचकमुखेन तज्ज्ञानदृष्ट्या तद्वाच्यषट्त्रिंशत्पञ्चत्रिंशतत्त्वभेदोक्तिद्वारेण शक्तित्रयाधिष्ठाननिरूपणक्रमेण च परभैरवाद्वयमयं जगदिति व्याप्यव्यापकसतत्त्वप्रदर्शनेन परमौपनिषदिकमर्थं प्रपञ्चप्रक्रान्तजगत्सृष्ट्यपेक्षं कार्यकारणविभागवैचित्र्यमेवानुबध्नाति—

**सदाशिवः शिवाद् देवि उत्पन्नः प्रभुरीश्वरः ॥ ५३ ॥**

---

ज्ञानशक्ति को परब्रह्मा क्रियाशक्ति को परविष्णु और इच्छा शक्ति को पररुद्र कहा गया है ॥ ५२- ॥

पर शब्द का (ब्रह्मा विष्णु रुद्र) तीनों से सम्बन्ध है । यहाँ भी क्रम के अन्यथा होने से उपर्युक्त ही उद्देश्य है । (यहाँ भी क्रम इच्छा ज्ञान और क्रिया इस प्रकार का है).॥

जो यह पररुद्र है—

वह शिव कहे जाते हैं । विष्णु को सदाशिव और ब्रह्मा को ईश्वर कहा जाता है ॥ -५२-५३- ॥

जिस प्रकार अपर तीन कारण तीन शक्तियों से अधिष्ठित हैं उसी प्रकार उन (तीन अपर कारणों) के व्यापक पर तीन कारण भी (उन्हीं तीन शक्तियों से) अधिष्ठित हैं—उक्त कथन का यह तात्पर्य है ॥

तो इस प्रकार उपाय और उपेय आदि की अभिन्नता के कथन के द्वारा कारण में स्थित अधिष्ठातृ अधिष्ठेय के द्वारा समस्त अध्वा की व्याप्ति के द्वारा, (पृथिवी आदि) आठ मूर्त्ति के अधिष्ठित युक्ति के द्वारा, वाचक मुखेन उन (आठ मूर्त्तियों) के ज्ञान की दृष्ट से तथा उन (वाचकों) के वाच्य छत्तीस अथवा पैंतीस तत्त्व भेद के कथन के द्वारा तथा तीन शक्तियों के अधिष्ठान निरूपण के क्रम से व्याप्य व्यापक तत्त्व प्रदर्शन से यह बतलाया गया कि यह संसार पर भैरव रूप अद्वय तत्त्व वाला है । इस परम औपनिषदिक अर्थ तथा प्रपञ्चप्रकान्त जगत् की सृष्टि की अपेक्षा वाले कार्यकारणविभाग के वैचित्र्य को बतलाते हैं—



यद्यपि—

'बिन्दोः सदाशिवो ज्ञेयः' (११।१०)

इति प्रागुपक्षिप्तम्, तथापि प्रतिपादितव्याप्यव्यापकभावपरमार्थदृशा बिन्दुपर्यन्ते प्रसृत्य शिवभट्टारक एव प्रपञ्चव्याप्त्या सदाशिव ईश्वरश्च प्रभुः सम्पन्न इत्यत्र तात्पर्यम् ॥ ५३ ॥

**तस्माद्विद्या ततो माया.............**

तत इति विद्यातत्त्वात् । एषां च तत्त्वानामुत्पत्तिक्रमे युक्तिः पूर्वमेव दर्शिता ॥

किं च—

**.................विद्यायाः पुनरीश्वरः ।**
**ज्ञानशक्तिकराग्रेण स्वेच्छया परमेश्वरः ॥ ५४ ॥**
**सप्त कोटीस्तु मन्त्राणां सृजेज्ज्ञानक्रियात्मिकाः ।**

'अष्टवर्गविभिन्ना तु विद्या सा मातृका परा' (१०।११४४)

---

हे देवि ! शिव से भगवान् सदाशिव और ईश्वर उत्पन्न हुये । (यहाँ 'उत्पन्नः' एक वचन का प्रयोग इस दृष्टि से किया गया है कि सदाशिव और ईश्वर अकेले एक मात्र शिव के निमेष उन्मेष हैं । भेद इतना ही है कि एक अन्तर्निमेष है दूसरा बाह्य उन्मेष) ॥ -५३ ॥

यद्यपि पहले कहा गया कि—

'बिन्दु से सदाशिव की उत्पत्ति जाननी चाहिये ।' (११।१०)

तथापि पूर्व प्रतिपादित व्याप्यव्यापक भाव को दृष्टि में रख कर बिन्दु पर्यन्त प्रसृत होकर शिव भट्टारक ही प्रपञ्च व्याप्ति के द्वारा भगवान् सदाशिव और ईश्वर बने हैं—यहाँ यह तात्पर्य है ॥ ५३ ॥

उस (= ईश्वर) से शुद्धविद्या सृष्ट होती है और उस (= विद्या) से ईश्वर (आगे की सृष्टि करते हैं) ॥ ५४- ॥

उससे = विद्यातत्त्व से । इन तत्त्वों के उत्पत्तिक्रम के विषय में युक्ति पहले ही दिखला दी गयी है ॥

तथा—

परमेश्वर (= ईश्वर) अपनी इच्छा से ज्ञानशक्ति रूपी कराग्र के द्वारा ज्ञानक्रिया वाले सात करोड़ मन्त्रों की सृष्टि करते हैं ॥ -५४-५५- ॥

'वह परा विद्या आठ वर्ग के भेद से भिन्न होकर मातृका कहलाती है ।' (१०।११४४)

इति पूर्वमुक्तस्वरूपाया विद्यायाः सकाशात् परमेश्वर इति परमशिवस्वरूप ईश्वरभट्टारकः स्वेच्छामात्रेणानुग्रहाख्यकृत्यप्रपञ्चनार्थं ज्ञानशक्तिरेव कराग्रं तेन सप्त कोटीर्मन्त्राणां मननत्राणसतत्त्वानां सृजति । ज्ञानशक्तिकरणत्वात् सृज्यमानत्वाच्चैताः कारणानुगुण्येन ज्ञानक्रियात्मिका इति पूर्णज्ञानक्रियासतत्त्वा भोगमोक्षप्रदाः ॥

परमेश्वर इति विशेषणेनेश्वरस्य परमशिवरूपत्वमुक्तं यतस्तत एव तत्सृष्टानां मन्त्राणामणुशक्तिशम्भुपक्षतया सर्वत्रैवानुग्रहार्थमवस्थितत्वमस्तीत्याह—

**ते च सादाख्यपर्यन्ते पार्थिवाद्ये तु सुव्रते ॥ ५५ ॥**
**अनुग्रहं प्रकुर्वन्ति देहिनां भुवने स्थिताः ।**

पृथ्व्याद्यनाश्रितान्ते यानि भुवनानि, तेषु स्थिताः सन्तो देहिनां भोगमोक्षरूपमनुग्रहं प्रकर्षेणानवरतं कुर्वन्ति ॥

एते च—

**शिवशक्तिसमाविष्टास्त्रिनेत्राश्चन्द्रमौलयः ॥ ५६ ॥**

शिवशक्तिसमाविष्टत्वादेवैषामनुग्रहकर्तृत्वम् ॥ ५६ ॥

---

इस प्रकार पहले वर्णितस्वरूप वाली विद्या के पास से, परमेश्वर = परमशिव रूप ईश्वरभट्टारक, स्वेच्छामात्र से अनुग्रह नामक कृत्य के विस्तार के लिये, ज्ञानशक्ति ही कराग्र = अंगुली, है उसके द्वारा सात करोड़ मनन त्राण वाले मन्त्रों की रचना करते हैं । ज्ञानशक्तिरूप करण होने तथा सृज्यमान होने के कारण ये सात करोड़ मन्त्र कारण के अनुरूप ज्ञानक्रियात्मक हैं अर्थात् पूर्ण ज्ञान क्रिया वाले ये भोगमोक्ष प्रदायी हैं ॥

चूँकि 'परमेश्वर' विशेषण देने से ईश्वर परमशिव रूपी कहा गया इसलिये उस ईश्वर के द्वारा सृष्ट मन्त्र अणुशक्ति शम्भुपक्ष के रूप में सर्वत्र अनुग्रह के लिये स्थित हैं—यह कहते हैं—

हे सुव्रते ! और वे मन्त्र पृथिवी से लेकर सदाशिव तत्त्व पर्यन्त भुवन में स्थित होकर प्राणियों के ऊपर अनुग्रह करते रहते हैं ॥ -५५-५६- ॥

पृथिवी से लेकर अनाश्रित शिवपर्यन्त जितने भुवन हैं उनमें स्थित होकर (ये मन्त्र) प्राणियों के ऊपर भोग मोक्ष रूप अनुग्रह को प्रकृष्ट रूप से अर्थात् सर्वदा करते रहते हैं ॥

और ये (मन्त्र)—

शिव की शक्ति से समाविष्ट, तीन नेत्रों वाले तथा मस्तक पर चन्द्रमा धारण किये हैं ॥ -५६ ॥

शिव की शक्ति से समाविष्ट होने के कारण ही ये अनुग्रहकर्त्ता हैं ॥ ५६ ॥



युक्तं चैतद्यतः —

**रुद्रमूर्तिभिरेकोऽसौ शिवः परमकारणम् ।**
**जगद् व्याप्य स्थितो मायी शूलपाणिरनेकधा ॥ ५७ ॥**

रुद्राः सर्वरुग्द्राविणो मन्त्राः । एकोऽप्यनेकधा रुद्रमूर्तिभिर्जगद् व्याप्य स्थित इत्यत्र विशेषणद्वारको हेतुर्मायीति । स्वरूपगोपनारूपया महामायाशक्त्या ह्यसावनुग्रहाख्यकृत्यनिर्वाहाय नानारुद्रमूर्तिभिः स्फुरितः । मायाशक्त्यैव वक्ष्यमाणजगद्रूपतया परमेश्वरः स्वाभासस्वच्छस्वच्छन्दचिदानन्दसुन्दरः स्वस्वातन्त्र्याद् दर्पणनगरवत् स्वानधिकेनाप्यधिकेनेव केन नाम रूपेण न भवतीत्युक्तमसकृत्, अतो यत् श्रीसद्योज्योतिषा उक्तम्—

'एकः शिवोऽविकारी तच्छक्तिश्चाप्यतो न तौ योग्यौ ।
बहुधा स्थातुं यद्वा चैतन्यविनाकृतौ विकारित्वात् ॥' (त.सं. ४५)

इति, तत् प्रोक्तश्रुतियुक्तिभ्यां बाधितत्वादपर्यालोचिताद्वयवादसतत्त्वमित्युपेक्ष्यमेव ॥ ५७ ॥

---

यह ठीक भी है क्योंकि—

एक ही यह शूलपाणि, मायावी, परम कारण शिव रुद्रमूर्त्तियों के द्वारा संसार को व्याप्त कर अनेक रूपों में स्थित हैं ॥ ५७ ॥

रुद्र = समस्त रुक् (= रोग = मायीय जाल) को द्रुत (= नष्ट) करने वाले (अथवा समस्त रुक् = प्रभा, प्रकाश को द्रुत = प्राप्त होने वाले) अर्थात् मन्त्र । शिव एक होते हुए भी अनेक प्रकार से रुद्रमूर्त्तियों के द्वारा संसार को व्याप्त कर स्थित हैं । यहाँ इस व्याप्ति का कारण है उनका मायावी होना । इसे 'मायी' विशेषण के द्वारा सङ्केतित किया गया है । तात्पर्य यह है कि स्वरूपगोपना रूप महामाया शक्ति के द्वारा ये अनुग्रह नामक कार्य के निर्वाह के लिये अनेक रुद्रमूर्त्तियों के द्वारा स्फुरित हो रहे हैं । अपने आभास से स्वच्छ और स्वच्छन्द (= अपनी इच्छानुसार चलने वाले) चिदानन्दसुन्दर परमेश्वर अपने स्वातन्त्र्य के कारण मायाशक्ति के द्वारा, दर्पणनगर की भाँति अपने से अनतिरिक्त होते हुए भी अतिरिक्त की भाँति किस रूप से नहीं स्फुरित हो रहे हैं ? अर्थात् सदा स्फुरित हो रहे हैं—ऐसा बार-बार कहा जा चुका है । इसलिये जो सद्योज्योति शिवाचार्य ने कहा—

'शिव एक और अविकारी हैं । उनकी शक्ति भी वैसी ही है । इसलिये वे दोनों अनेक रूप में स्थित होने के योग्य नहीं हैं । अथवा वे दोनों चैतन्य से रहित हैं क्योंकि उनमें विकार है ।'

उनका यह कथन उपर्युक्त श्रुति (रुद्रमूर्त्तिभि... ११।५७) तथा तर्क के द्वारा बाधित होने से उपेक्षणीय है क्योंकि उन्होंने शिवाद्वयवाद की सम्यक् आलोचना नहीं

